मार्गदर्शन किया। प्रेन्डरगास्ट, लासन व डेविस 'एश्केन कलाकारों' की प्रदर्शनियों में भाग लेते थे व अकादमिक कला के विरोधी थे किन्तु उनकी कला 'एश्केन शैली' से भिन्न थी। प्रेन्डरगास्ट प्रभाववादी कलाकार थे तो डेविस की कला में सौम्य रोमांसवाद था।

1913 में 'आर्मरी शो'[10] नाम से ज्ञात अन्तरराष्ट्रीय चित्रप्रदर्शनी हुई जिसके आयोजन के लिये डेविस ने काफी मेहनत की। वे कलाकारों की उस संस्था के अध्यक्ष थे जिसके द्वारा यह आयोजन किया गया था। संस्था के सदस्य व अन्य सहयोगी सभी न्यूयार्क के प्रगतिशील विचारों के कलाकार थे। बाहर के समान विचारों के कलाकारों का भी उनको सहयोग मिला। जर्मनी, फ्रान्स, हालैंड, इंग्लैण्ड, रशिया व इटाली से आधुनिक शैलियों के चित्र प्राप्त किये गये। अमेरिकन कलाकारों में से विसलर, रायडेर, एश्केन समूह, यथार्थवादी चित्रकार व योरपीय आधुनिक शैलियों में कार्य करनेवाले चित्रकारों की कृतियां भी पृथक् कक्ष में लगायी गयी। 'अन्तरराष्ट्रीय आधुनिक कला प्रदर्शनी'[11] नाम से उद्घोषित इस प्रदर्शनी में 2000 चित्र रखे गये थे। 69वी रेजीमेंट के शस्त्रागार (आर्मरी) में आयोजित होने के कारण वह 'आर्मरी शो' नाम से विख्यात हुई। अमेरिका में इतनी विशाल प्रदर्शनी पहली बार ही हुई थी और उसने वहां के कलाकारों व रसिकों को काफी प्रभावित करके अमेरिकी कला को आधुनिकता की ओर मोड दिया।

इससे पहले छायाचित्रकार स्टाइग्लेन व आल्फ्रेड स्टीग्लित्स ने अमेरिकन लोगों को आधुनिक कला से परिचित कराने के अल्प प्रयास किये थे। चित्रकला सीखने के उद्देश्य से स्टीग्लित्स पैरिस हो आये थे किन्तु उन्होंने छायाचित्रकला का व्यवसाय शुरू कर के अपने छायाचित्रों को प्रदर्शित करने के लिये पांचवें मार्ग के 291वें निवास में वीथिका खोली थी। स्टाइग्लेन के प्रोत्साहन से उन्होंने अपनी वीथिका में योरपीय व आधुनिक चित्रकारों की कृतियों को प्रदर्शित करना शुरू किया। 1908 व 1917 के बीच स्टीग्लित्स कलावीथिका में सेजान, पिकासो, मातिस, रूसो, तुलुज लोत्रेक, ब्राकुसी, सेवेरिनी व अमेरिकन कलाकार जान मॅरिन, मोरेर, हार्टली, वेबेर, डोव, वाल्कोवित्स व जार्जिया ओकीफ के चित्रों को प्रदर्शित किया। किन्तु स्टीग्लित्स के प्रयासों का, प्रगतिशील विचारों के कलाकारों को छोड़कर अन्य लोगों पर कोई विशेष प्रभाव नहीं पड़ा। इसके विपरीत 'आर्मरी शो' का काफी प्रचार हुआ और लोग बड़ी संख्या में प्रदर्शनी देखने आये। प्रदर्शनी की कटु आलोचना हुई और अमेरिकी समाचारपत्रों व मासिक पत्रिकाओं में मत व्यक्त किये गये कि प्रदर्शित चित्रों के निर्माता कोई व्यभिचारी व तिरस्करणीय व्यक्ति होंगे जो शिष्ट समाज में रहने के लिए अयोग्य है। मातिस का धोखेबाज नाम से उल्लेख हुआ। सबसे अधिक चर्चा द्युशां के प्रसिद्ध चित्र 'जीने पर उतरती हुई विवस्त्र मानवाकृति' की हुई।

प्रथम विश्वयुद्ध के प्रारंभ होने से प्रदर्शनी के विरोधी लोकमत का प्रकोप अपनेआप कम हुआ किन्तु अकादमिक कला व आधुनिक कला के बीच का संघर्ष बढ़ता गया।

विश्वयुद्ध का अन्त होते ही कला के अध्ययन के लिये पैरिस जाने की प्रवृत्ति पुनः प्रबल हुई। इसके साथ अन्तरराष्ट्रीय स्तर पर व्यापार करनेवाले फ्रेंच, अमेरिकन व अन्य विक्रेताओं ने न्यूयार्क के विक्रयकेन्द्रों पर प्रमुख योरपीय कलाकारों की कृतियों की भरमार की और अमेरिकन सम्पन्न लोगों के संग्रह में श्रेष्ठ दर्जे की कई आधुनिक कलाकृतियां पहुँची। इससे देशज अमेरिकी कला विनष्ट होने का खतरा दिखायी देने लगा। किन्तु एश्केन समूह व उससे सम्बद्ध कलाकारों ने इस परिस्थिति का मुकाबिला करने का दृढ निश्चय किया।

1925 के करीब अमेरिका के मध्यवर्ती राज्यों के तीन चित्रकारों ने स्वतन्त्र रूप से योरपीय आधुनिक कला व न्यूयार्क की 'एश्केन शैली' से भिन्न दिशा में कार्य शुरू किया। ये चित्रकार थे कैन्सस राज्य के जान स्टुअर्ट करी, आयोवा के ग्रँट वुड व मिसुरी के टाइम हार्ट बेन्टन। उनका ध्येय था, मध्य अमेरिका के कृषिजीवन का चित्रण।

जान स्टुअर्ट करी (1897–1946) का जन्म कैन्सस के कृषक-परिवार में हुआ। उनकी विस्कान्सिन विश्वविद्यालय के कृषिविश्वविद्यालय में नियुक्ति हुई। अपनी कला द्वारा छात्रकलाकारों को प्रोत्साहित करना एवं देहाती वातावरण के अनुकूल चित्रों से समाज में कला के प्रति अभिरुचि पैदा करना इतना ही उनका काम था। उन्होंने तिपायी-चित्रण के अतिरिक्त, वेस्टपोर्ट, कनेक्टिकट, वाशिंग्टन व टोपिका में भित्तिचित्रण भी किया। ग्रँट वुड (1892–1942) को निर्धनता के कारण प्रारभ में खातीकाम, पाठशाला-अध्यापन जैसे अलाभकर काम करने पड़े। वे याचकवृत्ति अपना कर, कलाध्ययन के हेतु, चार बार पैरिस हो आये। अन्त में उन्होंने पैरिस के प्रभाववाद को अपनी रुचि के प्रतिकूल देखा व व्यक्तिगत रुचि के अनुकूल शैली का विकास करने में वे उत्साह के साथ जुट गये व शीघ्र ही अमेरिका के अग्रिम पंक्ति के लोकप्रिय चित्रकार बन गये। उनके बारीकियों के साथ बनाये व्यक्तिचित्रों में सूक्ष्म स्वभावदर्शन व सौम्य उपहास है। लोकप्रिय होने के कुछ समय बाद उनकी शैली रूढिबद्ध व कठोर बन गयी व जर्मन व फ्लेमिश सहजसिद्ध चित्रकारों की अत्यधिक बारीकियों से युक्त शैली के समान दिखायी देने लगी। उनके प्रसिद्ध चित्र 'पादरी वीम को जार्ज वाशिंग्टन व चेरी वृक्ष की कहानी'[12] में बालक जार्ज कुल्हाड़ी से पेड़ काटने के किस्से को चित्रित किया है व उसमें उपहास के अलावा विवेकबोध भी है। उनका सबसे विख्यात चित्र है 'अमेरिकन गोथिक'। इसमें उन्होंने एक कृषक-दम्पती को कमानदार नुकीली गोथिक खिड़कीवाले बखार के समान खड़े हुए चित्रित किया है। यह उपहासात्मक चित्र शरीर रचना-विज्ञान, संयोजन, व्यक्तित्वदर्शन आदि गुणों से

भरपूर है। टामस बेन्टन (1889–1949) के पिता जिले के प्रभिवक्ता थे व कई पूर्वज स्थानीय ऐतिहासिक ख्याति के पुरुष थे किन्तु बेन्टन बचपन से ही देहाती दृश्यों के प्रभ्यासचित्रण में व्यस्त हो गये। पिता की नापसदगी के बावजूद उन्होंने 'शिकागो कला संस्था'[13] मे डेढ़ साल तक प्रध्ययन कर के प्रायु के उन्नीसवें साल मे पैरिस प्रस्थान किया। वापस माने पर उन्होने पैरिस के कलाकारों का प्रनुसरण करके दस वर्षों तक चित्रण किया किंतु वह उनके प्रमेरिकी व्यक्तित्व के प्रनुकूल नही था। वे उस विदेशी शैली मे प्रमेरिकी जीवन को समुचित रूप से प्रकित नही कर सके। प्रसतुष्ट होकर वे योरपीय कलाकारों के निर्दिष्ट मार्ग से पृथक हुए व उन्होने प्रपनी स्वतन्त्र शैली का विकास किया। उन्होने कई भित्ति-चित्र बनाये जिनमे जेफरसन शहर मे बनायी लोक-इतिहास पर चित्रमालिका भी है। बेन्टन की कला की विशेषता यह है कि उसमें यथार्थवाद की जीवन-निष्ठा, घनवाद का ठोसपन, व प्रभिव्यंजनावाद का प्रतिशयोक्त रूप होते हुए वह तीनो मे से किसी भी वाद के प्रतर्गत नही प्राती; उसमे यथार्थवाद का वास्तविक रूप के प्रति एकनिष्ठ रह कर चित्रण करने का प्रयास नही है, न घनवाद के समान मानवता की उपेक्षा, न प्रभिव्यजनावाद के निराशा या प्रातक के भाव। वह पूर्ण रूप से उनकी निजी मानवतावादी व मनोहर शैली है।

इस प्रकार बीसवी सदी के पूर्वार्ध में प्रमेरिकी कला दो स्पष्ट रूप से भिन्न प्रवाहो मे विभाजित थी; एक तरफ योरपीय प्राधुनिक कला से प्रभावित कलाकारों की शैली व दूसरी तरफ मध्यवर्ती प्रमेरिका के जीवन के चित्रण के लिये उपयुक्त स्वतन्त्र रूपाकनपद्धति मे कार्य करने वाले कलाकारों की शैली। बीसवी सदी के पूर्वार्ध के प्रन्त तक योरपीय प्राधुनिक कला का प्रमेरिकी कला पर प्रभाव बढ़ता ही गया यद्यपि वहा की परिस्थिति, जीवनदर्शन व रहन-सहन के कारण प्रमेरिकन कलाकारों के चित्रों की पृथक्ता स्पष्ट प्रतीत होती है।

1950 के करीब प्रमेरिकन प्राधुनिक चित्रकार जान मॅरिन ने (1970–1953) काफी ख्याति प्रर्जित की। मॅरिन ने वास्तुकला का प्रध्ययन किया था व प्रायु के तीसवें साल मे उन्होने चित्रकला का प्रध्ययन शुरू किया। जब वे 35 के हुए तब प्रथम योरप जा कर उन्होने पाच बरसों तक फाव, घनवादी व प्रभिव्य-जनावादी कलाकारों के साथ चित्रण किया। फिर वापस न्यूयार्क प्रा कर वहा की गगनचुम्बी इमारतों, भीड़भरे रास्तो, सूर्यास्तों व सागरी-दृश्यो के चित्र बनाये। उनके चित्रों के प्रन्य विषय थे न्यू मेक्सिको के मैदान व न्यू हॅम्पशायर के पहाड़। उन्होंने विशेषतः जलरंगों में चित्रण किया व प्रायु के 60वें साल के बाद ही तैल-रगो को सोद्देश्य प्रयोग किया। उनकी कला मुख्यतया भविष्यवाद व प्रभिव्यंजना-वाद से प्रभावित है व उसकी विशेषताएं है—सीमित रगो का स्वल्प प्रयोग, द्रुतगति तूलिका-सचालन, स्पष्ट बलरेखाओं द्वारा क्षेत्रों का घनवादी विभाजन एव

दृश्य में भविष्यवादी गतित्व-दर्शन। उनके चित्रांतर्गत दृश्य भूचालग्रस्त प्रतीत होते हैं। मॅरिन के अलावा बीसवीं सदी के पूर्वार्ध में जो अमेरिकन आधुनिक चित्रकार प्रसिद्ध हुए उनमें मावस वेवेर, बेन शान, स्टुअर्ट डेविस, एडवर्ड हाप्पर, चार्लस बर्चफील्ड, जॅक लेविन, रेजिनाल्ड मार्श, जार्जिया ओकीफ व चार्लस शीलर प्रमुख हैं। इनकी कला में कोई विशेष आपसी समानताएं नहीं हैं। मावस वेवेर की कला अभिव्यंजनात्मक है और उसमें मानवाकृतियों को काफी विकृति दे कर अंकित किया है व प्रभावी गहरे रंगों का प्रयोग है। शीलर, हाप्पर व बर्चफील्ड ने समान रूप से शहरी दृश्यों को विषय चुना किन्तु उनके चित्रों के परिणाम भिन्न हैं; अंकन पद्धति यथार्थवादी शैली की होते हुए भी हाप्पर के चित्रों में आत्मतत्त्वीय कला का गूढ़ अकेलापन है परंतु उसकी भयानकता नहीं है; हलकी विकृति व ठोसपन के साथ अंकित किये सरलीकृत आकार व गहरे रंगों के प्रयोग से बर्चफील्ड ने विषय को बहुत ही स्पष्ट रूप में चित्रित किया है; शीलर के चित्र ज्यामितीय घनवाद से प्रभावित हैं। बेन शान के चित्र सामाजिक अभिव्यंजनावादी दर्शन के हैं। वे कला को सप्रेषण का साधन मानते थे और इसी वजह से उनके बहुत से चित्र सामाजिक घटनाओं पर आधारित हैं जैसे कि 'ड्रेफ्युस मुकदमा', 'साक्को-वान्जेति मुकदमा', 'मुद्रास्फीति', 'जातिभेद' आदि। इन विषयों को लेकर उन्होंने चित्रमालिकाएं बनायीं। उनकी कला की तुलना दोमीय, गेओर्ग ग्रोस व रुओ की कला से की जा सकती है। उनकी शैली में विज्ञापन-चित्रों की स्पष्टता है व उन्होंने आवश्यकतानुसार अभिव्यंजनावाद, घनवाद एवं अतियथार्थवाद का प्रयोग किया है। जोसेफ स्टेला व चार्लस डेमथ ने महसूस किया कि केवल घनवाद में ही आधुनिक विज्ञान व अभियांत्रिकी के समरूप तत्त्व हैं अतः घनवाद की वर्तमान भौतिक दृष्टि से विकसित जीवन के चित्रण के लिये उपयुक्त है। उन्होंने आधुनिक स्वरूप के यंत्रसज्ज शहरी दृश्यों को चित्रित किया है किन्तु उनके चित्र घनवाद से भी विशुद्धवाद व लेजे की कला के अधिक समरूप हैं। जार्जिया ओकीफ की अत्यधिक ऐंठन दे कर चित्रित की गयी वनस्पतियां व फूल इस लोक के नहीं बल्कि मावस एर्न्स्ट या इवे ताग्वी की काल्पनिक सृष्टि के लगते हैं।

स्थानाभाव के कारण उपर्युक्त विवरण संक्षेप में ही दिया गया है एवं शेष ख्यातनाम कलाकारों के बारे में जानकारी देना यहाँ संभव नहीं है।

□□□

भरपूर है। टामस बेन्टन (1889–1949) के पिता जिले के अभिवक्ता थे व कई पूर्वज स्थानीय ऐतिहासिक ख्याति के पुरुष थे किन्तु बेन्टन बचपन से ही देहाती दृश्यों के अभ्यासचित्रण मे व्यस्त हो गये। पिता की नापसदगी के बावजूद उन्होंने 'शिकागो कला संस्था'[13] मे डेढ़ साल तक अध्ययन कर के आयु के उन्नीसवें साल मे पैरिस प्रस्थान किया। वापस आने पर उन्होने पैरिस के कलाकारो का अनुसरण करके दस वर्षों तक चित्रण किया किंतु वह उनके अमेरिकी व्यक्तित्व के अनुकूल नही था। वे उस विदेशी शैली मे अमेरिकी जीवन को समुचित रूप से अंकित नही कर सके। असतुष्ट होकर वे योरपीय कलाकारों के निर्दिष्ट मार्ग से पृथक हुए व उन्होने अपनी स्वतन्त्र शैली का विकास किया। उन्होंने कई भित्ति-चित्र बनाये जिनमें जेफरसन शहर मे बनायी लोक-इतिहास पर चित्रमालिका भी है। बेन्टन की कला की विशेषता यह है कि उसमें यथार्थवाद की जीवन-निष्ठा, घनवाद का ठोसपन, व अभिव्यजनावाद का अतिशयोक्त रूप होते हुए वह तीनों मे से किसी भी वाद के अंतर्गत नही आती; उसमे यथार्थवाद का वास्तविक रूप के प्रति एकनिष्ठ रह कर चित्रण करने का प्रयास नही है, न घनवाद के समान मानवता की उपेक्षा, न अभिव्यजनावाद के निराशा या आतक के भाव। वह पूर्ण रूप से उनकी निजी मानवतावादी व मनोहर शैली है।

इस प्रकार बीसवी सदी के पूर्वार्ध मे अमेरिकी कला दो स्पष्ट रूप से भिन्न प्रवाहो में विभाजित थी, एक तरफ योरपीय आधुनिक कला से प्रभावित कलाकारो की शैली व दूसरी तरफ मध्यवर्ती अमेरिका के जीवन के चित्रण के लिये उपयुक्त स्वतन्त्र रूपाकनपद्धति मे कार्य करने वाले कलाकारो की शैली। बीसवी सदी के पूर्वार्ध के अन्त तक योरपीय आधुनिक कला का अमेरिकी कला पर प्रभाव बढ़ता ही गया यद्यपि वहा की परिस्थिति, जीवनदर्शन व रहन-सहन के कारण अमेरिकन कलाकारो के चित्रों की पृथकता स्पष्ट प्रतीत होती है।

1950 के करीब अमेरिकन आधुनिक चित्रकार जान मॅरिन ने (1970–1953) काफी ख्याति अर्जित की। मॅरिन ने वास्तुकला का अध्ययन किया था व आयु के तीसवे साल में उन्होने चित्रकला का अध्ययन शुरू किया। जब वे 35 के हुए तब प्रथम योरप जा कर उन्होने पाच बरसों तक फाव, घनवादी व अभिव्यं-जनावादी कलाकारों के साथ चित्रण किया। फिर वापस न्यूयार्क आ कर वहा की गगनचुम्बी इमारतों, भीड़भरे रास्तो, सूर्यास्तों व सागरी-दृश्यो के चित्र बनाये। उनके चित्रो के अन्य विषय थे न्यू मेक्सिको के मैदान व न्यू हॅम्पशायर के पहाड़। उन्होंने विशेषतः जलरंगों मे चित्रण किया व आयु के 60वें साल के बाद ही तैल-रगो को सोद्देश्य प्रयोग किया। उनकी कला मुख्यतया भविष्यवाद व अभिव्यंजना-वाद से प्रभावित है व उसकी विशेषताए है—सीमित रगों का स्वल्प प्रयोग, द्रुतगति तूलिका-सचालन, स्पष्ट बलरेखाओ द्वारा क्षेत्रों का घनवादी विभाजन एव

दृश्य में भविष्यवादी गतित्व-दर्शन। उनके चित्रांतर्गत दृश्य भूचालग्रस्त प्रतीत होते है। मॅरिन के अलावा बीसवी सदी के पूर्वार्ध में जो अमेरिकन आधुनिक चित्रकार प्रसिद्ध हुए उनमें माक्स वेबेर, बेन शान, स्टुअर्ट डेविस, एडवर्ड हाप्पर, चार्लस बर्चफील्ड, जॅक लेविन, रेजिनाल्ड मार्श, जार्जिया ओकीफ व चार्लस शीलर प्रमुख है। इनकी कला में कोई विशेष आपसी समानताएं नही है। माक्स वेबेर की कला अभिव्यजनात्मक है और उसमें मानवाकृतियो को काफी विकृति दे कर अंकित किया है व प्रभावी गहरे रंगो का प्रयोग है। शीलर, हाप्पर व बर्चफील्ड ने समान रूप से शहरी दृश्यों को विषय चुना किन्तु उनके चित्रो के परिणाम भिन्न है; अंकन पद्धति यथार्थवादी शैली की होते हुए भी हाप्पर के चित्रो में आत्मतत्त्वीय कला का गूढ अकेलापन है परंतु उसकी भयानकता नही है; हलकी विकृति व ठोसपन के साथ अंकित किये सरलीकृत आकार व गहरे रगों के प्रयोग से बर्चफील्ड ने विषय को बहुत ही स्पष्ट रूप मे चित्रित किया है; शीलर के चित्र ज्यामितीय घनवाद से प्रभावित है। बेन शान के चित्र सामाजिक अभिव्यजनावादी दर्शन के है। वे कला को सप्रेषण का साधन मानते थे और इसी वजह से उनके बहुत से चित्र सामाजिक घटनाओ पर आधारित है जैसे कि 'ड्रेपयुस मुकदमा', 'साक्को-वान्जेति मुकदमा', 'मुद्रास्फीति', 'जातिभेद' आदि। इन विषयों को लेकर उन्होने चित्रमालिकाए बनायी। उनकी कला की तुलना दोमीय, गेओर्ग ग्रोस व रुओ की कला से की जा सकती है। उनकी शैली मे विज्ञापन-चित्रो की स्पष्टता है व उन्होने आवश्यकता-नुसार अभिव्यंजनावाद, घनवाद एव अतियथार्थवाद का प्रयोग किया है। जोसेफ स्टेला व चार्लस डेमथ ने महसूस किया कि केवल घनवाद में ही आधुनिक विज्ञान व अभियान्त्रिकी के समरूप तत्त्व है अतः घनवाद की वर्तमान भौतिक दृष्टि से विकसित जीवन के चित्रण के लिये उपयुक्त है। उन्होने आधुनिक स्वरूप के यंत्रसज्ज शहरी दृश्यो को चित्रित किया है किन्तु उनके चित्र घनवाद से भी विशुद्धवाद व लेजे की कला के अधिक समरूप है। जार्जिया ओकीफ की अत्यधिक ऐंठन दे कर चित्रित की गयी वनस्पतिया व फूल इस लोक के नहीं बल्कि माक्स एर्न्स्ट या इवे ताग्वी की काल्पनिक सृष्टि के लगते है।

स्थानाभाव के कारण उपर्युक्त विवरण संक्षेप में ही दिया गया है एव शेष ख्यातनाम कलाकारो के बारे में जानकारी देना यहाँ सभव नही है।

□□□

# 14
# मेक्सिकन कला

परंपरा, आधुनिकता व सामाजिक विचार का समुचित व इतना परिणाम-कारी सम्मिश्रण मेक्सिकन कला के अलावा किसी अन्य देश की कला में नहीं मिलता। भारत में अमृता शेरगिल ने अपनी अल्पायु में, इसी दिशा में कुछ प्रयत्न किये, किन्तु पारंपरिक आध्यत्मिक ज्ञान की गहराई की कमी, आधुनिक कला के समान आकार व अभिव्यक्ति में व्याकुलता का अभाव व केवल बाह्य समाज-दृश्यों तक सीमित विचार-दर्शन-रहित चित्रण के कारण उनकी कला आत्म-संतुष्ट प्रतीत होती है व उसमें मेक्सिकन कला का मार्गदर्शन का सामर्थ्य नहीं है।

मेक्सिकन कला के पुनरुत्थान का आरंभ 1910 के बाद हुआ। 1919–20 में हुई राजनीतिक क्रांति ने जिसमें कई कलाकारों ने सक्रिय भाग लिया था—उसमें चेतना प्रदान की। प्राचीन देशज परंपरा समृद्ध लोककला व उन्नीसवीं सदी के पोसादा जैसे उपहासात्मक सामाजिक चित्रण करने वाले कर्त्तव्यनिष्ठ कलाकारों का कार्य मेक्सिकन कला के पुनरुत्थान के प्रमुख आधार थे।

राजनीतिक क्रांति के बाद विचारक राष्ट्रीय चेतना को प्राचीन परंपरा के अनुकूल रूप देने में जुट गये व इस विचार ने विश्वप्रसिद्ध मेक्सिकन भित्ति-चित्रण की नींव डाली। शिक्षा-मंत्रालय ने कलाकारों को मेक्सिको शहर के राष्ट्रीय प्रारंभिक विद्यालय की दीवारों पर चित्रण करने को आमन्त्रित किया व रिवेरा, ओरोस्को, सिकेरोस व अन्य कलाकार सामूहिक रूप से जनता की भावनाओं को चित्रों में अभिव्यक्त करने के लिये पहुँचे। अभिव्यक्ति के अनुकूल रूपांकन के लिये उन्होंने 13वीं सदी की योरपीय पच्चीकारी से लेकर आर्नुवो शैली तक सबका सहारा लिया किन्तु सबसे ज्यादा बल देशी परंपरागत शैली के आकारों के स्मारकीय विकृतिकरण पर दिया व छात्रों के अभिभावकों, नागरिकों व समाचार पत्रों ने उनकी कटु आलोचना की। अतः भित्तिचित्रण का कार्य स्थगित करना पड़ा। इस आपत्ति से विचलित न होकर कलाकार संघ ने घोषणापत्र के जरिये क्रांति के ध्येयों पर निष्ठा जाहिर की व कला को सामाजिक चेतना का माध्यम बनाने का निश्चय व्यक्त किया। इस आंदोलन के प्रणेता थे डायगो रिवेरा व होसे क्लेमेंट ओरोस्को। अब रिवेरा ने शिक्षा-मंत्रालय भवन में व चापिंगो में ज्यो-तो, घनवाद व देशज परंपरा के संमिश्रित रूप में भित्तिचित्रण करके मेक्सिकन राज्यक्रांति की कहानी व जनता की आकांक्षाओं को अंकित किया। ओरोस्को को मेक्सिको शहर के कुछ प्रतिष्ठित

नागारिकों ने निजी तौर पर राष्ट्रीय प्रारंभिक विद्यालय में भित्तिचित्रण करने को बुला लिया। 1927 के बाद रिवेरा व ओरोस्को को अमेरिका के कई शहरों मे भित्तिचित्रण का कार्य सौंपा गया व उन्होंने कार्ल मार्क्स के समाजवादी दर्शन के परिप्रेक्ष्य मे औद्योगिक समाज मे विद्यमान वर्गविग्रह, अव्यवस्था व अन्याय को उन भित्तिचित्रों मे प्रकट रूप दिया।

1930 के पश्चात् भित्तिचित्रण से असतुष्ट होकर मेक्सिकन कलाकार छोटे आकार के चित्रो की निर्मिति की ओर ध्यान देने लगे जो कलाकार के व्यक्तित्व व रुचि के अधिक अनुकूल थी। भित्तिचित्रण के समान, व्यापक, प्रचारात्मक प्रभाव नही होते हुए, छोटे आकार के चित्रों मे परिस्थिति व विचारों की सूक्ष्म अभिव्यक्ति की जो गुंजाइश है वह भित्तिचित्रण मे नही हो सकती। अब स्वतंत्र रूप से बनाये जाने वाले तिपायी-चित्रो मे कलाकार की व्यक्तिगत विशेषताए व पहचान स्पष्ट हो गयी। डोसामांटेस ने मानव-शरीर-सौंदर्य को आदर्श मान कर उसका सरलीकृत आकारो मे चित्रण किया तो चालोर्ट की कला का आदर्श थी प्राचीन मूर्तिया। गैरेरो गाल्वन ने भी मूर्तिकला को आदर्श मान कर बचपन की स्मृति व्याकुलता के चित्र बनाये है। तामायो के आरंभिक दृश्यचित्रों में योरपीय नवशास्त्रीयतावाद का अनुकरण है। करीब सभी कलाकारों के चित्रों की समान विशेषता है काव्यमयता, जिसमे दु:ख, आशा, उल्हास आदि मानवीय भावनाओ की अभिव्यक्ति है।

निजी ढंग से चित्रण करने का स्वातंत्र्य मिलते ही कलाकारो का ध्यान योरपीय आधुनिक शैलियो की ओर आकृष्ट हुआ व वे उनका अनुसरण करने लगे। इस दिशा में रुफिनो तामायो काफी सफल हुए व उन्होने कलाक्षेत्र मे महत्त्वपूर्ण स्थान व ख्याति प्राप्त की। उनके चित्रों पर घनवाद व अभिव्यजनावाद का स्पष्ट प्रभाव है। कोई अल्पसख्य कलाकारो ने ही अतियथार्थवाद को अपनाया जिनमें मेजा, सिकेरो व फिडा काहलो प्रमुख थे।

क्रांति के आदर्शों का परिणाम बहुत समय तक बना रहा व लिओपोल्डो मेंडिस, फ्रान्सिस्को गार्टिया, ओगोर्मान आदि कलाकार समाजवादी विचारधारा व सामाजिक दृश्यों के चित्र बनाते रहे।

मेक्सिकन पुनरुत्थान की कला का महत्त्व निम्नलिखित विचारो से निर्धारित है—उसका तीसरे दशक मे अमेरिका पर हुआ प्रभाव, विदेशी कलाकारो को आकृष्ट करने का सामर्थ्य, क्रांतिकारी विचारधारा को अर्पित कला व आधुनिक कला के बीच के विवाद का समाधान एव ओरोस्को, रिवेरा, सिकेरोस व तामायो जैसे विश्वविख्यात कलाकारों की प्रतिभा का विकास व योगदान।

तामायो का जन्म 1899 मे ओक्साके में आदिवासी जार्पोटेक वश के परिवार मे हुआ। स्थानातरण कर के परिवार मेक्सिको शहर पहुंचा जहा तामायो ने कुछ बरसों तक सान कार्लोस अॅकेडेमी मे कलाध्ययन किया किन्तु वे मासिक पत्रिका मे छपी हुई आधुनिक कला की [illegible] से अधिक प्रभावित हुए।

पिकासो व ब्राक के चित्र उनको ज्यादा पसंद थे जो उनके विचार से सान कार्लोस अॅकेडेमी मे पढ़ाई जानेवाली कला से पारंपरिक कला के अधिक निकट थे। उन्होंने कोलंबस के आगमन के पूर्व की कला का अध्ययन मेक्सिको शहर के राष्ट्रीय संग्रहालय में किया जहा मायँन एन्टेक जापॅटेक आदि प्राचीन शैलियो की कलाकृतिया सगृहीत थी। इसके अतिरिक्त फ्रेंच कला अग्रगामी कला की प्रतिकृतियो व कभी मेक्सिको मे आनेवाली मूलकृतियो को देखना वे कभी नही छोड़ते। ऐसे भिन्न स्रोतों ने तामायो की कला को परिपुष्ट किया जो सब से आवश्यक तत्त्वों को आत्मसात कर के स्वतंत्र निजी रूप में विकसित हुई। घनवाद के समान उनके आकार अर्द्ध वस्तु निरपेक्षत्व लिये हुए है। देशी भूरगों से प्रचुर व चमकीले रंगों के सूक्ष्म प्रयोग के साथ की गयी उनकी रंग योजनाएं बहुत ही आकर्षक होती है। उन्होंने अमेरिका मे स्मिथ महाविद्यालय, एरिजोना महाविद्यालय वाशिंग्टन में एव मेक्सिको में भित्तिचित्र बनाये किन्तु वे मुख्य रूप से मध्यम आकार के पट-चित्रों के लिये ही सुविख्यात हैं।

डायगो रिवेरा (1886-1957) का जन्म मेक्सिको के ग्वान प्रदेश मे हुआ व उन्होने कला की शिक्षा सान कार्लोस अॅकेडेमी में प्राप्त की। आयु के 57वें साल में विशेष अध्ययन के लिये पहले स्पेन गये व बाद मे उन्होंने फ्रान्स, बेल्जियम, हालैंड व इंग्लैंड की यात्राएं की। 1921 में वे फिर पैरिस गये और वहा दस बरसो तक रहे। वहा उनका पिकासो, ब्राक व हुवान ग्रीस से परिचय हुआ। सेजान की कला ने उनको सब से अधिक प्रभावित किया। उसके पश्चात् इटाली जा कर एक साल तक ज्यो-तो के भित्तिचित्र व पच्चीकारी का अध्ययन कर के वे मेक्सिको वापस आये। मेक्सिको की कला के पुनरुत्थान के वे एक प्रणेता थे। शरीर से हृष्टपुष्ट रिवेरा स्पष्टवक्ता थे और उन्होने वादग्रस्त व कभी आपस में विरोधी विचार व्यक्त किये हैं। उनका कथन है, "कला को प्रचारात्मक होना चाहिये। जो कला प्रचार नही करती वह कदापि कला नही है। मैं श्रमिक हूं। मैं अपने वर्ग के लिये चित्र बनाता हूं—जो है श्रमिक वर्ग।" वे कई बार साम्यवादी पक्ष के सदस्य बने और उससे पृथक् हुए। उनके भित्तिचित्र विशाल व आलंकारिक प्रभाव के हैं व कईओ में राजनीतिक प्रचार है। 1933 में रॉकफेलर केंद्र में बनाया उनका भित्तिचित्र नष्ट कर दिया गया क्योंकि उन्होने उससे लेनिन की शीर्षाकृति को हटाने से इनकार कर दिया। मेक्सिको व अमेरिका में बनाये भित्तिचित्रों के अतिरिक्त उन्होंने उत्कृष्ट तिपायी-चित्र भी बनाये।

डाविड आल्फारो सिकेरोस का जन्म 1898 में चिव्हाव्हा (मेक्सिको) में हुआ। उनकी पीड़ित वर्ग के प्रति गहरी सहानुभूति थी। उनके प्रसिद्ध चित्र 'चीख की प्रतिध्वनि'[1] मे उन्होंने बमवर्षा से ध्वस्त नगर के अवशेषों मे एक असहाय बच्चे को रोते हुए चित्रित करके विध्वंसक युद्धो की निर्भत्सना की है। वे मेक्सिकन क्रांति युद्ध में आयु के सोलहवें साल मे भरती हुए थे व युद्ध की विभीषिका के प्रत्यक्ष

अनुभव से युद्ध से तीव्र घृणा करने लगे। एक साल तक योरप मे अध्ययन करने के पश्चात् राष्ट्रीय भित्तिचित्रण परियोजना मे सम्मिलित हुए। उनका मत था कि कला को केवल ध्येयवादी प्रचार का माध्यम बनाने के बजाय उसके आंतरिक गुणों का विकास कर के समयानुकूल अभिव्यक्ति के हेतु कलानिर्मिति की जाये तो, विषय प्राचीन हो या वर्तमान, कलाकृति सर्वकालीन महत्व की बनती है।

इटालियन कला में जो स्थान मायकेल एन्जेलो का है वैसा ही स्थान मेक्सिकन कला में होसे क्लेमेंट ओरोस्को ने (1883-1949) प्राप्त किया। ओरोस्को का जन्म मेक्सिको के हालिस्को राज्य के गुज़्मान शहर में हुआ। जब उनका परिवार मेक्सिको शहर रहने आया तब प्राथमिक शाला से आते-जाते समय उनको प्रसिद्ध व्यंग्य चित्रकार पोसादा के छपाई-चित्रों की दूकान की खिड़की में से उनका कला कार्य देखने को मिलता जिससे उनमें कला प्रेरणा जागृत हुई। अब वे सान कार्लोस अॅकेडेमी की चित्रकला की रात्रिकक्षा में अध्ययन करने लगे। जब वे 14 साल के हुए तब उनको सान हासिन्टो के कृषिविद्यालय में भरती कराया। किन्तु वे वापस आकर राष्ट्रीय प्रारंभिक विद्यालय में दाखिल हुए क्योंकि वे कृषक बनना नही चाहते थे। चित्रकार बनने की उनकी हार्दिक इच्छा थी व पिता की मृत्यु के बाद उन्होंने आजीविका के लिये आरंभ मे नक्शानवीस की नौकरी व बाद मे समाचारपत्र का चित्रण कर के साथ-साथ कर्लोस अॅकेडेमी में कला का अध्ययन किया। उन्होंने मेक्सिकन राजनीतिक क्रांति मे भाग लिया किन्तु बचपन में बांया हाथ कट जाने से व कुछ उनकी स्वभाव के कारण उन्होने अधिकतर योगदान चित्रकला के जरिये ही किया। प्रत्यक्षदर्शी के रूप मे 1913 से 1917 तक की अवधि मे उन्होंने क्रांति के जो कच्चे रेखाचित्र बनाये थे उनसे उन्होंने 'मेक्सिकन क्रांति'[2] शीर्षक की परिणामकारी रेखाचित्रमालिका तैयार की। युद्ध की भयानकता मेक्सिको शहर तक पहुँचने से पहले वे वहां के बदनाम इलाके के निरीक्षक थे जब उन्होंने 'आंसुओं का घर'[3] शीर्षक की प्रमुखतया जलरंगो में चित्रित मालिका तैयार की जिसमे उस इलाके की स्त्रियों के दुःखमय जीवन की मर्मभेदी कहानी अंकित की गयी है। दो बरसो बाद जब वे पहली बार अमेरिका गये तब सीमारेखा पर उनके 120 चित्रो में से आधे चित्रों अश्लील मान कर नष्ट कर दिये गये। 1922 तक क्रांति का कार्य समाप्त हो गया। ओरोस्को व रिवेरा के नेतृत्व में मेक्सिकन कलाकार संघ ने प्राचीन मेक्सिकन भित्तिचित्रण के पुनरुत्थान को आरंभ किया जिनके लिये सरकार से आर्थिक सहायता व भवनों की दीवारें प्राप्त हुईं। वैसे ओरोस्को निष्ठावान साम्यवादी कभी नहीं थे। वे व्यक्तिस्वातंत्र्य के पक्ष मे थे व चाहते थे कि हर व्यक्ति को विकास का अवसर प्राप्त हो।

जब 1927 में व्यवसाय के हेतु ओरोस्को अमेरिका पहुंचे तब शुरू में ही वे आर्थिक संकट मे पड़ गये। किन्तु सानफ्रान्सिस्को की पत्रकत्री श्रीमती रीड ने संग्रहालयों व वीथिकाओं का उनकी कला की ओर ध्यान आकृष्ट कर के एवं उनके

चित्रों को प्रदर्शित करके सहायता करने की कोशिश की। 1929 में ओरोस्को के चित्रों के विक्रय के हेतु श्रीमती रीड ने एक कलावीथिका का उद्घाटन किया। यहां ओरोस्को के अलावा सिकेरोस, रिवेरा, बेन्टन आदि कलाकारों के चित्र भी प्रदर्शित होते थे। अब ओरोस्को को कालिफोर्निया के शहर क्लेरमाट में पोमोना महाविद्यालय में 'प्रोमिथ्युस' की कहानी पर भित्तिचित्र बनाने का कार्य मिला। यह उनकी विख्यात कृति है। न्यूयार्क के 'सामाजिक अनुसन्धान विद्यालय'[4] में उन्होने अपना अमेरिका में सब से विशाल भित्तिचित्र बनाया जिसका विषय था 'नये विश्व की संस्कृति की वीर कथा'[5]। इसमें कुछ स्थानों पर कटुतापूर्ण उपहासात्मक चित्रण है; पैगम्बरों की वाणियों का उल्लंघन कर लोग एक दूसरे के प्रति जो दुर्व्यवहार व अन्याय करते है उसका विचार कर के एक जगह ईसा को क्रूस को कुल्हाड़ी से तोड़ते हुए दिखाया है; मेक्सिकन कला के देवता को देश छोड़ कर चले जाते हुए दिखाया है व वर्तमान सभ्यता के जन्मदाता विद्वानों को कंकालों के रूप में अंकित किया है, जो शिक्षा के जरिये फिर कंकालों का निर्माण करते है।

जब ओरोस्को मेक्सिको लौटे तब उनको भित्तिचित्रण का बहुत-सा कार्य सौंपा गया। बेलास आर्टेस कला भवन में उन्होने जो भित्तिचित्र बनाये उनमें पतित स्त्रियों की दर्दभरी कहानी है। उनके ग्वाड लेहारे के भित्तिचित्रण में उनकी कला चरमोत्कर्ष तक पहुची है। 1940 में उन्होंने न्यूयार्क के आधुनिक कला संग्रहालय के लिये सुवाह्य भित्तिचित्र बनाया। छः टुकड़ों में विभाजित इस प्लास्टर की भित्ति को लोहे की जाली से मजबूत की है। एक हिस्से में 'गोतामार बम-वर्षक'[6] के ध्वस्तावशेषों को चित्रित किया है जिनमें से चालक की टांगें बाहर निकल रही हैं। इस भित्तिचित्र की विशेषता यह है कि इसके छः हिस्सों से किसी भी तरह की पुनर्रचना की जाये तो भी उसका संपूर्ण प्रभाव वैसा ही होता है जो यन्त्र द्वारा मानव का विनाश। ओरोस्को की आयु के अंतिम दिन तक कलासर्जन करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। 1949 में उन्होने एक दोपहर को कुछ अधूरा चित्र बना के रख दिया व उसी रात को उनका शान्तिपूर्ण निधन हुआ। मेक्सिकन सरकार ने उनको राष्ट्र के अमर पुरुषों में घोषित करके उनके शव का राष्ट्रीय सम्मान के साथ दफन किया व उनके ग्वाड लेहारे के कार्यकक्ष को उनका स्मारक बनाया।

□□□

# 15
# वस्तुनिरपेक्ष कला

जिस कला में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से भौतिक वस्तु के रूप की ओर कोई संकेत नहीं होता ऐसी कला को इंग्लिश भाषा में 'एब्स्ट्रेक्ट' या 'नोनफिगरेटिव'[1] कला कहते हैं। एब्स्ट्रेक्ट शब्द का मूल अर्थ 'सारतत्त्व निकालना' होने के कारण कुछ विद्वान् एब्स्ट्रेक्ट शब्द के प्रयोग के विरुद्ध हैं क्योंकि उनके विचार से यह शब्द अपरोक्ष रूप से वास्तविकता की रूपजन्य अनुभूति की ओर ही निर्देश करता है; अतः उनके विचार से 'नोनफिगरेटिव' शब्द का प्रयोग अधिक उचित है। वस्तुनिरपेक्ष कला के प्रारंभिक काल में वस्तु सृष्टि के बाह्य रूप से प्रेरणा लेकर किन्तु प्रत्यक्ष दर्शन से बाह्य रूप हटाकर कलाकृतियां बनायी गयी व उनको 'एब्स्ट्रेक्ट' कला नाम से संबोधित किया गया; बाद में जब मोंद्रियान ने पूर्ण रूप से काल्पनिक ज्यामितीय आकारों में तत्सदृश कलाकृतियां बनायी तब ऐसी कृतियों के संदर्भ में भी रूढ़ 'एब्स्ट्रेक्ट' शब्द को प्रयोगान्वित किया गया यद्यपि मोंद्रियान की कृतियों को 'नोन-फिगरेटिव' कहना अधिक उचित है। इस पुस्तक में दोनों के लिये 'वस्तुनिरपेक्ष' शब्द का प्रयोग किया है यद्यपि कुछ लेखक 'अमूर्त' शब्द का भी प्रयोग करते हैं।

वस्तुनिरपेक्ष आकारों के सौंदर्य की अनुभूति कोई नयी कल्पना नहीं है यद्यपि वस्तुनिरपेक्ष कला बीसवीं शताब्दी की एक महत्त्वपूर्ण देन मानी गयी है। प्राचीन काल के कलाकारों ने भी यह अनुभव किया था कि कलाकृति को वस्तुनिरपेक्ष गुणों में ही सौंदर्य व सामर्थ्य प्राप्त होते हैं। कलाकृति किसी भी शैली की या किसी भी काल की हो उसकी परिणामकारकता अन्तर्गत वस्तुनिरपेक्ष गुणों पर निर्भर करती है। यदि हम प्राचीन से लेकर अब तक की श्रेष्ठ कलाकृतियों का परिशीलन करेंगे तो ज्ञात होगा कि केवल अन्तर्गत विचार या विषयवस्तु के महत्त्व से कलाकृति को श्रेष्ठ नहीं माना गया है। विचार या विषयवस्तु के परिणामकारक दर्शन के लिये भी कलाकृति में वस्तुनिरपेक्ष गुणों–यानी रंग, रेखा, सतह आदि मूलतत्त्वों के निजी चैतन्य–का विकास आवश्यक है। यह एक इतना मूलभूत सिद्धांत है कि इस पर किसी कलाकार ने स्वतन्त्र विचार की आवश्यकता को अबतक महसूस नहीं किया; भोजन में मसाला होना जैसे गृहीत माना गया है उसी प्रकार चित्र के अभिप्राय से उसके वस्तुनिरपेक्ष गुणों को अविभाज्य माना गया। कलाकृति बनाते समय, कलाकार उसके अन्तर्गत सौंदर्यजागृति को अनुभव किया करते थे और उससे संतोष मिलते ही उसको पूर्ण करके दूसरी कलाकृति के निर्माण में लग जाते थे। इसके

अधिक अन्तर्गत सौंदर्यात्मक गुणों का विचार करने की आवश्यकता को उन्होंने महसूस नहीं किया।

प्राचीन धार्मिक चित्रों के सौंदर्यात्मक रसग्रहण के लिये धर्मज्ञान आवश्यक नहीं है; यथार्थवादी व्यक्तिचित्र का कलात्मक सौंदर्य व्यक्तिसादृश्य पर निर्भर नहीं करता; इन कलाकृतियों की सौंदर्यात्मक श्रेष्ठता का निकष है अन्तर्गत वस्तुनिरपेक्ष तत्त्वों का स्वाभाविक विकास। प्राचीन बिजान्टाइन, जापानी, बौद्ध, पर्शियन व राजपूत कलाकारों ने हूबहू बनाने के उद्देश्य से वस्तुओं व प्राणियों का चित्रण नहीं किया; परिणामस्वरूप अपने चुने हुए माध्यम के–रंग, लकड़ी, रंगीन कांच, पत्थर, कपड़ा आदि–अन्तर्गत गुणों का वे चरमसीमा तक स्वाभाविक एवं कलात्मक विकास कर सके व विषय प्रतिपादन के अतिरिक्त वस्तुनिरपेक्ष गुणों के सौंदर्यदर्शन के विचार से भी उनकी कृतियां श्रेष्ठ बन गयी। पुनर्जागरणकाल से यथार्थ–रूप–सादृश्य की ओर कलाकारों का ध्यान आकृष्ट हुआ एवं उन्होंने वैज्ञानिक दृष्टिकोण अपना कर हूबहू चित्रण शुरू किया जो 19वीं शताब्दी तक बहुत लोकप्रिय रहा और उसके साथ कलातर्गत वस्तुनिरपेक्ष गुणों की उपेक्षा हुई।

इस प्रकार कला के इतिहास में कलाकार का सदैव द्विविधि दृष्टिकोण रहा; एकतरफ विषय प्रतिपादन के उद्देश्य से वस्तुसादृश्य का विचार व दूसरी तरफ सौंदर्य व अभिव्यक्ति के सामर्थ्य को बढ़ाने के उद्देश्य से वस्तुनिरपेक्ष गुणों के विकास का विचार; दोनों दृष्टिकोणों का कभी पृथक् होना अटल था व इसी पृथक्करण में वस्तुनिरपेक्ष कला का जन्म हुआ।

सर्वप्रथम प्लेटो ने वस्तुनिरपेक्ष सौंदर्य का विचार करके लिखा कि "वृत्त, आयत ऐसे आकार हैं जो किसी बाह्य कारण से या उपयुक्तता की वजह से सुन्दर नहीं है बल्कि सौंदर्य उनकी प्रकृति है एवं उनसे ऐसी सौदर्यानुभूति होती है जो निरिच्छ निर्विकार है; इस प्रकार रंगों के विशुद्ध प्रयोग में भी यह सौंदर्य है"[2]।

बीसवीं शताब्दी में भौतिक–विज्ञान, रसायन-विज्ञान, उद्योग एवं सामाजिक व आर्थिक क्षेत्रों में विकास को अकल्पित गति प्राप्त हुई; दूरगामी वेगवान यातायात के साधनों का आविष्कार हुआ एवं देश-विदेशों के बीच का अन्तर नगण्य हो कर वैचारिक व सांस्कृतिक आदानप्रदान होने लगा। बदलती हुई परिस्थिति के अनुकूल कला को नया विश्वव्यापी रूप प्राप्त होना अपरिहार्य था; यह रूप था– वस्तुनिरपेक्ष कला। इस कला का प्रभाव शहर-निर्माण, भवननिर्माण, औद्योगिक कला, हस्तकला, साजसज्जा आदि मानव के सभी सर्जनक्षेत्रों पर दिखायी देता है। बीसवीं शताब्दी के मानव का जीवनदर्शन, आदर्शवाद से विचलित होकर, अस्तित्ववादी[3] बन गया है। क्षण में सीमित सौदर्यानुभूति को ही आज का मानव सत्य मानता है–अतः वस्तुनिरपेक्षत्व आज की कला का आधारभूत तत्त्व बन गया है इसमें कोई आश्चर्य की बात नहीं है।

किंतु यह सब अचानक नहीं हुआ। बोदेलेर व बाल्जाक के लेखों में समकालीन कला की भविष्य मे वस्तुनिरपेक्षता मे परिणति होने की घनिष्ठ संभावना को सूचित किया था। प्रभाववादी, उत्तरप्रभाववादी एवं फाववादी अंकनपद्धतियो में वस्तुनिरपेक्षता की ओर अविचारित प्रगति थी। प्रभाववादियो ने चित्र के पूरे प्रभाव को अपना लक्ष्य बना कर वस्तु के वैयक्तिक महत्त्व को घटा दिया एवं अपनी मुक्त अंकनशैली से रंगों के सौंदर्य व सतह की बुनावट की ओर कलाकारो व कलाप्रेमियों का ध्यान आकर्षित किया। फाव व अभिव्यंजनावादी चित्रकारो ने इसके आगे बढ कर चित्र मे रगों के स्वाभाविक सौंदर्य का विकास करने के उद्देश्य से वस्तु के नैसर्गिक वर्णो की पूर्ण उपेक्षा करके रगों का विस्तृत क्षेत्रो मे व केवल रगसगति व प्रतीकात्मकता का विचार करके प्रयोग किया तथा रेखा के अभिव्यक्ति के स्वाभाविक सामर्थ्य को कार्यान्वित करने के उद्देश्य से सरलीकृत एव ऐंठनदार रेखांकन शुरू किया। घनवादी व भविष्यवादी कलाकारो ने ज्यामितीय आकारो का प्रयोग शुरू किया और वे वस्तुनिरपेक्षता के काफी निकट पहुँचे किन्तु उनको वस्तुनिरपेक्षता के क्षेत्र मे रिक्तता का भय था व वे अपनी कला को पूर्ण वस्तुनिरपेक्ष नही बना पाये; इसके अतिरिक्त वास्तविकता में ही उनको कुछ ऐसा भावनात्मक सौन्दर्य दिखायी दे रहा था जिसको उन्होने सर्जनात्मक अनुभूति के लिये पर्याप्त माना और उसको रचनात्मक रूप दिया। इस प्रकार भिन्न अवस्थाओ को पार करते हुए रग, रेखा व आकारो ने वस्तुनिरपेक्ष कला के अन्तर्गत वस्तुसादृश्य के बाह्य लक्ष्य से मुक्त होकर, अपने सौन्दर्याभिव्यक्ति के स्वाभाविक सामर्थ्य को प्राप्त किया।

प्राचीन काल मे भी केवल समस्त वस्तुनिरपेक्ष आकारों द्वारा चित्रण किया गया किन्तु उसका प्रभाव मुख्य रूप से आलकारिक रहा एव मानवीय भावनाओं को व्याकुल करने का उसमें सामर्थ्य नही था जिसके उदाहरण है पर्शियन गलीचो व चीनी मिट्टी के बरतनो का अलंकरण। केवल सुन्दर रंगो; रेखाओं व आकारों के सयोजन से वस्तुनिरपेक्ष कलाकृति का निर्माण नही होता जब तक उसमे भावनोद्दीपन का सामर्थ्य नही होता; विरोधाभास की भाषा मे, ऐसी कलाकृति बाह्य रूप मे वस्तुनिरपेक्ष होते हुए वस्तुसृष्टि के आतरिक चैतन्य से ओतप्रोत होनी चाहिये—उसका दर्शक की आत्मा से वैसा ही निरपेक्ष सम्पर्क होना चाहिये जैसा वस्तुसृष्टि के आतरिक चैतन्य का होता है।

आधुनिक कलाकारो द्वारा किये गये संगीत के अध्ययन से एव कला की संगीत के साथ की गयी तुलना से कला वस्तुनिरपेक्षता की ओर अधिक तेजी से गतिमान हुई। शोपेनहोर ने लिखा है "सभी कलाएँ संगीत की ओर प्रवर्तित है"[4]। इस विचार ने आधुनिक कलाकारों को सगीत-सदृश वस्तुनिरपेक्षता की दिशा मे प्रयोग करने को प्रोत्साहित किया।

बीसवीं शताब्दी के आरम्भ में कलाकारो ने विशुद्धतावादी दृष्टिकोण अपना कर, कला के मूलतत्वो का बाह्य उद्देश्य से पृथक विचार शुरू किया एवं उनके

स्वाभाविक विकास पर ध्यान केन्द्रित किया; परिणामस्वरूप वस्तुसादृश्य, विचार-दर्शन, कथन, संदेश, प्रचार, प्रासंगिक महत्व वगैरह बाह्य उद्देश्यों का महत्व संकुचित होता गया और अन्त में कला को पूर्ण रूप से वस्तुनिरपेक्ष रूप प्राप्त हुआ।

कान्डिन्स्की व मोंद्रियान को वस्तुनिरपेक्ष कला के प्रणेताओं का स्थान दिया जाता है यद्यपि वस्तुनिरपेक्ष कला काफी समय तक कलाक्षेत्र में चलती हुई विचार-क्रांति की परिणति थी। कान्डिन्स्की ने अपना प्रथम वस्तुनिरपेक्ष चित्र 1910 में जलरंगों में चित्रित किया। उस समय वस्तुनिरपेक्षता के विचार से ऐसी जागृति पैदा हुई थी कि भिन्न कलाकारों ने स्वतन्त्र रूप से वस्तुनिरपेक्ष कलाकृतियाँ बनायीं। 1911 में मास्को में लारियोनोव ने व 1912 में देलोने व कुपका ने वस्तुनिरपेक्ष कृतियाँ बनायी। 1913 में बनाये लेजे के चित्र 'आकारों का विरोध'[5] व देलोने की सुरीलवादी कृतियों में वस्तुनिरपेक्षता का पर्याप्त विकास है यद्यपि दोनों की कला का उद्‌गम वास्तविकता के दृश्य सौन्दर्य की अनुभूति था। कान्डिन्स्की से पहले भी कुछ चित्रकारों ने अपवादात्मक वस्तुनिरपेक्ष कृतियों का निर्माण किया था। 1893 में डच चित्रकार हेन्री वान डे वेल्ड ने मासिकपत्रिका के लिये कुछ वस्तुनिरपेक्ष काष्ठ-खुदाई का चित्रण किया। 1816 में औगुस्ट एडेल ने म्यूनिक के एक छाया-चित्रकार की दूकान के अग्रिम भाग पर वस्तुनिरपेक्ष आकृतियाँ चित्रित की। 1906 में होल्सेल ने वस्तुनिरपेक्ष-चित्रण का प्रयोग किया। 1907 में मार्क ने अपने प्रयोग के बारे में लिखा "...यथार्थ वस्तु का विचार किये बिना केवल रंगों द्वारा चित्रण कर के देखना चाहिये"। उन्होंने माके से किये पत्रव्यवहार में, संगीत रचना के समान, वस्तुनिरपेक्ष रंगसंगति के मनोवैज्ञानिक परिणाम व भावनोद्दीपन के सामर्थ्य की सम्भावना का उल्लेख किया। 1906 में आस्ट्रियन आल्फ्रेड कुबिन ने मायक्रोस्कोप देख कर निर्णय लिया कि हम अपनी आंखों से जैसे देखते है उससे दृश्य जगत् की रचना भिन्न व जटिल है। उन्होंने स्फटिकों, सीपों व अन्य वस्तुओं से रचनाएँ कर के अनोखा सर्जनात्मक आनन्द प्राप्त किया। 1905 में संगीतकार स्युलिओनिस (1874-1911) ने संगीत को दृश्य समरूप में साकार करने के उद्देश्य से चित्रण शुरू किया व 'सागर सर्गीत', 'सूर्य संगीत', 'सर्प संगीत'[6] जैसे शीर्षक देकर चित्र बनाये। 1908 में पिकाबिया ने अपना वस्तुनिरपेक्ष चित्र 'रबड' बनाया व 1909 में योसेफ लाकास ने कुछ वस्तुनिरपेक्ष जलरंगचित्रण किया।

वस्तुनिरपेक्ष ध्येय को 1906 व 1914 के बीच के काल में सुनिश्चित रूप प्राप्त हुआ। कान्डिन्स्की ने अपने कार्यकक्ष में उलटे रखे हुए निजी चित्र से वस्तुनिरपेक्ष सौंदर्य का साक्षात्कार किया; घूमने निकले कुपका को अचानक निसर्गदृश्य के अंतर्गत वस्तुनिरपेक्ष सौंदर्य का दर्शन हो कर उन्होंने चित्रण में निसर्ग के बाह्य रूप की प्रतिकृति करने के लिये क्षमायाचना की व पुनश्च ऐसे न करने की प्रतिज्ञा की; 1909 में मारिनेत्ति का भविष्यवाद का घोषणापत्र', 'ल फिगारो' में प्रकाशित हुआ; मोंद्रियान ने दैनंदिनी में लिखा "वस्तु के बाह्य रूप से सुख प्राप्त होता है तो

आंतरिक चैतन्य से जीवन"[7] ; देलोने ने 'समयावच्छेदी खिड़कियां' चित्रित कर के वस्तुनिरपेक्षता की ओर महत्त्वपूर्ण कदम उठाया; कान्डिन्स्की ने अंतिम निर्णय दिया, "कला में हर बात का स्वातंत्र्य है"[8] ।

आधुनिक कला के इतिहास में 1912 यह वर्ष खलबलीपूर्ण रहा । घनवाद विकास के अंतिम बिंदु तक पहुंचा था एवं मोंद्रियान ने घनवाद का अध्ययन कर के नवलचीलवाद की दिशा में कदम उठाया; भविष्यवादी चित्रकारों की बर्गेमजोन कलावीथिका में प्रदर्शनी हुई; देलोने ने 'समयावच्छेदी खिड़कियों' को व मार्सेल द्यूशा ने 'जीने पर उतरती हुई विवस्त्र स्त्री' को प्रदर्शित किया; सेक्शिओ दोर प्रदर्शनी का आयोजन हुआ; ग्लेजे व मेंजिजे की पुस्तक 'घनवाद' प्रकाशित हुई; कान्डिन्स्की की पुस्तक 'कला में आत्मिकता' हुई; सभी घटनाएं वस्तुनिरपेक्ष कला के विकास की पोषक रहीं ।

सभी नवविचार के कलाकार घनवाद में परिवर्तन लाना चाहते थे । देलोने ने अपने चित्र 'वृत्तीय लय' एवं लेजे ने आकारों का विरोध' में घनवाद के काफी आगे बढ़ कर चमकीले रंगों के वस्तुनिरपेक्ष आकारों का प्रयोग किया । अपोलिनेर ने देलोने के चित्र 'वृत्तीय लय' के बारे में कहा "इन चित्रों द्वारा वस्तुनिरपेक्ष कला फ्रान्स में प्रकट हो गयी है" । भविष्यवाद के सिद्धांतों के अनुसार आधुनिक जीवन के गतित्व का दर्शन भविष्यवाद का ध्येय था किन्तु बहुत से भविष्यवादी चित्र दर्शन में वस्तुनिरपेक्ष है एवं भविष्यवाद से वस्तुनिरपेक्षवादी कलाकारों को काफी प्रेरणा मिली; स्वयं मोंद्रियान भी भविष्यवाद से बहुत प्रभावित थे ।

1912 में मोंद्रियान ने 'जिंजरपॉट का वस्तुचित्र', 'पुष्पित वृक्ष'[9] चित्रित किये और आगे विकास कर के उन्होंने 1914 में 'अण्डाकार रचना'[10] यह पूर्ण वस्तुनिरपेक्ष चित्र बनाया । अन्डाकार का विरोधी आकार के रूप में प्रयोग कर उन्होंने इस चित्र में, खड़ी व आड़ी रेखाओं के मौलिक विसवाद को सुरचित रूप दिया जिसके बारे में उन्होंने स्पष्टीकरण किया है "पौरुषेय व प्राकृतिक–उच्च व प्रसृत"[11] ।

वस्तुनिरपेक्ष कला के इतिहास में मोंद्रियान व कान्डिन्स्की दोनों को समान महत्त्व का स्थान है । मोंद्रियान ने घनवाद के स्थायी रचनासौंदर्य को वस्तुनिरपेक्षता की ओर विकसित किया तो कान्डिन्स्की ने फाववाद व अभिव्यंजनावाद के भावनापूर्ण गतित्व को वस्तुनिरपेक्षता की ओर मोड़ दिया ।

कान्डिन्स्की की पुस्तक 'कला में आत्मिकता' कला को वस्तुसादृश्य के बंधन से मुक्त करने में बहुत सहायक रही । कुपका की वस्तुनिरपेक्ष कला के पीछे घनवाद, भविष्यवाद या फाववाद की प्रेरणा नहीं थी; उसका उदय पूर्णरूप से स्वयंप्रेरित था । देलोने के प्रभाव में आकर दो अमेरिकी चित्रकला मॉर्गन रसेल व स्टॅन्टन मॅक्डोनल्ड राइट ने वस्तुनिरपेक्ष चित्रण शुरू किया व अमेरिकी वस्तुनिरपेक्ष कला का आरम्भ उन्हीं से हुआ; वे स्वयं को 'सिन्क्रोमिस्टस्'[12] कहलाते ।

उनके चित्रों की प्रदर्शनिया 1913 में प्रथम म्युनिक में व बाद में पेरिस में हुई। मॉर्गन रसेल ने अपने एक रेखाचित्र के नीचे लिखा था "इसमें जानबूझ कर किसी विषय को चित्रित नही किया है जिससे कि मन के अन्य केन्द्रों को प्रसन्न किया जा सके"[13]। इनके अतिरिक्त आरम्भकालीन वस्तुनिरपेक्ष चित्रकारों में अमेरिकन चित्रकार पैट्रिक हेन्री ब्रूस थे। 1913 मे अमेरिका में हुई 'आर्मरी शो' प्रदर्शनी मे तीनों के वस्तुनिरपेक्ष चित्र प्रदर्शित हुए।

1913 में रशिया में लारियोनोव व गोन्कारोवा ने भविष्यवाद से प्रभावित किरणवाद को जन्म दिया। ध्येय में वस्तुनिरपेक्षता की ओर कोई निर्देश नहीं होते हुए किरणवादी कलाकृतिया दर्शन मे वस्तुनिरपेक्ष है। त्रिभुज, वृत्त, आयत जैसे ज्यामितीय आकारो से बनायीं रशियन चित्रकार मालेविच की सर्वोच्चवादी कृतिया वस्तुनिरपेक्ष कला के उदाहरण है। इनके अतिरिक्त टाटलिन, गाबो व पेवस्नर का रचनावाद व रोकेंको का निर्वस्तुवाद[14] वस्तुनिरपेक्ष ध्येय से प्रेरित थे।

वस्तुनिरपेक्ष कला को—विशेषतया आरम्भकालीन—दो वर्गों मे विभाजित किया जा सकता है; पहले वर्ग में किसी प्रत्यक्ष दृश्य से प्रेरणा पाकर मूल आकारो द्वारा वस्तुनिरपेक्ष कृतिया बनायी जाती है, व दूसरे वर्ग मे कल्पना से वस्तुनिरपेक्ष आकारो की योजना करके कृतियां बनायी जाती हैं यद्यपि अंतिम दर्शन में दोनो वर्गों की कृतियो मे कोई भिन्नता प्रतीत नहीं होती।

1915 मे वान डोसबुर्ग व मोन्द्रियान की मुलाकात हुई। दो साल पश्चात् 'डे स्टाइल' पत्रिका द्वारा नये कलात्मक आंदोलन का वैचारिक प्रचार शुरू हुआ व वस्तुनिरपेक्ष नवलचीलवाद का जन्म हुआ। डोसबुर्ग ने योरप में निकट-काल में हुए व हो रहे कलात्मक प्रयोगों का अध्ययन किया था व मोन्द्रियान के साथ पेरिस मे किये कलाध्ययन का उनको प्रात्यक्षित अनुभव था; उन्होंने विशुद्ध आकारो व रेखाओ की भाषा के व्याकरण का अभ्यास द्वारा सशोधन शुरू किया। मोन्द्रियान ने भिन्न रगो के आयताकार समतलों व खड़ी-आड़ी रेखाओं की सहायता से, सुसंगति-पूर्ण निर्दोष व गणित के समान नियमबद्ध रचनाओं का निर्माण शुरू किया। अपने कलात्मक प्रयोगों को उन्होने लेखों द्वारा स्पष्ट किया व वस्तुनिरपेक्ष कला के दर्शनशास्त्र को जन्म दिया। भारतीय दर्शन से प्रभावित डच पडित शोनमाकर्स से मोन्द्रियान की घनिष्ठ मित्रता थी और उनके विचारो से मोन्द्रियान को अपनी कला के विकास मे काफी सहायता मिली।

जिस समय हालैंड मे 'डे स्टाइल' आंदोलन जारी था, मालेविच, पेवस्नर, टाटलिन, कान्डिन्स्की आदि रशियन चित्रकार सर्वोच्चवाद, रचनावाद आदि वादों मे कला को वस्तुनिरपेक्ष रूप दे रहे थे। 1921 के पश्चात् राजकीय विरोध के कारण प्रमुख रशियन नवचित्रकार रशिया छोड़कर पेरिस, लदन व बर्लिन चले गये व उन्होने वहाँ अपनी कला का विकास किया जिससे वस्तुनिरपेक्ष कला का काफी

प्रसार हुआ। 1915–16 के करीब स्विट्जर्लेंड में ज्यां आर्प व सोफी टोबर ने सयुक्त प्रयत्न करके लकड़ी व कागज को काट कर वस्तुनिरपेक्ष आकारों की कोलाज रचनाएं कीं जिससे दादावाद का वस्तुनिरपेक्ष कला के क्षेत्र में प्रवेश हुआ। इसके अतिरिक्त दादा कलाकार पिकाबिया के यंत्रसदृश व्यक्तिचित्र[15] व श्विटेर्स की कोलाजकृतियां दादावाद व वस्तुनिरपेक्षकला का समन्वित रूप थे।

1918 में ओजांफा व ज्यानेरे (ल काब्युंसिय) ने 'घनवाद के बाद'[16] नाम की पुस्तक प्रकाशित की व कार्यात्मक आकारों से घनवाद को विशुद्ध रूप देने के प्रयत्न किये जो कार्यक्रम दादावाद के आकस्मिक प्रभाव निर्माण के ठीक विपरीत था। उत्तरघनवादी काल में योरप के विभिन्न शहरों में नवचित्रकारों के मंडल घनवाद से प्रेरणा पाकर, नवीन दिशाओं में प्रयोगशील थे जिससे योरपीय कला को पर्याप्त वस्तुनिरपेक्ष रूप प्राप्त हुआ। 1920 के करीब योरप में कलाविषयक लेखों के प्रकाशन के उद्देश्य से कई मासिकपत्रिकाओं का प्रकाशन शुरू हुआ जिनके द्वारा भिन्न देशों के नवकलाकारों में विचारों का आदानप्रदान शुरू हुआ; वे एकदूसरे के निकट आ गये और एकदूसरे से प्रेरणा पाकर नवीन प्रयोगों में व्यस्त हुए। हालेंड मे 'डे स्टाइल', बर्लिन में डेर श्टुर्म,' वार्सा में 'ब्लोक', बेलग्राड मे 'झेनिथ'[17] वगैरह मासिक पत्रिकाओं का प्रकाशन शुरू हुआ। फ्रान्स में 'लेस्प्रित नुवो'[18]—जिसका कुछ साल तक ओजांफा व ल काब्युंसिय ने संपादन किया—व 'कायेदार'[19] पत्रिकाओं ने आधुनिक कला के प्रसार मे प्रशसनीय कार्य किया यद्यपि लोगों की नवीन प्रयोगों के प्रति उदासीनता के कारण उनके संचालकों को बहुत आर्थिक हानि उठानी पड़ी। मोंद्रियान की एक भी वस्तुनिरपेक्ष कृति बिकती नहीं थी व अर्थार्जन के लिये उनको पुष्पचित्र बना कर बेचने पड़ते। वस्तुनिरपेक्ष कला की प्रारम्भिक अवस्था मे भी हमको वे ही द्विविध दृष्टिकोण प्रतीत होते हैं जो उसकी विकसित अवस्था मे हम पोलाक व मोंद्रियान की कलाकृतियों में देखते है; एक तरफ कुछ चित्रकार उन्मुक्त रगांकन से प्राप्त ऐंद्रिय आनन्द में तद्रूप होकर विशुद्ध भावनाओं की अभिव्यक्ति में व्यस्त थे तो कुछ चित्रकार सहजज्ञान पर निर्भर रह कर रगसगति, आकार सौंदर्य व गणितीय रचना के गूढ़ सिद्धांतों द्वारा कलाकृतियों का निर्माण कर रहे थे।

जर्मनी के वाइमार शहर में हुई बौहौस की प्रस्थापना आधुनिक कला के विकास मे बहुत सहायक हुई। 1922 में बौहौस में मोहोली नागी, कान्डिन्स्की व क्ले की नियुक्ति हुई। उस समय वान डोसबुर्ग वहाँ रहते थे और उनके क्रांतिकारी विचारों का विद्यार्थियों पर काफी प्रभाव पड़ता। मोंद्रियान व वान डोसबुर्ग ने कुछ निबन्ध[20] प्रकाशित किये जिनमें निम्नलिखित विचार व्यक्त किये थे "नव-लचीलवाद का उद्गम घनवाद है और हम उसको सत्यार्थ में वस्तुनिरपेक्ष चित्रण कह सकते हैं।........अबतक सम्पूर्ण चित्रकला का जो लक्ष्य था वही उसका लक्ष्य है किन्तु उसकी अभिव्यक्ति का माध्यम अप्रकट रूप है। स्थान व मिति, तथा रंगों

व रंगीन समतलों को दिये गये महत्त्व से, लचीले माध्यम द्वारा, पारस्परिक संबधों को व्यक्त किया है—यहाँ कोई आकारनिर्मिति नहीं है। इन पारस्परिक सम्बन्धों को संतुलित रूप देकर नवलचीलवाद ने विश्वव्यापी सुसंवादित्व को व्यक्त किया है। कुछ समय तक कला के आविष्कार कलाक्षेत्र में ही सीमित रहेंगे। समूचे वातावरण को अभी विशुद्ध सुसंवादित्व से निर्मित सौन्दर्यात्मक रूप नहीं दिया जा सकता।"" आज कला उस उत्कर्ष बिंदु पर है जो प्राचीन काल में धर्म ने प्राप्त किया था। सत्यार्थ में, धर्म निसर्ग का किसी विशेष स्तर पर किया गया अवस्थातर मात्र है"—मोंद्रियान। "सम्भवतः कलात्मक अनुभूति व परमोच्च धार्मिक भावना में कोई अन्तर नहीं है। कलाकृति में गहरी आतरिकता होती है, किन्तु यह ध्यान में रखना होगा कि सच्ची कलानुभूति की विशुद्ध अवस्था संदिग्ध या स्वप्निल नहीं होती ""वह सचेत व यथार्थ अनुभूति होती है"—वान डोसबुर्ग। बोहौस ने क्ले की पुस्तक 'अध्यापनशास्त्र की अभ्यासपुस्तिका', कान्डिस्की की 'बिंदु व रेखा से 'समतल' व मालेविच की 'निर्वस्तु जगत्'[21] प्रकाशित की। मोहोली नागी हमेशा सर्जनकला के नये माध्यमों व पद्धतियों की खोज में रहते। 'डे स्टाइल' के प्रभाव से बेल्जियम कलाकार सर्वराक, मास व वान डुरेन ज्यामितीय आकारों में वस्तु-निरपेक्ष कलाकृतियां बनाने लगे। पीटर्स ने अपनी मासिक पत्रिका हेट ओवर्जिश्ट'[22] में प्रकाशित लेख में दर्शकों को सलाह दी "रचनात्मक कलाकृति के सामने यह मत कहना कि कुछ भी मेरी समझ में नहीं आ रहा है। यहाँ बुद्धि की नहीं बल्कि संवेदनाशीलत्व की आवश्यकता है। आप अनुभव करो या मत करो यह पूर्ण सत्य है"। "यह मत पूछना कि इसका अर्थ क्या है?"। "" चित्र बोल नहीं सकता"।

1921 में कान्डिन्स्की रशिया से वापस जर्मनी गये। अब उनके चित्रों में ज्यामितीय आकार दिखायी देने लगे व उनकी पूर्ण वस्तुनिरपेक्ष कृतियों को सितारों से जगमगाते विश्वमंडल का रूप प्राप्त हुआ। 1920 के बाद देलोने की कृतियां अधिक वस्तुनिरपेक्ष दिखायी देने लगीं, किन्तु 1930 के पश्चात् ही उनकी कृतियों को विशुद्ध वस्तुनिरपेक्ष रूप प्राप्त हुआ। 1920 से 1930 तक के कालखण्ड में जो कलाकार वस्तुनिरपेक्ष कृतियां बना रहे थे उनमें पोलेण्ड के चित्रकार ओटो फ्राइंडलिग, अमेरिकन चित्रकार मॅक्डोनल्ड राइट व मॉर्गन रसेल विशेष कार्यशील थे।

1625 में पोलिश चित्रकार पोज्नान्स्की ने पॅरिस में 'आर दोजुर्द'[23] नाम से प्रदर्शनी का आयोजन किया जिसमें 87 कलाकारों ने—जिनमें अधिकतर वस्तुनिरपेक्षवादी कलाकार थे—भाग लिया जिनमें आर्प, बौमिस्टर, ब्राकुसी, ब्यूस, मार्सेल कान देलोने, वान डोसबुर्ग, गोन्कारोवा, क्ले, याकों, मीरो, लारियोनोव, लेजे, मार्कुसिस, मोंद्रियान, निकोलसन, 'ओजाफा, पिकासो, प्राम्पोलिनि, सर्वराक, ग्रोस, वान्टोन्जर्लू थे। प्रदर्शनी की विवरणपत्रिका से उनके उद्देश्यों पर प्रकाश

पड़ता है "सादृश्यरहित लचीली कला की प्रगति का समालोचन–जिसकी संभावना की ओर प्रथम घनवादी आंदोलन ने संकेत किया था—कला को यथार्थ के बोझ से मुक्त करना।..........दर्शक को चाहिये कि वह इन चित्रों को आंतरिक प्रशांति के साथ केवल आंखों से देखकर अनुभव करें—जिसके लिये चाहिये कि वह स्वयं को आलोचनारहित ग्रहणशील अवस्था में प्रस्थापित करें........।

1920–30 के कालखण्ड में कथनात्मक चित्रण का प्रभाव फिर से बढता जा रहा था, अतियथार्थवाद का भी काफी प्रसार हो गया था और कई चित्रकार इन शैलियो के चित्रो के निर्माण मे लगे थे।

1930 में मिशेल सोफो व चित्रकार तोरे-गार्शिया ने 'वृत्त व वर्ग'[24] नाम की पत्रिका का प्रकाशन शुरू किया व उसकी ओर से पॅरिस मे प्रदर्शनी का आयोजन हुआ जिसमें निम्नलिखित प्रमुख वस्तुनिरपेक्षवादी कलाकारो की कृतिया प्रदर्शित हुई: आर्प, वोमिस्टर, चार्कू'न, ज्या गोरें, हुत्सार, कान्डिन्स्की, ल कार्ब्यु्सिय, लेजे, मोद्रियान, पेफ्स्नर, प्राम्पोलिनि, रूस्सोलो, वान्टोन्जलु; तोरे गार्शिया, वेर्कमन। प्रदर्शनी की विवरणपत्रिका की प्रस्तावना मोद्रियान ने लिखी थी। पौर्वात्य धर्म-कल्पना के अनुसार वृत्त व वर्ग आसमान व पृथ्वी के प्रतीक रूप माने गये है व जो दृश्य अभिव्यक्ति के सब से मूल व सरल आकार है। प्रदर्शनी काफी सफल हुई व उससे प्रेरणा पाकर वान्टोन्जलु व अर्बें ने 'वस्तुनिरपेक्षनिर्माण मंडल'[25] की प्रस्थापना की। 'वस्तुनिरपेक्ष-निर्माण'[26] वार्षिक-पत्रिका 1932 से 1936 तक प्रकाशित होकर वस्तुनिरपेक्षवाद का काफी प्रसार हुआ। 'वस्तुनिरपेक्षनिर्माण' मंडल अधिक उत्साही था व उसने कुछ सदस्यो की कृतियों को कार्यालय-भवन मे स्थायी रूप से प्रदर्शित किया। प्रदर्शनियो से पुराने कलाकारों के अतिरिक्त कुछ नवीन कलाकार बेन निकोलसन, काल्डेर, अर्बे, पालेन, मास्स बिल व आल्फ्रड रेथ आगे बढे।

1936 के करीब, जिस समय 'वस्तुनिरपेक्ष–निर्माण' वार्षिक पत्रिका का अन्तिम अंक प्रसिद्ध हुआ, योरप में आर्थिक दुरवस्था व फासिज्म के प्रसार से कई कलाकारों को देशत्याग करना पड़ा व द्वितीय विश्वयुद्ध की संकटग्रस्त परिस्थिति में योरपीय कला का विकास रुक गया। किन्तु यह वर्ष अमेरिकी आधुनिक कला के विचार से महत्त्वपूर्ण रहा; अमेरिकी वस्तुनिरपेक्ष कलाकार सभा'[27] की प्रस्थापना हुई; 'आधुनिक कला संग्रहालय'[28] न्यूयार्क की ओर से घनवादी व वस्तुनिरपेक्ष कलाकृतियों की प्रदर्शनी हुई; आल्फ्रेड बार की प्रसिद्ध पुस्तक 'घनवाद व वस्तु-निरपेक्ष कला'[29] प्रकाशित हुई। वैसे इससे पहले ही वस्तुनिरपेक्ष कला का अमेरिका मे प्रसार हो चुका था; गॅल्लाटिन के 'विद्यमान कला संग्रहालय' द्वारा, कॅथेरिन ड्रेएर के 'सोसिएते एनोनिम' द्वारा व हिला रिबे के 'निर्वस्तु चित्रकला संग्रहालय'[30] द्वारा अमेरिकी कलाप्रेमी वस्तुनिरपेक्ष कला से काफी परिचित हो चुके थे।

द्वितीय विश्वयुद्ध के काल में कई योरपीय कलाकार, साहित्यिक, विचारक व वैज्ञानिक योरप छोड़ कर अमेरिका चले गये व अमेरिकी कला व विचार क्षेत्र में नया जीवन पैदा हुआ।

1939 में पैरिस छोड़ कर मोंद्रियान लंदन गये व 1940 में न्यूयार्क पहुंचे। वहाँ उन्होंने अपनी अन्तिम महत्त्वपूर्ण कलाकृतियां 'ब्राड्वे बुगिवुगि' व 'विक्टरी बुगिवुगि'[31] बनायी। प्रिवटेर्स को नार्वे से भाग कर इंग्लैंड जाना पड़ा जहां उन्होंने फिर से मर्त्सबौ[32] का निर्माण शुरू किया।

विश्वयुद्धजनित परिस्थिति से हुए योरपीय कलाकारों के आगमन से अमेरिकी कला के विकास को गति प्राप्त हुई। इसके अतिरिक्त वस्तुनिरपेक्ष कला के एक महत्त्वपूर्ण पहलू पर प्रकाश पड़ा; सच्ची कला राष्ट्र व धर्म निरपेक्ष होती है व वस्तुनिरपेक्ष कला के संदर्भ में कलाकारों ने यही अनुभव किया। अन्य कला-शैलियों से वस्तुनिरपेक्ष कला का रसग्रहण परोक्ष व अधिक सरल है; उसके लिये पूर्वज्ञान व संदर्भ की आवश्यकता नहीं होती। वस्तुनिरपेक्ष कला द्वारा भिन्न देशों के कलाकार अपनी आंतरिक अनुभूतियों को किसी भी कठिनाई के बिना एकदूसरे के सम्मुख रख सकते हैं। कलाकार जहां जाता है अपने साथ अपनी सौन्दर्यपिपासा व सर्जनशक्ति को ले जाता है; उसके लिये मातृभूमि या विदेश ऐसी कोई स्थानीय मर्यादाएँ नहीं होतीं: जहां जाता है वहां उसका सम्मान होता है।

द्वितीय विश्वयुद्ध के पश्चात् वस्तुनिरपेक्ष कला को भिन्न शाखाओं व उप-शाखाओं में विशाल वृक्ष का रूप प्राप्त हुआ व उसका मूल स्रोत स्मृति रूप में अवशिष्ट रहा।

विशाल विज्ञापनचित्र बनाने के प्रत्यक्ष अनुभव का रोसेन्क्विस्ट की कृतियों पर प्रभाव है व उनमे सुस्थापन व संयोजन के तत्त्वों का पूर्ण विचार करके समकालीन जीवन का द्वन्द्वात्मक—पारिवारिक जीवन की सुखमयता व विनाशक परमाणुयुद्ध का भय—दर्शन कराया है। ॲन्डी वारहोल ने भोजन वस्तुओं के डिब्बों व पेय पदार्थों की शीशियों जैसी सुपरिचित वस्तुओ मे पॉप कृतिया बनायीं। उसके पश्चात् 1965 के करीब उन्होने दुर्घटनाओ व मृत्यु से सबंधित विषयों को चुना व कुछ समय में ही कामुकतादर्शक चलच्चित्रपटों का गुप्त चलच्चित्रपटों का–निर्माण शुरू किया। क्लास ओल्डेनबुर्ग ने 'रेगन थिएटर[53]' नाम से नाटकगृह खोल के वहाँ पॉप दर्शन के वातावरणों का निर्माण शुरू किया। 1961 मे उन्होने केक, सेंडविच जैसे खाने के पदार्थों की प्लास्टर की रंगीन प्रतिकृतिया बना के दूकान में रख दी व उनपर अनापशनाप मूल्य लिख दिया। बाद में उन्होंने कपड़ो को सीकर टाइपराइटर, वॉशबेसिन, यंत्र व ढोलक जैसी ठोस व कठिन वस्तुओ की मुलायम व लचीली प्रतिकृतिया बना के उपहास का निर्माण किया। ओल्डेनबुर्ग की कला पॉप कला से भी दादावाद से अधिक मिलती–जुलती है। रॉबर्ट इण्डियाना ईट, लव, डाय[54] जैसे शब्दो को शामिल कर के आधुनिक जीवन की प्रत्यक्ष रूप से आलोचना करते। पॉप कला के लिये चित्रकला व मूर्तिकला मे कोई विशेष अंतर नहीं है व जॉर्ज सेगल ने मूर्तियो का समावेश कर के ऐसी त्रिमितियुक्त कृतियां बनायी जो एडवर्ड हॉप्पर के चित्रो के समान, प्रभाव में रहस्यमय व अकेलापन लिये हुए हैं। पूर्णरूप से त्रिमितियुक्त कृतिया निर्माण करनेवालो में ल्यूकास समारस, अर्नेस्ट ट्रोवा व एडवर्ड कीनहोल्त्स प्रसिद्ध हुए।

नवयथार्थवाद[55]:—कलासमीक्षक पिगरे रेस्तानि व कलाकार इवे क्लेयँ ने 1960 में नवयथार्थवाद को प्रस्थापित किया। मिलान मे नवयथार्थवाद को घोषणा-पत्र प्रकाशित हुआ व पैरिस में रेस्तानि की कलावीथिका मे उसकी प्रथम प्रदर्शनी हुई जिसके विज्ञापन मे लिखा था 'दादा मे 40 अंश ऊपर'[56] जिससे नवयथार्थवाद का दादावाद से संबंध स्पष्ट होता है। रेस्तानि ने विवरण में स्पष्ट किया था "सामाजिक सत्यता को प्रकाशित करना नवयथार्थवाद का उद्देश्य है व उसमे वाद-विवाद व चर्चा को स्थान नही है"। प्रदर्शनी में क्लेयँ, रेम्से, सेसार बाल्दाच्चिनो, ज्याँ तिन्वेलि, फ्राम्वा द्यूर्फे वगैरे कलाकारों ने भाग लिया था। नवयथार्थवादी कलाकारो मे इन्हे क्लेयँ (1928–1962) सब से उत्साही व क्रांतिकारी विचारों के कलाकार थे। 1956 में उन्होंने हवा में तैरते हुए नीले गोलों का प्रदर्शन किया। 1958 मे उन्होने लोगों को 'शून्यता के प्रदर्शन[57]' के नाम पर खाली दीवारो को देखने के लिये निमंत्रित किया व प्रवेशशुल्क शुद्ध सोने के रूप मे देना अनिवार्य किया। 1960 मे उन्होने विवस्त्र स्त्री मोडेल्स के शरीरों पर रंग लगाया व उनको पट पर लुढका कर छापचित्र बनाये। अन्य नवयथार्थवादी कलाकार आर्मां ने प्लास्टिक से बनाये विवस्त्र स्त्रीशरीर की मूर्ति पर रंगों की ट्यूबस् को चिपका

कर रंगों को बहाया व चित्रकला व विवस्त्र स्त्रीशरीर के पुराने सबंध के प्रति तिरस्कार व्यक्त किया। कलाकार क्रिस्टो बाइसिकल, स्त्री की आकृति या अन्य वस्तु को जरासा हिस्सा छोड के कपड़े में लपेट कर प्रदर्शित करते जिससे गूढभाव का निर्माण होता है; उनकी कला को एम्पॅक्वेटाज[58] कहते है। फ्रान्स्वा द्युफ्रे, रेमॉन्ड हेन्स व जाक द वियग्ले ने देकोलाज[59] पद्धति का प्रयोग शुरू किया जिसमें एक के ऊपर दूसरा इसी तरह चिपकाए हुए इश्तिहार चित्रों को फाड़ कर अद्‌भुत प्रभाव का निर्माण किया जाता है व यह पद्धति कोलाजपद्धति के ठीक विपरीत है। इस पद्धति की कल्पना शायद उनको पॅरिस के दीवारों से विज्ञापन चित्रों को अधूरे फाड़ कर उतारने के बाद दिखायी देनेवाले दीवार के दृश्य से मिली होगी। ओयविंड फाल्स्ट्रॉम ने वातावरण चित्रण द्वारा समकालीन सौंदर्यात्मक व राजनैतिक मूल्यों की निंदा की है। स्पेनिश कलाकार जेनोवेस ने छायाचित्रों की मालिका द्वारा युद्ध व सामूहिक संहार का भयानक चित्रण किया जिसमें भागते हुए, वध के लिये ले जाये जानेवाले एवं बंदूकों के सामने खड़े किये हुए आदमियों के चित्र है।

इस प्रकार बिना किसी आलोचना के केवल सामाजिक स्थिति को प्रकाशित करने के उद्देश्य से जन्मे नवयथार्थवाद पॉप कला, घटनाएं आदि नवीनतम कला प्रकारों की उत्तरावस्था में मतप्रतिपादन का दृष्टिकोण बढ़ कर कलाकृति को आशय प्राप्त हुआ। इन कलाप्रकारों में मूर्तिकला व चित्रकला ऐसा कोई अंतर नहीं किया जा सकता। इनके अतिरिक्त वस्तुनिरपेक्षत्व की दिशा में मूर्तिकला एवं मिनिमल कला, चचलकृतियां, प्रकाशित कला वगैरह कलाप्रकारों का विकास हुआ।

लघुतम (मिनिमल) कला :—यदि दर्शकों के सामने ज्यामितीय ठोस आकारों या वैसे आकार की वस्तुओं की अतिसरल रचना को रखा जाये तो क्या ऐसी रचना को कलाकृति के रूप में स्वीकारने की उनकी हिम्मत होगी? लेकिन यही है लघुतम कला। डोनाल्ड जड के सफेद दीवार पर कतार में लगाये बक्से. एन्टनी स्मिथ का बड़ा काला घन, फ्लेविन की खाली कमरे में दीवार पर खड़ी लगायीं बत्तियां, राबर्ट मोरिस की प्रायः सफेद ज्यामितीय अनोखे अनुपात के आकारों की रचना लघुतम कला के उदाहरण है। लघुतम कलाकारों की रचनापद्धति सहजज्ञान व ऐन्द्रियता की जगह तर्क व प्रत्यय पर आधारित है। लघुतम कलाकारों ने न केवल नयी उद्योगनिर्मिति सामग्री का माध्यम के रूप में प्रयोग किया बल्कि पुराने हथौडा, छेनी, मची जैसे साधनों को छोड कर सीधे सरल विशुद्ध रचना को अपना लक्ष्य बनाया। ये कलाकार बने बनाये आकारों में कोई परिवर्तन नहीं करते व उनका संयोजन या प्रति-संयोजन प्रायः गणितीय आधार पर किया जाता। अतः लघुतम कला माध्यम की अपेक्षा ज्यामिति केन्द्रित है। संपूर्ण रचना प्रभाव में बाधा डालनेवाले सादृश्य, साहचर्य, कलाकार का व्यक्तित्व आदि तत्वों को लघुतम कला में कोई स्थान नहीं है। इसकी अभिव्यक्ति प्रत्ययवादी तत्वों से

निर्धारित होती है न कि निर्मिति की प्रक्रिया या माध्यम के दावे से। यह भी माना जाता है निर्मिति के पारंपरिक मूलतत्त्वों को जितना कम किया जा सकता है उतना कम कर के लघुतम कलाकारो ने माध्यम के सत्त्व का साक्षात्कार करने का प्रयत्न किया है। संक्षेप मे लघुतम कला में जो सब से लघु अर्थात् मौलिक है उसकी खोज है। दूसरे शब्दो मे, महान् ध्येय की पूर्ति के हेतु उसमें साधनो का महत्त्व न्यूनतम कर दिया है। जान केज का प्रचलित वाद्यो से रहित संगीत, रोबे-ग्रिले का मनोविज्ञान, स्वभाव विशेषता व प्रचलित कथन शैली से मुक्त साहित्य, सारोयान का विनोदपूर्ण एक-शब्दीय काव्य आकारनिष्ठ—कांक्रीट-काव्य लघुतम कला के विभिन्न कलाक्षेत्रीय प्रयत्न हैं।

नेत्रीयकला[60]:—प्रागैतिहासिक कला का जब गुफाओ ने जन्म हुआ तभी से कलाकारों को नेत्रीय भ्रम[61] के बारे मे ज्ञान था व प्राचीन कलाकृतियों के निर्माण मे दर्शक को भुलाने के उद्देश्य से उसका उपयोग किया हुआ देखने को मिलता है। पाम्पेई के चित्रो एव रोमन पच्चीकारी कला में रेखात्मक दूरदृश्य-लघुता का प्रयोग त्रिमितिदर्शन की अपेक्षा नेत्रीय एव आलंकारिक प्रभाव बढ़ाने के विचार से किया गया। पुनर्जागरण काल मे जब दूरदृश्यलघुता का शास्त्रीय पद्धति से विकास हुआ तब उच्चेलो, फ्रान्चेस्का, फ्रिंलि व अन्य कलाकारों ने गहराई का आभास दिखाने के उद्देश्य से उसका उपयोग किया। प्रकाशविज्ञान व दृष्टिविज्ञान के नये आविष्कारो ने प्रभाववादी व नवप्रभाववादी कलाकारों को प्रकाश व रग के नेत्रपटल पर होने वाले परिणाम का कलानिर्मिति मे प्रयोग करने को प्रोत्साहित किया। उन्होने शेवरोल, हेमहोल्त्स व रुड के वैज्ञानिक सिद्धान्तों का अध्ययन किया व नेत्रपटलीय परिणाम को कलासर्जन के—विशेष रूप मे रचनात्मक—मूलाधार तत्त्वों में महत्त्व-पूर्ण स्थान प्राप्त हुआ। दृष्टिविज्ञान मे अक्सर उद्धृत 'म्युलेर-लायर आकृति', 'टिश्नेर आकृति', 'जड़ आकृति'[61a] एवं सेंट लुई शहर का विशाल तोरणद्वार नेत्रीय भ्रम के सुविख्यात उदाहरण हैं। नेत्रीय भ्रम का परिणाम नही होते हुए भी मोंद्रियान, डोसबुर्ग व डे स्टाइल के चित्रो मे नेत्रपटलीय परिणाम को रचनातत्व के विचार से महत्त्व है। मोहोली नागी व आल्बेर्स ने बोहौस के पाठ्यक्रम में दृष्टि-विज्ञान सबधी प्रयोगो का अतर्भाव किया। कलाकार आल्बेर्स की चित्रमालिका 'वर्ग के प्रति श्रद्धांजलि' मे भिन्न रंगो के नेत्रपटलीय परिणाम के अनुपात का विचार महत्त्वपूर्ण है। आल्बेर्स की यह चित्रमालिका 'नेत्रीय कला' के प्रवर्तकों को काफी प्रेरणादायक रही।

नेत्रीय कला का आरम्भ विक्टर वासारेली से हुआ। उनके शुरू के चित्र 'आकारनिष्ठ कला' के अन्तर्गत आ सकते हैं। 1940 के बाद उन्होने दृष्टिज्ञान का अध्ययन करके 'नेत्रीय कला' के सर्जन को आरम्भ किया। मोंद्रियान व कान्डिन्स्की के सिद्धांतों व कलाकृतियों के अध्ययन के साथ उन्होंने रंगविज्ञान, नेत्रपटलीय परिणाम व नेत्रीय भ्रम का गहरा अध्ययन किया। वासारेली कला से कलाकार के

व्यक्तित्व को हटा कर उसको गणितीय रूप देना चाहते। उनके विचार से 'चित्रकला' व 'मूर्तिकला' ये शब्द सत्यतादर्शक नहीं हैं एवं उनके स्थान पर 'द्विमिति, त्रिमिति या बहुमिति युक्त लचीली कला' इन शब्दों का प्रयोग होना चाहिये। आधुनिक तकनीकी समाज में कला को सामाजिक की अपेक्षा अन्य कोई महत्व नहीं है। ज्यामितीय वस्तुनिरपेक्ष आकारों को गणितीय आधार से रचनात्मक रूप देने का कार्य कलाकार की कल्पना से होता है व जिसके प्रत्यक्षीकरण में सुनिर्णीत रंगों का समतल प्रयोग किया जाता है व जिसका भित्तिचित्र, पुस्तक, कपड़ा, काच, टेलीविजन, फिल्म या अन्य सामाजिक महत्व के कार्य में उपयोग हो सकता है। वे कलाकृति को सामूहिक दर्शन के महत्त्व की निर्मिति मानते।

ज्यामितीय आकार के छोटे-छोटे टुकड़ों को पच्चीकारी के समान पूरे चित्र-क्षेत्र पर अंकित करके वे कुछ केन्द्रों पर उन टुकड़ों के आकारों में ऐसे ज्यामितीय परिवर्तन करते कि हिलावट पैदा होकर दर्शक की नजर वहाँ टिकना मुश्किल हो जाता। कागज पर ज्यामितीय डिजाइन बनाकर उसकी उलटी आकृति—काले रंग की जगह सफेद व सफेद की जगह काला रंग लगाके—वे प्लास्टिक के पारदर्शक कागज पर उतारते; प्लास्टिक का कागज पहले कागज पर चलाने से आंखों के सामने झिलमिलाहट पैदा होती। इस प्रकार वासारेली व नेत्रीय कलाकार नेत्र-दीपक प्रभावों का निर्माण करने के हेतु नवनवीन तरीके अपनाते। काले व सफेद रंग का विरोध नेत्रीय कला के निर्माण में बहुत ही परिणामकारक रहता है; अतः वासारेली की अधिकतर कृतियां इन दोनों रंगों में बनायी गयी हैं व इस रंगयुग्म को वे बी एन[62] कहते। उन्होंने दो या अधिक पारदर्शक काचों या शीशों का उपयोग करके भी नेत्रीय कला का निर्माण किया। 1960 के बाद उन्होंने अन्य रंगों का प्रयोग करके कुछ नेत्रीय कलाकृतियां बनायी। इंग्लिश कलाकार ब्रिजेट रायली ने वक्रगति पट्टियों जैसे आकारों से चित्रण किया जिससे उनके चित्रों में देदीप्यमान ऊर्ध्वगति ज्वालाओं के प्रभाव का निर्माण हुआ। अमेरिकन कलाकार रिचर्ड आनुस्कीवित्स ने दूरदृश्यलघुता व मिलती हुई सरल रेखाओं के प्रयोग से, प्रकाश केन्द्रों से चारों ओर बिखरती हुई प्रकाशकिरणों के सदृश प्रभाव का निर्माण किया। कलाकार आगाम अपनी कलाकृति को लहरों के समान शिल्पकृतीय उभार देकर बनाते जिससे उसके सामने चलने वाले दर्शक को हिलते हुए आकार नजर आते। कुछ कलाकारों ने उसी डिजाइन को दुबारा कागज पर छाप के हिलावट का निर्माण किया।

रंग-क्षेत्रीयचित्रण[63]:—1959 से समकालीन अमेरिकी कला की कई प्रदर्शनियां हुई, जिनसे स्पष्ट हुआ कि वस्तुनिरपेक्ष अभिव्यंजनावाद के अतिरिक्त अन्य दिशाओं में भी अमेरिकी कलाकार प्रयोगशील थे। 1959 व 1960 में फ्रेंच एण्ड कम्पनी कलावीथिका ने समकालीन कला के प्रचार के हेतु समीक्षक क्लेमेंट ग्रीनबर्ग के संचालन में बार्नेट न्यूमन, डेविड स्मिथ, मोरिस लुई, केनेथ नोलेंड,

ज्यूल्स ओलिस्की व ज्यूबास फ्रीडेल की एकल प्रदर्शनियाँ की। 1961 में गुगेनहाइम संग्रहालय ने 'अमेरिकन वस्तुनिरपेक्ष अभिव्यजनावादी कलाकार व प्रतिमाकार'[64] नाम से न्यूयार्क शैली के कलाकारों की प्रदर्शनी की। इस प्रदर्शनी में पोलाक, डे कुनिंग, हाफमन, ब्रुक्स वगैरह आवेशपूर्ण रंगांकन पर निर्भर कलाकारों के अतिरिक्त जिन कलाकारों के वस्तुनिरपेक्ष चित्रण में नियत्रण व आकारनिर्मिति का विचार था। ऐसे कलाकारों को 'वस्तुनिरपेक्ष प्रतिमाकार'[65] नाम दिया गया। इन कलाकारों में न्यूमन, रोश्को, मदरवेल, गॉटलिएब व स्टिल थे। इनके अतिरिक्त योसेफ आल्बेर्स केवल वर्गाकारों से चित्रण करते; एल्सवर्थ केली व लिओं पोल्क स्मिथ स्पष्ट रेखांकित ज्यामितीय चित्रण करते। इनमें भी आपस में भिन्नताएँ थी; कुछ कलाकार कठोर रेखा से आकारों को ज्यामितीय रूप देते, कुछ कलाकार आकारों को स्पष्ट किंतु अभिव्यजनावादी या अतियथार्थवादी रूप देते तो कुछ कलाकार पॉप कला या क्षेत्रीय कला की दिशा में अग्रसर थे। अतः भिन्न दिशाओं में गतिमान कलाप्रवाहों को नाम दिया गया। 'वस्तुनिरपेक्ष प्रतिमावाद' जिसको 'उत्तर चित्रणात्मक वस्तुनिरपेक्षत्व' या 'रंगक्षेत्रीय चित्रण' भी कहा गया है व उसके अन्तर्गत प्रवाहों को 'क्रमबद्ध चित्रण', 'मिनिमल कला'[66] वगैरह नाम दिये गये है।

1961 में गुगेनहाइम सग्रहालय में हुई प्रदर्शनी में नवीन कलाकारों में ज्यूबास फ्रीडेल, हेलेन फ्रेन्केनथेलर, आल हेल्ड, नेस्सोस डेनिस, राल्फ हुम्फ्रे, मोरिस लुई, केनेथ नोलेंड, लिओं पोल्क स्मिथ, फ्रांक स्टेल्ला, थिओडोर स्टैमोस व जैक यगरमन थे। ये सब भिन्न दृष्टिकोणों के कलाकार थे। इनमें से स्टेल्ला, नोलेंड, आल हेल्ड व कुछ अन्य कलाकारों ने चित्रक्षेत्र को सरल स्पष्ट रेखा से विभाजित करके भिन्न हिस्सों को भिन्न रंगों में चित्रित किया था व उनके चित्रों में आकार व अवकाश या अग्रभूमि व पृष्ठभूमि ऐसे पृथक हिस्से दिखायी देने के बजाय सपूर्ण चित्रक्षेत्र दर्शक को एकसाथ व समान रूप से आकर्षित करता था। इन कलाकारों को समीक्षक लॅन्गस्नेर ज्यूल्स ने नाम दिया 'कठोर-किनार चित्रकार'[67]। ज्यामितीय रचनात्मक चित्रण है 'कठोर-किनार चित्रण'[68] में मुख्य दृश्य अन्तर यह है कि ज्यामितीय रचनात्मक चित्रण में ज्यामितीय आकारों को अवकाश से पृथक् रूप दिया जाता है जबकि 'कठोर-किनार चित्रण' में अवकाश व आकार का पृथक् रूप से विचार करने के बजाय सपूर्ण चित्रक्षेत्र का इकाई के रूप में विचार किया जाता है। 1964 में क्लेमेंट ग्रीनबर्ग ने 'उत्तर-चित्रणात्मक वस्तुनिरपेक्षत्व' की चलप्रदर्शनी आयोजित की जो लास एंजेलिस, मिनीआपोलिस व टोरोंटो में दिखायी गयी। पोलाक, डे कुनिंग, हाफमन व क्लाइन की कला को ग्रीनबर्ग 'चित्रणात्मक वस्तुनिरपेक्षत्व'[69] मानते थे। 1966 में लॉरेन्स अॅलोव के दिग्दर्शन में न्यूयार्क के गुगेनहाइम सग्रहालय ने 'क्रमबद्ध चित्रण' नाम से प्रदर्शनी आयोजित की जिसमें एल्सवर्थ केली, केनेथ नोलेंड, लॅरी पुन्स, नेल विल्यम्स, पोल फीली वगैरह कलाकारों ने भाग लिया था। अॅलोवे ने उनमें से अधिकतर कलाकारों की उसी

आकार या प्रतिमा को लेकर बार-बार चित्रण करते रहने की समकालीन प्रवृत्ति की ओर ध्यान आकृष्ट किया व इस प्रकार उसी प्रतिमा को भिन्न चित्रों में क्रमश: विकसित करने की पद्धति को 'क्रमबद्ध चित्रण'[70] नाम दिया। 'क्रमबद्ध चित्रण' पूर्वनिर्धारित कार्यक्रम के अनुसार, लक्ष्य को निश्चित करके किया जाता है। इस प्रकार विचारपूर्वक किये गये वस्तुनिरपेक्ष चित्रण को आर्यविंग सॅंडलर ने 'ठंडी कला'[71] नाम दिया है।

सॅम फ्रान्सिस रंगो को छिड़का कर एवं बहा कर चित्रण करते अतः उनको समुचित रूप से 'वस्तुनिरपेक्ष अभिव्यंजनावादी' चित्रकार मान सकते हैं किंतु उनकी समान-रूप आकारनिर्मिति के सातत्य को देखकर उनको 'उत्तरचित्रणात्मक वस्तु-निरपेक्ष' चित्रकारों में सम्मिलित किया जाता है। सॅम फ्रान्सिस के समान हेलेन फ्रॅन्केन्थेलर की कला वस्तुनिरपेक्ष अभिव्यंजनावाद व रंग-क्षेत्रीय चित्रण के बीच की सक्रमणावस्था है। चार डंडों के बीच पट को झूले की तरह लटका कर वे उस पर पतले रंगों को झुलाती जिससे मध्यवर्ती पारदर्शक आकार का पट पर निर्माण हो जाता जो फैले हुए रंग के दाग समान दिखायी देता। इसी प्रकार फैलाव पद्धति[72] से चित्रण करनेवालों में कलाकार पौल जेन्किन्स भी हैं। वे बड़े पट पर पतले रंगों को इतस्ततः फैलाते व हलकी से लेकर गहरी छटाओं तक सबके प्रयोग से आकार को घनस्वरूप देते। कलाकार मोरिस लुई भी रंगांकन में तूलिका या किसी अन्य साधन का उपयोग नहीं करते; बिना ताने हुए पट पर वे बिल्कुल द्रवरूप रंगों की अनेक परतों में बहाते जिससे जालों के पर्दों के समान, सौम्य रंगों के आकर्षक पारदर्शक आवरणों का बहुरंगी परिणाम दृष्टिगोचर होता है। सॅम फ्रान्सिस, फ्रॅन्केन्थेलर, जेन्किन्स व मोरिस लुई के रंगक्षेत्रीय चित्रण में कुछ समानताएँ हैं—ज्यामितीयता का अभाव, कोमल आकार व रंगांकन में रंगों को बहाने या फैलाने की क्रिया का प्रयोग। एल्सवर्थ केली, केनेथ नोलॅन्ड व आल हेल्ड ऐसे रंगक्षेत्रीय चित्रकार हैं, जिन्होंने कठोर ज्यामितीय आकारों का प्रयोग किया है।

आकारित पट[73]—1955 के पश्चात् भिन्न माध्यमों व कलाओं का संयुक्त प्रयोग करने की प्रवृत्ति बढ़ती गयी; पॉप कला व नवयथार्थवाद में चित्रकला व मूर्तिकला के बीच कोई अन्तर नहीं रहा; घटनाओं व वातावरणों में हम चित्रकला, मूर्तिकला, नृत्य, संगीत व नाटक को एक साथ कार्यान्वित देख पाते हैं। 1960 के बाद विकसित 'आकारित पट' कला प्रकार में हम चित्रकला व मूर्तिकला के समन्वित रूप के एक पहलू को देखते हैं।

ऐतिहासिक कला परम्परा के अनुसार अक्सर आयताकार समतल पट का चित्रभूमि के रूप में प्रयोग किया जाता यद्यपि वर्ग, अर्धवृत्त, वृत्त, त्रिभुज, क्राम जैसे आकार का प्रयोग भी कहीं—विशेषतया भित्तिचित्रों व वेदिकाचित्रों में—देखने को मिलता है। बरोक व रॉकॉको शैलियों के बाद चित्रक्षेत्र के आकार में परिवर्तन करने के प्रयोग में चित्रकारों ने रुचि नहीं ली।

आकारित पट पर चित्रण करनेवाले कलाकारों में से फ्रान्क स्टेला प्रसिद्ध है। 1964 में उन्होंने पट पर खाचे काट कर 'क्वाथलेम्बा'[74] शीर्षक के समतल रंगो पर सरल सफेद रेखाओ से वस्तुनिरपेक्ष चित्रण किया। उसके पश्चात् U या L जैसे भिन्न आकारो के पट पर उन्होंने कठोर-किनार चित्रण किया। आकारित पट पर चित्रण करनेवालों मे नेल विल्यम्स, चार्लस हिन्मन, ल्युकिन व रिचर्ड स्मिथ ये कलाकार है। इंग्लिश कलाकार रिचर्ड स्मिथ ने पट को जगह-जगह डिब्बों के समान उभार देकर त्रिमितियुक्त चित्रण किया, व मूर्तिकला व चित्रकला का मिलाप किया। अमेरिकन कलाकार चार्लस हिन्मन ने पट पर रंगीन पट्टों को अंकित कर के उसको मूर्ति के समान जमीन पर बिछा दिया व उसको शीर्षक दिया 'घटना'[75]। गुगेनहाइम संग्रहालय के क्युरेटर लॉरेन्स अॅलोवे ने इस प्रकार त्रिमितियुक्त पटो पर चित्रित कृतियो की प्रदर्शनो करके उनका नामकरण किया 'आकारित पट'। जिस प्रकार उपरिनिर्दिष्ट चित्रकारो ने चित्रकला को मूर्तिकला के समान ठोस रूप दिया, ठीक उसके विपरीत, कुछ मूर्तिकारो ने मूर्तिकला में रंगीन वस्तुओ का प्रयोग शुरू किया एव 'बहुरंगी मूर्तिकला' का जन्म हुआ। बहुरंगी मूर्तिकारों में फिलिप किंग व विल्यम टकर प्रमुख है।

मनोवर्धक कला :—[77] मेस्केलिन, सिलोसिबिन व एलेस्डी[78] ऐसी औषधियाँ है जिनके सेवन से व्यक्ति सामान्य सचेतन अवस्था से उठ कर हर्षोत्फुल्ल मानसिक अवस्था को प्राप्त कर लेता है व उसके सामने ऐसे ऐन्द्रिय अनुभूतियाँ खड़ी होती है जो स्वप्निल या नशीली अवस्था मे प्राप्य अनुभूतियों से भिन्न व अलौकिक होती हैं। ऐसी औषधियो का सेवन करके प्राप्त अवस्था मे या ऐसी अवस्था की स्मृतियो से बनायी गयी कला को मनोवर्धक कला कहते हैं।

स्वप्निल या नशीली अवस्था मे साहित्य या कलानिर्मिति करना कोई नयी बात नही है। ऐसी अवस्थाओ मे रंगबिरंगे वातावरण, अद्भुत प्रकाश व अनोखे आकार दिखायी देते हैं, जड़ वस्तुओ को नया सांकेतिक रूप प्राप्त होता है व एक नयी कल्पनासृष्टि का जन्म लेकर मौलिक सर्जन को सहायक होती है। इसी के समरूप दर्शन की कलाकृतियों की निर्मिति कभी मनोविकृतिजनित या भ्रमजनित अवस्था या बच्चे की अस्वस्थ मानसिक अवस्था में की गयी दिखायी देती है।

मनोवर्धक कला के विद्यमान प्रसार के प्रमुख कारण है मनोवर्धक औषधियो की सुलभता, हिप्पी जीवन के प्रति नवयुवकयुवतियो का बढ़ता आकर्षण, बढ़ती हुई अनुशासनहीनता, आत्मिक मूल्यो पर अश्रद्धा तथा सामूहिक मिश्र-माध्यम कार्यक्रमो के प्रति बढ़ती हुई अभिरुचि। मनोवर्धक कलाकारो ने आर्नू यो शैली तथा ब्ले, रेदो, बिअर्डस्ली व मोरो जैसे पूर्वगामी कलाकारो से प्रेरणा ली यद्यपि धार्मिक जीवन व आत्मिक आनन्द पर अपार श्रद्धा इन पूर्वगामी कलाकारो की प्रमुख कलात्मक प्रेरणा थी। चमकीले नेत्रदीपक रंगो का प्रयोग कर, प्रखर कृत्रिम प्रकाश का स्थानीकरण,

आलंकारिकता, विरोधी रंगो का प्रयोग, वक्राकार गतिपूर्ण रेखाएँ व अवकाश की सदेहपूर्ण भ्रामक स्थिति मनोवर्धक कला की विशेषताएँ हैं।

मनोवर्धक चित्रकला से भी मनोवर्धक सामूहिक मिश्र–माध्यम कार्यक्रम अधिक लोकप्रिय हुए जिनमे रगबिरगी विद्युत–प्रकाश, प्रक्षेपक यन्त्र, सगीत वगैरे भिन्न माध्यमो द्वारा निर्मित अलौकिक अद्भुत सृष्टि मे प्रवेश पाकर दर्शक स्वय मनोवर्धक कलासर्जन के आनन्द को अनुभव कर लेता है।

उपरिनिर्दिष्ट समकालीन कलाप्रकारों के अतिरिक्त अक्षरवाद, वस्तुनिरपेक्ष अक्षरकला, वस्तुनिरपेक्ष चित्रलिपिकला, टाइपराइटर चित्रण[79] वगैरह कलाप्रकारों मे केवल अक्षरो के प्रयोग से वस्तुनिरपेक्ष कलाकृतियो का निर्माण होने लगा जिनमे शाब्दिक अर्थ को कोई महत्त्व नही होता। वैसे रचना के अग के रूप मे अक्षरों का कलाकृति मे समावेश ब्राक, पिकासो, श्विटेर्स, क्ले वगैरह चित्रकार पहले ही कर चुके थे। अब कॉम्प्युटर कला मे यन्त्र द्वारा कलाकृतियों का निर्माण शुरू करके कलाकारो ने मानव व यन्त्र के बीच अन्तर को ही समाप्त कर दिया।

काम्प्युटर कला[80] :—अब तक चित्रकार तूलिका, मापनी, ज्यामितीय उपकरण, पिचकारी जैसे साधनो की सहायता से रगाकन या आरेखण करते आये। अब शिल्पविज्ञानीय युग मे काम्प्युटर से चित्रण करने के प्रयोग शुरू हुए व ऐसी कला 'काम्प्युटर कला' नाम से ज्ञात हुई। इस कला का स्वरूप अभी मर्यादित हा है व जो कृतियाँ बनायी गयी है वे सब आई॰ बी॰ एम॰ या काम्प्युटर से सुसज्जित अन्य बडी कम्पनियों की प्रयोगशालाओं के इ जीनियरो या इंजीनियरो व कलाकारों के सहयोग की उपलब्धि है। एक ही व्यक्ति से अभियान्त्रिकी व कला मे निपुण होने की अपेक्षा नही की जा सकती। व्यक्तिगत स्तर पर इस तरह के प्रयोग करने मे आर्थिक कठिनाई भी है।

'काम्प्युटर कला' के पीछे प्रधान विचार यह है कि जो भी कार्य मानव-नियन्त्रित है वह काम्प्युटर से करवाया जा सकता है बशर्ते कि कार्य करवाने वाले व्यक्ति मे नियन्त्रण-कौशल व कलासम्बन्धी पर्याप्त ज्ञान हो। अत. चित्रकला के अतिरिक्त सगीत, सिनेमा व काव्य की निर्मिति भी काम्प्युटर से की गयी है। जब वाद्य से–जो एक यन्त्र होता है–सगीत का निर्माण होता है तो काम्प्युटर से क्यो नही हो सकता? इस विचार का आधार है भिन्न ललितकलाओ के मूल तत्त्वो की समानता। अब तक श्रेष्ठ व ख्यातनाम कलाकारो द्वारा काम्प्युटर से सर्जनकार्य नही किया जाना 'काम्प्युटर कला' की सम्भावनाओ के बारे मे सदेह उत्पन्न होने का एक कारण है। काम्प्युटर कला की प्रदर्शनियों मे से न्यूयार्क (1965), लदन (1968) व हानोवर (1969) की प्रदर्शनियों का काफी प्रचार हुआ व उन पर चर्चाएँ हुई। काम्प्युटर कला का अधिकतर कार्य नवलचीलवाद, रचनावाद, नेत्रीयकला, वस्त्रालकरण जैसी शाखाओ में हुआ है क्योंकि गणितीय सिद्धान्तो पर आधारित होने से

इनमें काम्प्युटर का उपयोग सुलभता से व प्रभावी ढंग से किया जा सकता है। सायबर्नेटिक्स मे हुए सशोधनो से वैज्ञानिकों को विश्वास हो रहा है कि कला का सर्जन ऐन्द्रिय व बौद्धिक क्रियाओं पर आधारित है; विभिन्न कलाओं के मूलतत्वों की समानता से इस बात की पुष्टि होती है। अतः वे वर्तमान शिल्पविज्ञानीय युग मे काम्प्युटर कला को सौन्दर्यात्मक अनुभूति प्राप्त करने के माध्यम के रूप मे विकसित करने के लिये प्रयत्नशील है। ग्रेस हेर्टलाइन का मत है, "काम्प्युटर की कलाक्षेत्रीय मर्यादाएं है कलाकार की कल्पनाशक्ति व कलाकार द्वारा काम्प्युटर का स्वीकार। ··· शिल्पविज्ञान व कला, इन दोनों के आतरिक नियमो को स्वाभाविक रूप से स्वीकारने पर कलाकार बधमुक्त होकर सफल सर्जनकार्य कर सकेगा"। काम्प्युटर को वैज्ञानिक दृष्टिकोण से अचूक व द्रुतगामी उपकरण मानने के बजाय कलात्मक अनुभूति प्राप्त करने का एक नया क्षेत्र समझना चाहिये। अमेरिकन काम्प्युटर कलाकार चार्लस सुरी कहते है, "मैं काम्प्युटर के जरिये आकारो की एक नयी दुनियां का आविष्कार करता हूं।"

अब काम्प्युटर कला की सम्भावनाओं के बारे में सदेह होने के कुछ कारणों का विचार करेंगे। महान् कलाकार अब तक यही कह गये हैं कि वे जिस आंतरिक अनुभूति को कला के जरिये व्यक्त करना चाहते थे उसको व्यक्त करने में सफल नही हो पाये, यानी कलासर्जन की प्रक्रिया में अभिव्यक्ति से अनुभूति अधिक महत्वपूर्ण है अर्थात् कला उसे अनुभूति की प्राप्ति का एक माध्यम मात्र है। जब कलाकार किसी कला को माध्यम के रूप में चुनता है तो उसके साथ जुड़े हुए भौतिक साधनों का स्वीकार भी अपरिहार्य हो जाता है। किन्तु हर साधन का एक विशेष निजी अस्तित्व होता है जो साधक की साधना में बाधा डाले बिना नही रहता। यह एक अन्तर्द्वन्द्व है व इसीलिये भारतीय दर्शन मे साधन की शुचिता व ऋजुता को प्राथमिक महत्व दिया गया। कुछ त्योहारो के दिनों पर अपने औजारो की पूजा करने की जो प्राचीन प्रथा थी उसके पीछे यही भावना अन्तर्निहित थी। साधन का स्वरूप जितना जटिल होता है उतना ही उसका अस्तित्व प्रखर होता है व उस पर नियंत्रण रख कर अपनी सूक्ष्म सवेदनाओ को कलाकृति में रूपायित करने की प्रक्रिया कठिन होती है। मौखिक सगीत के द्वारा कलाकार के व्यक्तित्व का जैसा घनिष्ठ परिचय होता है वैसा वाद्य-सगीत के द्वारा नही हो सकता। कलाकार की आंतरिक भावनाएँ सूक्ष्म सवेदनाओ के रूप मे प्रकट होती हैं। कण्ठ द्वारा इन तरल सवेदनाओं को ध्वनिरूप मे जितनी सफलता से प्रकट किया जा सकता है वैसे वाद्य के जरिये कैसे सम्भव है? हाथ से खीची हुई रेखाओ व आकृतियो के समान सवेदनशील रेखाएँ व आकृतियाँ ज्यामितीय उपकरणो से नही खीची जा सकती। इस दृष्टिकोण से, काम्प्युटर जैसे जटिलतर यन्त्र की सहायता से मानवीय भावनाओं को सार्थ रूपायित करने में सफलता कैसे मिल सकती है, यह सन्देह स्वाभाविकतया मन मे उठ खड़ा होता है।

खैर, उपर्युक्त विचार त्याग, सेवा, भूतदया, ग्रात्मिक ग्रानन्द ग्रादि मानवतावादी व ग्राध्यात्मिक मूल्यो का विश्वास करने वालो के है। इन विचारों से वर्तमान भौतिकवादी विचारधारा के व्यक्ति सहमत नही होगे जो मानव के सब सुखो को इन्द्रियजनित मानते है। ग्रतः यदि जड़वादी दृष्टिकोण से विचार किया जाये तो काम्प्युटर से ऐसी ग्रद्भुत कृतियो की निर्मिति की जा सकती है जिनमें दृश्य सौन्दर्य के ग्रलावा कोई मानवतावादी विचार नही है। यन्त्रयुग के विकास के साथ-साथ यंत्र ने मानव-जीवन को प्रभावित करके मानव को ग्राधा यन्त्र तो बना ही डाला है। ग्रब ऐसी ही प्रगति होती रहेगी तो मानव का सम्पूर्ण भावनाविहीन यन्त्र बनना दूर नहीं है। इस विचार के पीछे, ग्रर्थात् कोई भलाई-बुराई का दृष्टिकोण नही है-जिसका हम विश्वास करते है वही हमारे लिये सत्य होता है, शेष सब कुछ हमारे लिये ग्रसत्य ही रह जाता है। विश्व मे पूर्ण निरपेक्ष तो कुछ भी नही है।



# 17
# आधुनिक कला-1965 के पश्चात्

पिछले दो दशकों की पाश्चात्य कला का परिशीलन करने पर स्पष्टतया दिखायी देता है कि कलाकारों में समाजोन्मुखता की प्रवृत्ति बढ़ रही है। इसको हम समाजवादी विचारधारा से नही मिला सकते किन्तु यह ऐसी प्रवृत्ति है जो कला का समग्र मानव-जीवन से सपर्क स्थापित करना चाहती है। 19वी सदी के उत्तरार्ध मे एव करीब 1960 तक आधुनिक कलाकार आत्मकेंद्रित होकर रूपाकन की नयी पद्धतियों व निजी आतरिक दुनिया की परिणामकारी चित्ररूप अभिव्यक्ति मे व्यग्र था। इस उद्देश्य की पूर्ति में उसने भिन्न नयी दिशाओ मे प्रयोग करना अनिवार्य देखा व इस काल की कला के विविध दर्शन के कलाप्रवाहों की प्रमुख समानता हो गयी—प्रयोगात्मकता। अत. इस काल की समग्र आधुनिक कला को सक्षेप मे, उचित रूप से सज्ञा दी गयी—'प्रयोगवादी'। बीसवी सदी क छठे दशक के बाद कलाकारों के चिंतन में परिवर्तन आने लगा। अब तक के आधुनिक कलाकारों ने विभिन्न दिशाओ मे प्रयोग करके इतनी शैलियो को जन्म दिया था कि आगे प्रयोग करने की न कोई आवश्यता थी न आवश्यकता। अनिवार्य रूप से एक ही कार्य शेष था-पूर्ववर्ती करीब दो अर्धसदियों की कलात्मक उपलब्धियो को प्रयुक्त करना। जिस तरह 1960 तक की कला को 'प्रयोगवादी' मानते हैं उसी तरह साठोत्तरी कला को 'प्रयुक्तवादी' कहना उचित होगा। कुछ समीक्षक साठोत्तरी कला को 'उत्तर-आधुनिक कला'[1] कहते है; उसका प्रमुख कारण यही है कि अब नयी कला मे न आधुनिक कला की प्रयोगात्मकता दृष्टिगोचर है न कोई नया रूप-रग। वैसे 'कला के लिये कला' के कोई कितने भी नारे लगाये, कलानिर्मिति की परिस्थिति व उसके अस्तित्व के प्रयोजन का विचार करने पर यही निष्कर्ष निकलता है कि उसके पीछे कोई अज्ञात प्रेरणा कार्य करती है, जो चाहती है कि कलाकार को मिलनेवाले सर्जनानद के अतिरिक्त निर्मित कृतियों को कोई सार्थकता हो। कलाकार यदि अपनी कलाकृति से सतुष्ट है तो वह उसे नष्ट नही कर देता या केवल स्वयं तक सीमित नही रखता बल्कि उसको तबतक चैन नही मिलता जबतक अन्य व्यक्ति भी उस कृति का रसग्रहण नही कर लेने या यदि उस कृति के पीछे कोई सप्रेषण का विचार हो तो उसको वे उचित रूप से ग्रहण नही करते। जब कलाकार की प्रतिमा का परिपोषण ही सामाजिक वातावरण के अतर्गत होता है तो भला उसकी कलानिर्मिति सामाजिक जीवन से अप्रभावित या असबद्ध कैसे हो सकती है। आखिर कलाकृति कहाँ

म कही तो लगायी जाती ही है व इस विचार से भी उसका आसपास के वातावरण से तालमेल बिठाना आवश्यक है। अतः वस्तुनिरपेक्ष कला को भी प्रयोजनीयता से विमुक्त नही मान सकते। वास्तव में जैसे कि अॉरिस्टाटल ने लिखा है, "कला का व्यापक लक्ष्य है–मानव"।[2]

एग्बर्ट के मतानुसार फ्रेंच राजनीतिक क्राति के पश्चात् आरंभ हुआ अग्रसर कला का आंदोलन–जो करीब द्वितीय विश्वयुद्ध तक चलता रहा–अब समाप्त हो चुका है। राजनीतिक क्रांति के साथ ही अभिजात-वर्ग का आश्रय समाप्त होने से साहित्यिक व कलाकार स्वयं को परित्यक्त महसूस कर रहे थे व यह कलाकारों को स्वतंत्र रूप से कलासर्जन करने के लिये प्रेरित होने के पीछे एक महत्त्वपूर्ण कारण था। राजनीतिक क्राति से उद्भूत नियंत्रण-दमन से मोहभग हो कर कलाकार शीघ्र ही अन्तर्मुख होकर व्यक्तिगत दिशा में सर्जन करने लगते हैं व कलाक्षेत्रीय क्रांति शुरू हो जाती है। अब 1960 के करीब आधुनिक कला की सभी शैलियों को सामाजिक मान्यता व आश्रय मिलने से कलाकारों का सामाजिक मान्यता व आश्रय मिलने से कलाकारों का सामाजविमुख होकर कार्य करने का कारण ही नही रहा। कलाकारों के दृष्टिकोण में हुए उपर्युक्त परिवर्तन को ध्यान में रखने से साठोत्तरी कला का अध्ययन सरल होगा।

द्वितीय विश्वयुद्ध के पश्चात्, योरोपीय शरणार्थी कलाकारों के आगमन से न्यूयार्क विश्व का सब से प्रमुख कला केन्द्र बन गया व देशविदेशों के कलाकार, कलाप्रेमी व कलासस्थाएं अमेरिकी कलाक्षेत्र मे हो रहे परिवर्तनों की ओर विशेष ध्यान देने लगे। अतः वहां की कला का अध्ययन महत्त्वपूर्ण है।

कला को सामाजिक जीवन का अभिन्न अंग बनाने की दिशा मे द्यूशा, ओल्डेनबुर्ग व काल्डेर की कला ने काफी मार्गदर्शन किया। 1963 मे पॅसेडिने मे हुई द्यूशां की अनुदर्शी प्रदर्शनी के समय द्यूशा स्वय कलावीथिका में एक विवस्त्र स्त्री के साथ शतरज खेलते रहे जिसको देख कर कहा जाने लगा कि द्यूशा ने शतरज खेलते हुए कलानिर्मिति की, या उन्होने सूचित किया कि कलाकारो को पृथक्तावाद को छोड़ कर समाज की गतिविधियो मे भाग लेना चाहिये। यही सूचकता ओल्डेन बुर्ग के कथन में है, "मैं ऐसी कला को चाहता हूं जो कंघा करती है, कानो से लटकती है, होठो पर और आखो मे लगायी जाती है, ..."। द्यूशा के विचारों से हम दादावाद के अध्ययन के अन्तर्गत परिचित हो गये हैं। आलेक्साडेर काल्डेर मॅकेनिकल इंजिनियर थे। 1923 से उन्होने न्यूयार्क की मासिकपत्रिका के लिये चित्रण करना शुरू किया। पॅरिस मे उनकी लेजे, मीरो व मोन्द्रियान से मुलाकात हुई जिनकी कला का काल्डेर की कला पर स्पष्ट प्रभाव है। 1926 में उन्होंने आदमियो व जानवरो के गतिमान खिलौने बना के नकली सर्कस तैयार की जिस वजह से पॅरिस में वे 'सर्कस काल्डेर' नाम से मशहूर हुए। 1931 मे रंगबिरंगी पत्तियों को जोड़ कर उन्होने अपनी आरभिक 'चचल-कृतियां'–यानी घूमते हुए

शिल्प—बनायीं; पत्तियों के आकार मीरो के चित्रांतर्गत आकारों के सदृश है। इन कृतियों का द्युशां ने 'चचल-कृतिया'[3] नाम से प्रथम उल्लेख किया। 1940 से काल्डेर ने 'अचल-कृतियों'[4] की निर्मिति शुरू की जो 'चचल-कृतियों' के समरूप किंतु स्थिर होती है। काल्डेर ने छोटे से लेकर विशाल तक आकारों की दोनों तरह की कृतियां बनायी जो गृहों एव स्टेशन, बगीचा, सभागृह, भवन संग्रहालय, मनोरजन-गृह जैसे सार्वजनिक स्थानों को सुशोभित करती है।

समाजोन्मुख होते ही कला के रूप में परिवर्तन होने लगा। अब कलाकृतियों का केवल प्रदर्शन नहीं बल्कि समारोह जैसा आयोजन होने लगा जिसमें कभी दर्शक को भाग लेने को आमंत्रित किया जाता। जैसे कि हॅरोल्ड रोसेनबर्ग ने कहा है, "आज की कला में दर्शक, कला-सयोजन का अंग बन कर स्वयं एक कलाकृति हो जाता है"। कला का वस्तु के बजाय घटना के रूप में प्रकट होने का आरम्भ दादा-वादी व अतियथार्थवादी सम्मेलनों से हुआ। प्रयुक्त कला—विज्ञापन, औद्योगिक रचना, वस्तुरचना, अध्यापन के साधन, हास्यचित्र मालिका आदि—व ललितकला के बीच का अन्तर घट गया। वैसे प्रयुक्त कला का भी स्वतन्त्र महत्व है व उसको ललितकला से कनिष्ठ नहीं मानना चाहिये। जब द्युशां ने अपनी कृतियों में 'बनी बनायी' वस्तुओं का अन्तर्भाव शुरू किया तब कलाकारों की कृतियों व दस्तकारों की कृतियों में भेद दिखलाना कठिन हो गया। पॉप कलाकारों का दृष्टिकोण प्रयुक्त कलाकारों के समान सामाजिक था। नेत्रीय कलाकारों ने भी वस्तुनिरपेक्ष अभि-व्यजनावादी कलाकारों की आत्यंतिक आत्मनिष्ठता के विपरीत वस्तुनिष्ठ प्रभाव पर ध्यान केन्द्रित कर के चित्रण किया। योसेफ आल्बेर्स ने इस सम्बन्ध में लिखा है, "भयग्रस्त चिंता मर गयी".[5] इस प्रकार पॉप व ऑप, (नेत्रीय), दोनों कला प्रकारों में परम्परागत वैयक्तिक महत्व की जगह सामाजिक महत्व पर बल दिया गया है।

अब कलाक्षेत्र में नये स्वरूप की सामाजिक महत्त्व की गतिविधियों ने प्रवेश किया, व मिश्र-माध्यम-कार्यक्रमों के आयोजन चौराहों, नदी-किनारों, बगीचों, पर्यटन स्थलों आदि सार्वजनिक स्थानों पर होने लगे; इन कार्यक्रमों में चित्रकला, मूर्तिकला, संगीत, नृत्य, अभिनय, नाटक, वीडियो वगैरह का आवश्यकतानुसार समावेश किया जाता। इन कार्यक्रमों के लिये 'वैकल्पिक स्थानों'[6] की व्यवस्था प्रचलित हुई। कार्यक्रम विविध रूप के होते—नकली प्रीतिभोज, परीसृष्टि या मनोवर्धक प्रभाव का वातावरण, नकली अदालत, अतियथार्थ अद्भुत दृश्य, ऐतिहासिक या समकालीन घटना का प्रतीकात्मक मचन आदि। कभी पूर्णतया वस्तुनिरपेक्ष आकारों द्वारा विशुद्ध सौंदर्यात्मक अनुभूति के वातावरण का निर्माण होता तो कभी भय-सभा सदृश भ्रमजनक सृष्टि का। कार्यक्रमों का दृश्य प्रभाव सिनेमा के समान होता, किन्तु इनमें दर्शकों को सम्मिलित होने की अनुभूति मिलती व कुछ कार्यक्रमों में दर्शक स्वयं भाग ले सकते। मिश्र-माध्यम-कार्यक्रमों के आयोजन मर्यादित ही हो

सकते थे व कलाकारों ने अपना अधिकतर ध्यान सार्वजनिक स्थानों पर स्थायी रूप से लगायी जानेवाली कृतियों या 'अधिष्ठापनों' पर दिया।

'अधिष्ठापन'[7] की निर्मिति में सब तरह की मानवनिर्मित या प्राकृतिक वस्तुओं व यन्त्रों का प्रयोग होता जैसे कि मिट्टी, पत्थर, कपड़ा, प्लेक्सिग्लास आदि। कुछ अधिष्ठापन यन्त्रों से गतिमान होते तो कुछ कृत्रिम प्रकाश योजना से दीप्तिमान। कुछ अधिष्ठापनों में 'नाटकीय झाकी'[8] का प्रभाव होता है; इनको हम मूर्त प्रतीकात्मक भाषा कह सकते हैं। 'वातावरणीय-कला-प्रायोजना'[9] द्वारा बल्गेरियन कलाकार क्रिस्टो विशेष प्रसिद्ध हुए। इनकी प्रायोजनाएँ प्रायः विशाल स्वरूप की होती हैं। 1971 में उन्होंने कालोरॅडो घाटी को आरपार विशाल पर्दे से आच्छादित किया। क्रिस्टो की न्यूयार्क के सेन्ट्रल पार्क में 27 मील लम्बे रास्ते पर नारंगी रंग के नायलोन के पर्दों के 11000 तोरणों की प्रायोजना एवं मायामी के 15 मानवनिर्मित द्वीपों के चारों ओर 200 फीट चौड़े गुलाबी रंग के पोलिप्रोपिलीन के गट्ठे थान–जिनसे वे द्वीप ऊंचाई से बहुत बड़े गुलाबी फूल जैसे दिखायी दें की प्रायोजना उल्लेखनीय है।

अधिष्ठापनों या वातावरणीय शिल्पों को उनकी विशेषताओं के अनुसार भिन्न नामों से पहचाना जाता है किन्तु मिश्र-माध्यमों के प्रयोग के कारण एक ही कृति कई नामों से जानी जा सकती है। नाम की अपेक्षा कलाकृति के दृश्य एवं भावनात्मक या मनोवैज्ञानिक प्रभाव को ही महत्त्व दिया जाना चाहिये।

स्थल-विशिष्ट-शिल्प[10]:—इसमें स्थल के वातावरण व कलाकृति के बीच के संवाद–सामंजस्य तथा विरोध–को महत्त्व दिया जाता है; वातावरण के साथ कलाकृति की एकरूपता व उसकी पृथक स्वतन्त्र पहचान, दोनों का होना जरूरी है। प्राचीन सांस्कृतिक इतिहास में स्थल-विशिष्ट-शिल्प के उदाहरण मिलते हैं। ग्रीस की पहाड़ियों व घाटियों में चमकीले रंग लगाये सफेद पत्थर जगह-जगह मिले हैं। भारत में भी पूजा या तान्त्रिक विधियों के हेतु जंगलों व पहाड़ों में वन्य जातियों द्वारा सेंदूरी, काले या पीले रंग से अंकित पत्थर दिखायी देते हैं जो अनोखा मनोवैज्ञानिक प्रभाव डालते हैं। अमेरिका के ओहायो राज्य में प्राप्त विशाल 'सर्प-टीला'[11] इसका अन्य उदाहरण है। यह मिट्टी का बना हुआ वक्राकार विशाल सर्प कुछ निगलते हुए दिखाया है। शायद यह किसी धार्मिक या मन्त्रतन्त्र के उद्देश्य से बनाया गया होगा। कैसे भी हो पहाड़ों जंगल के वातावरण के अंतर्गत बनाये इस शिल्प का अद्भुत प्रभाव पड़ता है। माना जाता है कि यह 'सर्प-टीला' उस जाति ने बनाया होगा जो 'माउंड-बिल्डर्स'[12] नाम से जानी जाती है व जो करीब ई. स. पूर्व 15000 वर्ष पहले एशिया से जमी हुई बेरिंग खाड़ी को पार कर के अमेरिका आयी थी। इस जाति द्वारा बनायी अन्य मिट्टी की कृतियां भी जगह-जगह मिलती हैं यद्यपि बहुतसी प्राकृतिक प्रभाव से नष्ट हो गयी या निर्माण के हेतु उपनिवेशियों से नष्ट कर दी गयी। इंग्लैंड में प्राप्त नवपाषाणकालीन विख्यात 'स्टोन-

हेंज'[13] और एक उदाहरण है जिसमें मानव की आकांक्षा व प्राकृतिक सौंदर्य का समन्वित रूप देखने को मिलता है। इसमें कोई संदेह नहीं है कि आधुनिक कला ने आदिम कला से बहुत प्रेरणा पायी है व इसका तुलनात्मक विचार करते हुए तर्क-संगत है कि आदिम कला के समान आधुनिक कला को भी सामाजिक जीवन का अभिन्न अंग बनना चाहिये। प्रकृतिपूजन व प्रकृति पर अपनी छाप लगाने की मानव की सहज-प्रवृत्ति है, व इसका स्वरूप व मर्यादा, समय व सभ्यता से निर्धारित किये जाते हैं। अब आधुनिक कलाकार भी महसूस करने लगे है कि खुले एवं प्राकृतिक वातावरण की बनी बनायी पार्श्वभूमि पर सर्जन की अपरिमित संभावनाएँ है। शहरों के अलावा जंगलो, तालाबो, पहाडों, नदियो आदि के प्राकृतिक सौंदर्य को आभूषित करने के विचार से प्रायोजनाएं बनायी जाने लगी। अस्पतालों के बगीचो व प्रांगणों में शिल्पकृतियां लगाने का उद्देश्य मनश्चिकित्सा भी होता है। इस प्रकार नये दृष्टिकोण ने समूचे परिसर को कलानिर्मिति के लिये अनुरूप पार्श्वभूमि का रूप निर्धारित किया व कलाकारो का लक्ष्य हो गया कि वे उसके लिये ऐसी शिल्पकृतियाँ बनायें जो परिदृश्य से एकात्म हो कर दैनंदिन जीवन से पृथक् अनुभूति को प्रदान कर सकें।

शिल्पकृतियों या झाँकियो में कभी किसी विशिष्ट घटना—जैसे कि विएतनाम या इस्रायल युद्ध—का सूचक रूपांकन होता व ऐसी कृतियों को 'प्रतीकात्मक या सांकेतिक शिल्प'[14] कहा गया। प्राचीन स्मारकों के समान ये स्मरण दिलाने का कार्य करती है। जिनमें प्रकाश के प्रभाव का विशेष महत्त्वपूर्ण कार्य होता ऐसी कृतियां 'प्रकाश-शिल्प'[15] नाम से ज्ञात हुईं। यंत्र-सदृश कृतियों को 'कला-यंत्र'[16] नाम दिया गया; अर्थात् 'कला-यंत्र' का दृश्य अनुभूति के अतिरिक्त कोई व्यावहारिक उपयोग तो नहीं हो सकता। वैसे यंत्र-सदृश कलाकृतियां बनाने का आरम्भ दादा-वाद से ही हुआ था जब दुशां ने 'चॉकोलेट की चक्की'[17] चित्र बनाया एवं बुगात्ती ने 'मोटर' व मोहोली-नागी ने 'प्रकाशावकाश-नियन्त्रक'[18] शिल्पकृतियां बनायी। अभिनय-प्रधान कार्यक्रम को 'अभिनय-कला'[19] कहने लगे। 'अभिनय-कला' में रोशेनबर्ग ने नृत्य-नाटकों को लेकर महत्त्वपूर्ण प्रारंभिक कार्य किया।

बाह्य-लेखा-चित्रकला[20]—भित्तिचित्रण व पट-चित्रण में जो अंतर है वैसा ही बाह्य-लेखा-चित्रकला व लेखा-चित्रकला में है। बाह्य-लेखा-चित्रकार में पर्यावरण को चित्रों से सुशोभित करने के बजाय पर्यावरण के भिन्न अंगो व उसमें स्थित वस्तुओं को चित्रित किया जाता है। इसका मूल उद्देश्य होता है आंखों को प्रसन्नता देना या भ्रम पैदा करना, एवं मन को मुग्ध या आनंदित करना। इसमें चित्र को चौखटे में बंद करने का प्रश्न ही नहीं उठता। जमीन से लेकर छत तक फैल कर बाह्य-लेखा-चित्र समूचे वातावरण का रूप बदल देते हैं व निवासियों को लगता है कि ये चित्र वातावरण से अभिन्न हैं। ये विविध प्रकार के मनोवैज्ञानिक प्रभाव डालते हैं जिनका अप्रत्यक्ष रूप से निवासियों के कार्यकलापों पर असर

पड़ता है। इनसे सभागृहों, कार्यालयों, औद्योगिक प्रतिष्ठानों एव सम्पन्न लोगों के गृहो के वातावरण को रंगीन व उत्साहवर्धक बनाया जाता है।

उपर्युक्त कलाकृतियों या कार्यक्रमो मे से अधिकाश की कलात्मक श्रेष्ठता सदेहपूर्ण ही होती है। विकसित पाश्चात्य देशो मे, एक तरफ शिल्पवैज्ञानिक प्रगति से वर्धमान भौतिक सपन्नता व दूसरी तरफ सामाजिक अस्थिरता, विनाश का भय, अविश्वास व आत्मिक शाति का अभाव ऐसे परस्पर विरोधी तत्त्वो के टकराव में जन्मी नयी कला-प्रवृत्तियों का महत्त्व केवल अस्तित्ववादी विचारधारा के मानव को क्षणिक अनुभूति मे बद्ध करने तक ही सीमित है। वस्तुनिरपेक्ष कलाकृति का प्रभाव तो स्वभावतः ही अस्थायी होता है; किन्तु समसामयिक आधुनिक कला में ऐसी अभिव्यक्तिशील कृतिया भी कम होती है जिनका दर्शक के लिये कोई स्थायी महत्त्व हो। इसके मूल मे है *वर्तमान संदेहग्रस्त मानसिक अवस्था।*

जिस तरह विशुद्ध गणित व विज्ञान के सशोधनो का अभियात्रिकी व शिल्पविज्ञान को लाभ होकर समाज का भौतिक विकास हुआ उसी तरह आधुनिक कला की रूपाकन-पद्धतियो व अभिव्यक्ति के तरीको मे सबसे अधिक लाभ हुआ वास्तु-कला, नृत्य, नाटक व प्रयुक्त कला की विभिन्न शाखाओं को, व समाज का दृश्य व सास्कृतिक रूप काफी बदल गया। दस्तकारी को भी नया रूप प्राप्त हो कर उसका विकास हुआ। सुलभ पुनरुत्पादन व सस्तापन की वजह से उत्कीर्णन, निक्षारण, अश्ममुद्रण, सीरीग्राफी, सिल्क-स्क्रीन-मुद्रण, पोस्टर्स आदि लेखा-चित्रकला की अंकन पद्धतियां द्वारा कलानिर्मिति काफी प्रचलित हुई। अभियात्रिकी, इलेक्ट्रोनिक्स व कलाक्षेत्र में सहयोग बढ़ कर कलानिर्मिति मे वैज्ञानिक तरीको व यंत्रों से सहायता ली जाने लगी। यंत्रों के निर्माण में भी सौदर्य की दृष्टि से आधुनिक आकारों का प्रयोग होने लगा।

कला व यन्त्रः—

वर्तमान मानव-जीवन व कला दोनों प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से शिल्पविज्ञान से प्रभावित हो गये है। शिल्पविज्ञान के जरिये वैज्ञानिक सिद्धांतों का दैनिक व्यवहारों के लिये उपयोग किया जाता है। मार्शल मैक्लुहान के अनुसार शिल्पविज्ञान जो मानव के मस्तिष्क व हाथों की क्षमता बढाता है एक तरह से उसके तन्त्रिका-तन्त्र का विस्तारण ही है। विगत काल मे भी कलाकारों ने नवीन आविष्कारों व उपकरणों का उपयोग किया है। लिओनार्दो ने शरीर-वैज्ञानिक मार्कान्तोनिओ देल्ला तोरे के साथ अध्ययन कर के मानवाकृति-चित्रण किया। पुनरुत्थान काल ने कलाकार वैज्ञानिक संशोधनों से विशेष रूप से लाभ उठाने लगे।

रसायन-विज्ञान से कलाकार को कई चमकीले संश्लेपित रंग उपलब्ध हुए है। द्वितीय विश्वयुद्ध के बाद विकसित जल्द सूखनेवाले एक्रिलिक रगों के कारण कलाकार धब्बा-पद्धति से चित्रण कर सकते है जो तैल-रगो से सम्भव नहीं था। प्रचलित रगो मे एक्रिलिक रंग सब से टिकाऊ है। पॉप, ऑप, रंगक्षेत्रीय चित्रण

जैसी शैलियों का विकास आधुनिक वैज्ञानिक तरीकों के बिना असंभव था। प्रयुक्त कला का विकास भी यांत्रिक उपकरणों के बिना असंभव था क्योंकि उसमें केवल तूलिका जैसे सीमित साधन से कार्य नहीं हो सकता। स्टाइरफोम, प्लेक्सिग्लास, फाइबर ग्लास जैसी लचीली सस्ती सश्लेषित सामग्री ने शिल्पकला को नया रूप प्रदान किया। अब शिल्पकार सीधे उपलब्ध सामग्री से रचनाकार्य या शिल्प पूर्ण कर सकता है। चलकृतियों का मुख्य आधार शिल्प-विज्ञान ही है। लैरी रिवर्स कहते हैं, "माइकेल एंजेलो ने मार्बल को पसंद किया व उसकी मूर्तियां बनायी। मैं बिजली का उपयोग करता हूं। इनमें क्या अंतर है?" जर्मन कलाकार निकोलास-शोफेर कहते हैं, "मैं यंत्र को मानवता प्रदान करता हूं"। उनके विचार से शिल्प-विज्ञान मानव-मुक्ति के लिये सहायक हो सकता है।

वर्तमान प्रगतिशील संगीत शिल्प-विज्ञान पर निर्भर है। कई वर्षों से जॉन केज रेडियो, दोलित्र, फीता आदि इलेक्ट्रोनिक साधनों का उपयोग कर के संगीत-कार्यक्रमों का आयोजन कर रहे हैं। संगीतकार मिल्टन बॅबिट के मतानुसार आधुनिक फीते (टेप) के बिना इलेक्ट्रोनिक संगीत संभव नहीं है। नृत्य के कार्यक्रमों में आल्विन निकोलाइस ने प्रकाश के चचल प्रभाव का स्वतंत्र एवं पूरक तत्व के रूप में प्रयोग किया। परंपरावादियों का मानना है कि वस्तुनिरपेक्ष कला वास्तवता से पलायन है; किन्तु यदि हम विज्ञान से आविष्कृत सृष्टि-रचना या फोटोमाइक्रोस्कोप से दृश्य पदार्थ-रचना का विचार करेंगे तो स्पष्ट होगा कि आधुनिक मानव के लिये वास्तवता का दृश्य रूप ही प्राचीन कल्पना से भिन्न हो गया है। अतः इन वैज्ञानिक आविष्कारों का कलांतर्गत रूपों पर असर होना स्वाभाविक है।

संक्षेप में, शिल्पविज्ञान के कारण कलाकारों को नयी सामग्री उपलब्ध हुई है; नये उपकरणों व प्रकनपद्धतियों से वे कलानिर्मिति कर सकते हैं; पदार्थ-रचना संबंधी एवं अन्य वैज्ञानिक जानकारी से प्राप्त नयी प्रतिमाओं को वे काम में ला सकते हैं; व इस प्रकार कलाक्षेत्र में कलाकार व यंत्र का सहयोग बढ़ा है।

कला में यंत्र के प्रयोग के विरोधियों के विचार से शिल्पविज्ञान एक बाह्य व अमानुषिक शक्ति है और उस पर कलाकार उचित रूप से नियंत्रण नहीं कर पायेगा। किन्तु डेविस के विचार से शिल्पविज्ञान को मानवीय या अमानवीय रूप देना मानव पर निर्भर है; हमको देखना होगा कि कोई भी सामग्री या यंत्र यदि मानव की कल्पनाशक्ति के अनुसार कार्य करने के लिये अनुकूल है तो उसको त्याज्य नहीं मानना चाहिये। लुइस मम्फोर्ड ने शिल्पविज्ञान की तुलना बन्दीगृह की दीवारों से की है जो मानव ने स्वयं बनायी हैं और उनके बीच वह स्वयं आजीवन कारावास भुगत रहा है।

यंत्र की नियन्त्रणीयता के बारे में द हैं। ल के अनुसार मानव, स्वभाव से ही, उत्कृष्ट रूप में नोल इच्छानुवर्ती प्राणी है व उसकी तुलन [बुद्धिहीन य यक मनस्टर फुलर

का कहना है कि सीमित इन्द्रियज्ञान पर निर्भर मानव—जिसको वे एक जटिल यंत्र मानते है—से यंत्र अधिक विश्वसनीयता से व अचूक कार्य करता है। दादावाद के संयोग के सिद्धात या 'आकस्मिक लब्ध-वस्तु' के प्रयोग से कलाकृति बनाने वाले रोशेनबर्ग एवं 'आकस्मिक लब्ध-ध्वनि' की सहायता से संगीत निर्माण करनेवाले जॉन केज के लिये यंत्र बहुत ही उपयुक्त साधन सिद्ध हुआ क्योंकि उनके विचार से स्वल्प चालना देने पर यंत्र से अपने आप निर्मित आकारो या ध्वनियो से बननेवाली कलाकृति मानव के अहम् से अस्पर्शित व निसर्ग-नियमो के अनुसार स्वाभाविक होती है। अतः ये कलाकार यंत्र को इसीलिये पसद करते है कि वह विशेष नियत्रण के बिना कार्य करता है व उसको आप जितनी अधिक छूट देते है उतना ही वह अपने आप, अनपेक्षित आकारो को बना देता है। अर्थात् ये विचार मानवीय भावनाओं पर आधारित परपरागत सौदर्यशास्त्र पर कुठाराघात ही है। बिली क्लूवर ने 3000 वर्ष पूर्व की चीनी आतिशबाजी को शिल्पविज्ञान की सहायता से निर्मित कलाकृति का प्राचीन उदाहरण माना है जिसने काव्य, रहस्य व मनोरजन प्रस्तुत कर लोगों को प्रसन्न किया। किन्तु कुछ कलाकार इसी वजह से यन्त्र की ओर आकर्षित हुए है कि उससे नियन्त्रणपूर्वक अचूक कार्य कराया जा सकता है। सगीतकार बॅबिट कहते है कि "यत्र से आप चाहते है वैसा कार्य कराया जा सकता है व उसमें इत्तफाक या संयोग को स्थान नही है; वह नियम-बद्ध रह कर कार्य करता है।" कैसे भी हो यंत्र मे 'हस्तकला को स्थान कम है व क्रीडन की भावना ज्यादा है'[21] डेविस कहते है, "जब मानवतावादी विचार के लोग सोचते है कि कलाकार को केवल क्रीड़न की भावना के ऊपर उठना चाहिये तो कहना पडेगा कि वे वर्तमान दर्शन, मनोविज्ञान व समाज-विज्ञान को नही समझ रहे है"। दार्शनिक विट्गेन्स्टाइन कहते है, "भाषा एक खेल है"।[22] सार्त्र का भी मानना है कि, "मनुष्य उतना स्वाधीन कभी नहीं होता जितना कि खेलते वक्त"।[23] उपर्युक्त तथ्यों के बावजूद हम यह भी नही भूल सकते कि मानवजीवन मे खेलभावना के अतिरिक्त भय, आश्चर्य, अविश्वास आदि विविध भावनाओं का अतर्द्वंद्व अटल रूप से चलता रहता है और उसमे खेलभावना को किस सीमा तक स्थान हो इसका भी विचार करना पड़ता है।

कला कार्यक्रमो व प्रतिष्ठापनो के अतिरिक्त साठोत्तरी कला मे पट या कागज जैसी सतहो पर तिपायी-चित्रण वर्धमान गति से होता गया किन्तु, विकास या नवीनता के विचार से एक्रिलिक जैसे नवसंशोधित रगो, यान्त्रिक उपकरणो व वैज्ञानिक पद्धतियों के प्रयोग के अलावा उसमे पूर्ववर्ती कला से रूप या अभिव्यक्ति सम्बन्धी भिन्नता नही दिखायी देती। वस्तुनिरपेक्ष चित्रों के साथ अतियथार्थवादी, नवअभिव्यंजावादी, नवयथार्थवादी, महायथार्थवादी व सहजसिद्धकला के सदृश नवआदिमवासी दर्शन के चित्रो की अपरिमित निर्मिति होने लगी। जैसे

नवअभिव्यंजनावाद व महद्यथार्थवाद[24] केवल नये नाम हैं, उनमें पूर्ववर्ती अभिव्यंजनावाद व नवयथार्थवाद के समकालीन व्यक्तिगत रूप को ही हम देखते हैं।

आधुनिक चित्रकला का इतिहास होने के कारण इस पुस्तक में यथार्थवादी कला के प्रसार के बारे में कुछ नहीं लिखा गया, किन्तु पाठकों की गलत अवधारणा को दूर करने के उद्देश्य से इस सम्बन्ध में स्थिति को स्पष्ट करना उचित होगा। पाश्चात्य देशों में नैसर्गिकतावादी व यथार्थवादी कला का प्रसार उतना ही है जितना कि आधुनिक कला का व वह काफी लोकप्रिय है। प्रचार नहीं होने के कारण उस पर साहित्य कम पढ़ने को मिलता है। उसको प्रचार की आवश्यकता भी नहीं होती क्योंकि वह आसानी से समझ में आती है। यथार्थवादी कला की निर्मिति शुरू से ही पर्याप्त मात्रा में होती आयी है। अमेरिकन चित्रकार एंड्रू वाइथ, सार्जण्ट, एडवर्ड हाप्पर, फेअरफील्ड पोर्टर एवं इंग्लिश चित्रकार म्यूनिंग्स, विल्यम ओर्पेन, आगस्टस जॉन, रसेल फ्लिन्ट आदि की कला की लोकप्रियता से बीसवीं सदी की यथार्थवादी चित्रकला के प्रसार की कल्पना की जा सकती है।

## प्रत्ययवाद[25]—एक दर्शन

प्रत्ययवाद कोई कला के रूप या अभिव्यक्ति सम्बन्धी नया दृष्टिकोण लेकर किया आन्दोलन नहीं है बल्कि उसमें सर्जना के आन्तरिक स्वरूप का विचार है। कलाकृति के स्वतन्त्र अस्तित्व या प्रयोजन के प्रति अविश्वस्त होने के कारण प्रत्ययवाद को कलात्मक की अपेक्षा समाजवाद या दर्शन की दृष्टि से अधिक महत्त्व है। एक तरह से यह कलाविरोधी दर्शन है व 'प्रत्ययवादी कला' का प्रचलित शब्दप्रयोग अन्तर्विरोधपूर्ण है। प्रत्ययवादी शिल्पकार डेनिस ऑप्पेनहाइम का कहना है कि उनकी कृतियों को दृश्यप्रपंचीय महत्त्व नहीं है व कलाकार की सर्जनात्मक अनुभूति व दर्शक की ग्रहणात्मक प्रक्रिया—जो भिन्न अस्थायी व परिवर्तनशील हो सकती है–को ही महत्त्व है। कलाकृति कोई सुन्दर रचना या प्रभावी अभिव्यक्ति न होकर कलाकार या दर्शक की मनोदशा का रूपक मात्र है। अर्थात् वह किस विचार प्रक्रिया में जन्म लेती है व किस विचार प्रक्रिया को जन्म देती है इनको महत्त्व है।

प्रत्ययवाद के विकास को दुशां से काफी प्रेरणा मिली जो कला के पृथक् अस्तित्व को अनावश्यक मानते थे व इस निष्कर्ष पर पहुँचे थे कि समस्त जीवन कलात्मकता से परिपूर्ण है। रिचर्ड लान्ग के विचार से कलाकार का उद्देश्य व दर्शक के ग्रहण के मध्य में कला अवस्थित है।

प्रत्ययवाद से कलाकृति को सबसे बड़ा खतरा यह है कि उससे समीक्षकों को मनचाहे अर्थ निकालने की स्वतन्त्रता मिलती है जबकि परम्परागत सौन्दर्यदर्शन के अनुसार होना यह चाहिये कि कलाकृति निजी रूपाभिव्यक्ति के प्रभाव से दर्शकों को सुनिश्चित अनुभूति प्रदान करे।

कलाकृति के सम्बन्ध में प्रत्ययवाद का मुख्य सिद्धान्त है कि 'कलाकृति मूल रूप से एक प्रत्यय या कल्पना मात्र है जो प्रत्यक्ष रूप में प्रकट हो या नहीं भी हो सकती है'। पौल वले का भी विचार था कि 'कलाकृति सबसे अधिक एक सर्जन-प्रक्रिया है; उसको केवल रचना की दृष्टि से कभी अनुभव नहीं करते"[26]। संगीतकार जॉन केज के 'लब्ध-ध्वनि' संगीत के प्रयोग में प्रत्ययवाद का पूर्वाभास मिलता है। उन्होंने 1954 में "4--33" शीर्षक की संगीत-रचना प्रस्तुत की जिसमे 4 मिनट व 33 सैकण्ड की शांति में जो भी ध्वनि अपनेआप सुनने को मिले उनको संगीत के नाम से घोषित किया।

प्रत्ययवाद का प्रभाव उस समय बढा जब 1960 के बाद कुछ कलाकारों को कलाक्षेत्र के व्यापारिक स्वरूप से घृणा होने लगी और वे सोचने लगे कि संग्रहालयो व कलावीथिकाओं का महत्त्व बढा कर व कलाकृतियो को अन्य वस्तुओं से भिन्न व श्रेष्ठ बताकर कलाक्षेत्र को बाजार सा बना दिया है व यहाँ सब अनुचित लूट मच रही है। उनको प्रत्ययवाद में इस बीभत्स वाणिज्य-प्रणाली से मुक्त होने का मार्ग दिखायी दे रहा था। प्राचीन काल में इस तरह से कला का स्वतन्त्र रूप से विचार कलाकारो ने कभी नही किया न ऐसे विचार की उन्होंने आवश्यकता महसूस की। कला मुख्यतया धर्म से प्रेरित थी व कलाकार को सर्जनात्मक आनद के अतिरिक्त धार्मिक श्रद्धा से संतोष मिलता था व कला बाह्य प्रलोभन से उसकी चित्तवृत्ति कभी विचलित नही हुई। अब धर्म का विश्वास नष्ट होने से कलाकार अपने व अपनी कला के ध्येय, व सर्जना के स्वरूप के बारे में सोचने लगा एव कलासर्जन के आनन्द मे एकरूप होने के बजाय व्यर्थ के दार्शनिक व वैचारिक प्रपच मे पड़ गया। इस तरह की सदेहग्रस्त मानसिक अवस्था मे प्रत्ययवाद के कलाविरोधी दर्शन का प्रभाव बढ़ता गया। जॉन केज के समान जर्मन शिल्पकार योसेफ बॉयस ने कुछ सांकेतिक प्रयोग किये। 1965 में अपने 'मृत खरगोश को चित्रों का रसग्रहण कैसे कराया जाये'[27] शीर्षक के कार्यक्रम में वे तीन घटो तक मृत खरगोश के सामने बुदबुदाते रहे। वे कहते हैं कि "मेरी कृतियों को शिल्प या कला सम्बन्धी धारणा को परिवर्तित करने के लिये प्रेरक के रूप मे देखना चाहिये। उनसे विचार जागृत होना चाहिये कि शिल्प वास्तव मे क्या हो सकता है व शिल्पनिर्मिति की प्रक्रिया को उस अदृश्य सामग्री—जिसका हर कोई इस ससार मे प्रयोग करता है—के साथ किस तरह लागू किया जा सकता है।" उनका ध्येय है ऐसी कृतियों–जिनको वे 'सामाजिक शिल्प'[28] कहते है–का उस तरह निर्माण करना जिस तरह हम दैनंदिन जीवन मे इस दुनियाँ को रूप देते हैं। "अब हम महान् कलाकारो को प्रशिक्षित करने के विचार से प्रारम्भ नहीं कर सकते।-----हम कला व कलाद्वारा प्राप्त अनुभूति के तत्व को फिर से जीवन मे एकरूप करने को आरम्भ कर सकते हैं"। 1982 की कासेल

की 'डोकुमेंटा' प्रदर्शनी में बायस ने 7000 बाज वृक्षों के रोपण-कार्य को 'तथा-कथित वातावरण में आकाशीय कृतिया'[29] नाम से आरम्भ किया।

उपर्युक्त विचारों व कृतियों से स्पष्ट है कि प्रत्ययवादी कलाकार कला के जीवन से पृथक् रूप के प्रति कितने अविश्वस्त है। प्रत्ययवाद से असहमत विद्वानों का मत है कि सर्जना का स्वरूप बहुत जटिल है व उसमें पूर्वनियोजन, उद्‌भवन, अन्तर्दृष्टि, प्रत्यक्षीकरण, रचना, मूल्यांकन इन विभिन्न तत्त्वों का उलझा हुआ अन्योन्य-सम्बन्ध है; अतः उसकी सरल परिभाषा असंभव है।

प्रत्ययवादी दर्शन की कलाक्षेत्रीय या सामाजिक उपयुक्तता की सीमा का भी विचार करना होगा। प्रश्न उठता है कि क्या हम समाज के सभी व्यक्तियों को क्षमता व निष्ठा की दृष्टि से एक ही श्रेणी में बाँध सकते हैं? इसका उत्तर नकारात्मक ही मिलता है। प्रत्येक व्यक्ति अपना हर कार्य इतने प्रेम व समर्पण से करे कि उससे उसको सर्जनात्मक आनन्द प्राप्त हो यह संभव नहीं है। व्यक्ति-व्यक्ति में नैसर्गिक गुणदोषजन्य भिन्नताएँ होती हैं व हर कोई साधु-संतों या महान् कलाकारों की अनुभूति को प्राप्त नहीं कर सकता। समाजव्यवस्था में क्षमता व श्रेष्ठता के आधार पर व्यक्ति व उसके कार्य का मूल्यांकन व वर्गीकरण अपरिहार्य है जिसका मतलब यह तो नहीं होता कि व्यक्तियों की आवश्यकताओं की पूर्ति में असमानता हो। इसके अलावा मानवजाति की नैसर्गिक विकारवशता को हम कैसे भूल सकते हैं? अब तक महापुरुषों ने कितने ही आदर्श मानवजाति के सामने रखे पर क्या उससे मानव के व्यवहारों में अन्तर आया? यह तो महापुरुषों का करुणाभाव—या चाहे तो उसे अहंकार कहिये—था जिसने उनको मानवजाति के कल्याण के लिये प्रेरित किया पर मानवजाति उनसे सच्चा लाभ नहीं उठा पायी। संक्षेप में हर क्षेत्र में असाधारण पुरुष होते रहेंगे व उनके कार्य की सामान्य व्यक्ति के कार्य से पृथक् पहचान होगी।

प्रत्ययवाद के विरुद्ध इस कारण से भी आपत्ति उठायी जा सकती है कि श्रमविभाजन पर आधारित समाज-व्यवस्था में कल्पना के प्रत्यक्षीकरण या उद्देश्य-पूर्ण रचना के अभाव में सामाजिक कार्य में योगदान कैसे संभव है? यह तो एक आत्मसंतुष्टि का मार्ग है।

प्रत्ययवाद से अंशतः मिलते-जुलते विचार लेबेनन के महाकवि खलील जिब्रान व डॉ. आनन्द कुमार स्वामी ने व्यक्त किये हैं। जिब्रान का कथन है कि, "आप समझते हैं कि चित्रकार जो इंद्रधनुष के समान रंगों से व्यक्तिचित्र बनाता है, चप्पल बनानेवाले मोची से श्रेष्ठ है। किन्तु मैं कहता हूं कि वायु विशाल बाज वृक्षों से जितनी मधुरता से बात करती है उतनी ही मधुरता से पास की छोटी पत्तियों से करती है (यानि दोनों आत्मिक सुख के समान अधिकारी हैं)"। कुमार स्वामी ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि कलाकार को असाधारण व्यक्ति नहीं मानना

चाहिये। इस विचार का सच्चा आशय क्या है यह देखकर उसको स्वीकारना होगा। एक आशय—जो सामाजिक महत्त्व रखता है—यह है कि हर व्यक्ति अपनी क्षमता के अनुसार सामाजिक कार्य मे योगदान करता है व उसके बिना कोई भी सामाजिक कार्य सफल नही हो सकता; अतः समाज की सुदृढ़ता हर व्यक्ति का समत्वभाव से समान अवसर देने पर निर्भर है। दूसरा आशय–जो व्यक्तिगत महत्त्व रखता है—यह है कि हर क्षेत्र में कला के समान श्रेष्ठ सर्जनात्मक अनुभूति को प्राप्त करने की संभावना है; अतः किसी भी व्यवसाय को श्रेष्ठ या कनिष्ठ नही समझना चाहिये। इसीलिये तो कहा गया है कि जीवन, जो सभी क्षेत्रों को घेर लेता है, सबसे महान् कला है।

□□□

# 18
# भारत व आधुनिक कला

अजंता, जैन व राजपूत शैलियों में दृष्टिगोचर भारतीय चित्रकला के मौलिक रूप में मुगलकाल से विदेशी तत्वों का प्रवेश आरम्भ हुआ और कुछ समय तक मुगल शैली के अन्तर्गत पर्शियन व राजपूत शैलियों के समन्वित रूप में विकसित होने के बाद उसके पतन के चिन्ह स्पष्ट रूप से दिखायी देने लगे। जहाँगीर के शासनकाल में मुगलकला का काफी प्रसार हुआ किन्तु उसके राजपूत शैली से प्राप्त भारतीय रूप—यानी गतिपूर्ण लयबद्ध रेखा, रूढ़िबद्ध आकारों का आलंकारिक सौन्दर्य, चमकीली रंगसंगति आदि सौन्दर्यतत्वों का दर्शन—एवं पर्शियन शैली से प्राप्त आलंकारित्व व कल्पनासौन्दर्य के गुणों का ह्रास हो रहा था। इसके प्रमुख कारण थे राजा व दरबारी लोगों की व्यक्तिचित्रण के प्रति बढ़ती हुई अभिरुचि व दरबार में योरपीय व्यापारियों, यात्रियों व वकीलों का आगमन। योरपीय लोग मुगल बादशाहों की कलाभिरुचि को देखकर उनको अपने देश की कलाकृतियाँ भेंट करते। जहांगीर विदेशी वकीलों, धर्मप्रचारकों, व्यापारियों व यात्रियों से विदेशी कलाकृतियाँ प्राप्त करके उनके साथ कलासम्बन्धी चर्चा भी करते एवं अपने दरबारी कलाकारों से विदेशी कृतियों की प्रतिकृतियाँ बनवाते। परिणामस्वरूप योरपीय कला के नैसर्गिकतावादी रूप का भारतीय कला पर प्रभाव पड़ा व उसका मूल सौन्दर्य नष्ट होकर उसको भ्रष्ट रूप प्राप्त हुआ। औरंगजेब के शासनकाल में भ्रष्टता के अतिरिक्त कला के स्तर में भी गिरावट आ गयी जिसका कारण थे शासकीय विरोध व उपेक्षा। राजाश्रय के अभाव से कलाकार भिन्न स्थानों पर जा बसे व किसी तरह अपना उदरनिर्वाह करने लगे। एक दूसरे से विशेष सम्पर्क न रहने से भिन्न स्थानों के कलाकारों की शैलियों में स्पष्ट रूप से अन्तर पड़ा व स्थान के अनुसार उन शैलियों को दिल्ली कलम, लखनौ कलम, पटना कलम, दक्षिणी कलम वगैरह नाम प्राप्त हुए। ये शैलियाँ अविकसित भ्रष्ट रूप में उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य तक कार्य करती रहीं। इन भ्रष्ट शैलियों में मुगल शैली के जो कुछ सौन्दर्यतत्व शेष थे उनका भी बाद में कलाकारों के अपवाद मात्र परिवारों में चलती हुई कला-परम्परा को छोड़ कहीं नाम नहीं रहा और ब्रिटिश शासनकाल में भारतीय कला मृतप्राय हुई।

18वीं शताब्दी के मध्य के करीब भारत में आये हुए विदेशी लोग—जिनमें अधिकतर ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधिकारी, कर्मचारी व व्यापारी हुआ करते—

कुशल भारतीय चित्रकारों से पाश्चात्य नैसर्गिकतावादी शैली के व्यक्तिचित्र, निजी परिवार के सामूहिक व्यक्तिचित्र व स्थानीय दृश्यचित्र बनवाने लगे जिससे भारतीय कलाकारों को कुछ आश्रय मिला एवं उसके साथ ही उनकी कला पर 18वी शताब्दी की इङ्गलिश कलाविद्यालयीन शैली के नैसर्गिकतावादी तत्वों का प्रभुत्व बढ़ता गया।

1834 मे मेकाले ने भारतीय लोगों को आग्ल शिक्षा प्रणाली के अनुसार प्रशिक्षित करने के उद्देश्य से अपने शिक्षासम्बन्धी विचारों को घोषित किया जिसका भारतीय शिक्षा व सामाजिक विचारधारा पर काफी प्रभाव पड़ा और भारतीय लोग, कला, संस्कृति तथा सामाजिक व वैयक्तिक आचरण मे ब्रिटिशों का अंधानुकरण करने लगे। विदेशी प्रणाली मे शिक्षित लोग भारतीय विचारधारा, संस्कृति, रीतिरिवाजो आदि जीवन के सभी अंगोपांगों की निन्दा करना प्रतिष्ठा का लक्षण मानने लगे। कला के क्षेत्र में विक्टोरियन नैसर्गिकतावादी कलाकृतियों को श्रेष्ठ माना गया व प्राचीन भारतीय कला की निन्दा होने लगी। रस्किन व स्टोक्वेलर जैसे विदेशी कला समीक्षकों ने भारतीय कला का उपहास किया व यहाँ के शिष्ट समाज ने अंधानुकरण करके उसको दोहराया।

19वी शताब्दी के मध्य में भारतीय विद्यार्थियो को योरपीय कला में प्रशिक्षित करने के विचार से मद्रास (1850), कलकत्ता (1854), बम्बई (1857) व लाहौर (1857) में कलाविद्यालय खोले गये व वहाँ नैसर्गिकतावादी पद्धति से चित्रण करने वाले इङ्गलिश कलाकारों की निर्देशक के रूप में नियुक्ति की गयी। इन विद्यालयो मे दी जाने वाली शिक्षा एवं वहाँ के वातावरण, सामग्री व पद्धति सब कुछ इङ्गलिश कलाविद्यालयो पर आधारित था। प्रथम ग्रीक मूर्तियो से व बाद मे आदमियों को सामने बिठा कर हूबहू चित्रण करने का अभ्यास कराया जाता था क्योंकि ऐसी वस्तुओं की विदेशो मे काफी मांग थी।

ऐसे वातावरण में त्रावणकोर के प्रतिभासम्पन्न चित्रकार राजा रविवर्मा ने थिओडोर जेन्सन नाम के इङ्गलिश चित्रकार से तैलरंगचित्रणपद्धति की शिक्षा प्राप्त करके भारतीय जीवन, व्यक्ति व पौराणिक विषयो के चित्र बनाये। ये चित्र नैसर्गिकतावादी शैली की दृष्टि से उत्कृष्ट है। राजा रविवर्मा के पौराणिक विषयों के चित्र अत्यन्त लोकप्रिय हुए और अक्सर प्रत्येक सुशिक्षित व्यक्ति के घर की दीवारो को उनकी प्रतिकृतियो से सजाया गया। नैसर्गिकतावादी चित्रण पद्धति पर सफल प्रभुत्व प्राप्त करने वाले राजा रविवर्मा सर्वप्रथम भारतीय चित्रकार थे। किन्तु यह पाश्चात्य चित्रणपद्धति भारतीय आध्यात्मिक संस्कृति व जीवनदर्शन के अनुकूल नही थी अतः राजा रविवर्मा के चित्र अभिव्यक्ति के विचार से अविशुद्ध प्रतीत होते है।

**पुनरुत्थान शैली :**

19वी शताब्दी के अन्त तक भारतीय कलाक्षेत्र मे विशेष चेतना या प्रगति के चिह्न नही दिखायी दिये। 1896 मे ई. बी. हेवेल मद्रास कलाविद्यालय से बदल कर

परंपरा से ही प्राप्त होता है। हरेक देश की अपनी कलापरंपरा होती है जो उस देश के निवासियों के जीवनदर्शन व आशा-आकांक्षाओं का दर्पण होती है; जिसमे देखकर कलाकार अपने अमर रूप से परिचित होता है उनकी कला को सर्जनात्मक दिशा प्राप्त होती है। इस विचार से बीसवी शताब्दी के भारतीय कलाकारो को आवश्यक था कि वे प्राचीन भारतीय कलापरंपरा का अध्ययन करके आतरिक जीवन को रूपाकनपद्धति के नये आयामो द्वारा साकार करें। हेवेल व अवनीद्रनाथ ने भारतीय कला-परंपरा के अध्ययन पर बल देकर उचित दिशा में कदम उठाया किन्तु भारतीय जीवन-दर्शन को प्रभावी रूप में साकार करने का श्रेय रवीन्द्रनाथ टैगोर को है और उनको हम सर्वप्रथम भारतीय आधुनिक कलाकार मान सकते हैं। 1923 व 1928 के बीच के कला में अवनीन्द्रनाथ के बंधु गगनेन्द्रनाथ ने घनवाद का अनुसरण करके कुछ कृतिया बनायी किन्तु उनमें आकारों के घनवादी विभाजन के स्थान पर परीकथाओ के समान काल्पनिक दृश्यो को विषय प्रतिपादन की दृष्टि से परिणामकारक बनाने के हेतु मुख्य आकारों को यथार्थ रूप में चित्रित करके दीपक ज्यामितीय आकारों से परिवेष्टित किया है; अतः उनकी कला को 'घनवादी' की अपेक्षा रोमांचक यथार्थवादी कहना उचित है। गगनेन्द्रनाथ की कला भी इस विचार का समर्थन करती है कि रूपाकन के नये प्रयोग करने से पहले देश के सामाजिक जीवनदर्शन के प्रति एकनिष्ठ होकर निश्चित करना होगा कि उनकी अभिव्यक्ति के लिये उपयुक्त रूपांकनपद्धति क्या हो सकती है। किन्तु कार्य में सफलता प्राप्त करने के लिये केवल बुद्धिवादी अभिगम अपर्याप्त है। परंपरा के अध्ययन व आचरण से ही आवश्यक सर्जनशील संवेदनाक्षमता व सौंदर्यदृष्टि प्राप्त की जा सकती हैं। संक्षेप मे, भारतीय कलाकार को आवश्यक है कि वे परंपरा के अटूट अंग रह कर आधुनिक बनें व यह सब विकास के स्वाभाविक सिद्धातो के अनुसार हो।

रवीन्द्रनाथ टैगोर (1861–1941) ने विद्यार्थी दशा मे कोई कला की शिक्षा प्राप्त नही की थी। असाधारण काव्यमय वृत्ति व सूक्ष्मग्राहक संवेदनाक्षमता उनकी कला के साधन थे। वे अज्ञात आतरिक सर्जनशक्ति का विश्वास करते व उसको सैद्धांतिक चर्चा का विषय बनाने के विरोधी थे। उनका मत था कि कला का कार्यात्मकता की दृष्टि से विचार नही करना चाहिये; कला पूर्ण रूप से सहजज्ञान व अतर्मन की क्रियाओ पर निर्भर है। लय, कला की आत्मा है एवं उनकी सहजसिद्ध अनुभूति कलानिर्मिति की प्राथमिक आवश्यकता है।

आयु के 67वें साल तक रवीन्द्रनाथ ने चित्रकला की दिशा मे कोई विशेष प्रयत्न नही किये। वे विश्वविख्यात कवि बन चुके थे और उनकी प्रतिभा काव्यमति मे व्यस्त थी। कविता लिखते समय शब्दों या पंक्तियों को रेखाओं से पर जो अकल्पित आकारनिर्मिति होती उसकी ओर ध्यान आकृष्ट ... कल्पना में मग्न होते। 1928 मे इन स्वयंसिद्ध आकारों ...

मोहित हुए कि जिस कविता को लिखते समय वे आकार प्रकट हुए थे उसका अस्तित्व ही वे भूल गये एवं आकारो के विकास पर उन्होंने ध्यान केन्द्रित किया और रवीद्रनाथ की अतियथार्थवादी कला का आरंभ हुआ। भारतीय कला के इतिहास मे यह अभुतपूर्व प्रयोग था। आरम्भ मे उन्होने केवल फौटन-पेन से रेखाकन करके कलानिर्मिति की जिसमें काल्पनिक पक्षी या जानवर जैसे आकार प्रचुर मात्रा मे है। 1929 के करीब उन्होने कपडे के टुकडे या उगलियों को स्याही में डुबो कर दो या तीन छटाओं मे चित्रण शुरू किया एव उसके पश्चात् सीमित रगों का उपयोग भी शुरू किया।

आरम्भ में रवीन्द्रनाथ ने अपने चित्रण को फुरसत में किया खेलक्रीडन मात्र समझा किंतु शीघ्र ही वे अनुभव करने लगे कि पाण्डुलिपि में किये रेखाकन से निर्मित आकारो में गूढ आत्माएं निवास करती है जो पापी लोगों के समान मुक्ति पाने के लिये आक्रोश कर रही है और उनको अन्तिम लयबद्ध रूप देकर मुक्त करने को वे स्वयं तडप रहे है। इस प्रकार रवीन्द्रनाथ ने आंतरिक जीवन की प्रेरणाओं को तीव्रता से अनुभव किया व तन्मय होकर कलानिर्मिति शुरू की।

1930 मे रवीन्द्रनाथ के चित्रो की प्रदर्शनी पैरिस के गालेरी पिगाल[2] में हुई जिसकी योरपीय कलाकारो व समीक्षको ने बहुत प्रशंसा की व भारत में लोगों को आश्चर्य हुआ कि रवीन्द्रनाथ न केवल महाकवि है बल्कि एक श्रेष्ठ चित्रकार भी है। उसी साल उनके कुछ चित्र लन्दन, बर्लिन व न्यूयार्क में प्रदर्शित किये गये। 1932 मे उनके चित्रों की प्रदर्शनी कलकत्ता में हुई व दूसरे साल बम्बई में हुई। 1946 मे यूनेस्को द्वारा आयोजित अन्तर्राष्ट्रीय आधुनिक कलाप्रदर्शनी में उनके चार चित्र सम्मिलित किये गये।

रवीन्द्रनाथ के अधिकतर चित्र ऐसे दिखायी देते है कि वे तत्क्षणिक सर्जन-प्रेरणा द्वारा बिना पूर्वविचार के बनाये गये हों; उनमें परिवर्तन या उद्देश्यपूर्ण प्रतिपादन के प्रयत्न नही हैं। चित्रण को आरम्भ करते ही वे बिना विश्राम या चिन्तन के तद्रूप हो कर उनको शीघ्रता से पूर्ण करते। उन्होने सर्व प्रकार के रंगों, पेस्टल, ड्राय पाइंट व एचिंग का प्रयोग किया किंतु वे द्रवमिश्रित रंगो को पसन्द करते और सुलभता से प्राप्त स्याही का भी प्रचुर मात्रा में उपयोग करते। रग नही मिलने पर वे कभी फूलो की पखुडियों को दबा कर रगों के स्थान पर काम मे लेते। उन्होंने तूलिका का शायद ही कभी उपयोग किया होगा एवं ऐसे समय भी उनकी अपनी घर पर बनायी तूलिका थी। तूलिका मे वे कपडे के टुकड़ों या उंगलियो से रंगाकन करना पसन्द करते। इन सब बातों से स्पष्ट है कि वे रगाकनपद्धति, सामग्री या कलाध्ययन से आन्तरिक प्रेरणा को अधिक महत्त्व देते। उन्होने युवावस्था मे घर पर रेखांकन का निर्हेतुक अल्पकालीन प्रयत्न किया था किंतु कलाविद्यालयीन नियमित अध्ययन के दुष्प्रभाव से वे बच गये थे; अतः अपने आन्तरिक व्यक्तित्व को सफलता से व्यक्त करने मे उन्होंने किसी बाह्य प्रभाव की रुकावट को अनुभव नहीं

किया। कलामर्जन के बारे में जे. कृष्णमूर्ति ने व्यक्त किये विचार रवीन्द्रनाथ की कला को समुचित रूप से लागू होते है; "अंकनपद्धति पर प्रभुत्व उदरनिर्वाह का साधन बन सकता है किन्तु उससे हम सर्जनशील नहीं बनते; यदि हम में कोई आंतरिक ज्योति प्रज्जवलित है–कोई आनन्द है–तो उसको व्यक्त करने का मार्ग अपने आप दिखायी देगा, अभिव्यक्ति के तरीकों का अध्ययन आवश्यक नहीं है"।[3]

अपनी विदेशयात्राओं में रवीन्द्रनाथ विश्वविख्यात कलाकारों के संपर्क में आये। पाश्चात्य एवं पौर्वात्य कलाकृतियों का प्रत्यक्ष परिशीलन करने के अवसर उनको प्राप्त हुए। जब वे जापान की यात्रा पर थे तब किसी के निजी कलासंग्रह के अध्ययन के हेतु वे सप्ताह भर योकोहामा जाकर रहे। जापानी व चीनी चित्रण-पद्धियों के अध्ययन के लिये वे जापान में तीन महीनों तक रहे। घनिष्ठ कलाप्रेम से प्रेरित होकर उन्होंने शान्तिनिकेतन में कलाभवन की प्रस्थापना की।

उनके कलासर्जन सम्बन्धी विचार चित्रकार क्ले के विचारों से बहुत मिलते जुलते है एवं उनकी सहजस्फूर्त अंकनपद्धति क्ले के निर्दिष्ट मार्ग का अनुसरण करती है। हो सकता है कि वे कभी क्ले के प्रभाव में आ गये हो किन्तु इससे उनकी कला के श्रेष्ठत्व को कोई हानि नहीं पहुंचती। उनकी कला पूर्ण रूप से उनके प्रतिभा सम्पन्न आंतरिक जीवन की प्रतिमा है व उसके दर्शन में नैष्ठिक भारतीयत्व है। उनकी कलानिर्मिति के पीछे मौलिक कल्पनाशक्ति व विशुद्ध सौदर्यदृष्टि प्रेरणाभूत थी। जब उनसे उनकी चित्रकला के बारे में पूछा गया तब उन्होंने उत्तर दिया "मेरे जीवन का प्रभात गीतोंभरा था अब शाम रंगभरी हो जाय"।

रवीन्द्रनाथ की कला में भिन्न प्रकार की अनुभूतियों को साकार किया है। 'थके हुए यात्री'; 'मां व बच्चा', 'सफेद धागे'[4] जैसे चित्रों में मानव-जीवन का व्यापक दार्शनिक विचार है तो मुखाकृति मानव शीर्षों में–अधिकतर स्त्रियों के–जीवन की गहरी अनुभूतियों से निर्मित अंतर्मुखवृत्ति का दर्शन है। 'प्राचीन कानाफूसी'[5] जैसे चित्र स्मृतिव्याकुल हैं तो कई दृश्यचित्र प्रकृति की रमणीयता से ओतप्रोत हैं। सहज-स्फूर्त रेखाओं द्वारा निर्मित काल्पनिक प्राणियों में आंतरिक जीवन का अद्भुत संचार व अमानवीय भावनाओं का दर्शन है। कुमारस्वामी ने रवीन्द्रनाथ की कला के बारे में लिखा है, "उनकी मौलिक सहजसिद्ध अभिव्यक्ति असामान्य निरयवुवती प्रतिभा का प्रमाण है"।

अमृता शेरगिल (1913–1941):—भारतीय कला को आधुनिकता की ओर मोड़ देने में अमृता शेरगिल ने प्रारम्भिक मार्गदर्शन का महत्त्वपूर्ण कार्य किया, अतः उनको आधुनिक भारतीय कला के प्रणेताओं में स्थान दिया जाता है। रवीन्द्रनाथ की कला में भारतीय वैचारिक जीवन की आध्यात्मिकता की अनुभूति है तो अमृता शेरगिल की कला में भारतीय सामान्य जनजीवन की निष्काम समर्पितवृत्ति का दर्शन है।

अमृता शेरगिल का जन्म 1913 में हुआ। उनके पिता सिख थे व उनकी माता हंगेरियन महिला थी। बाल्यावस्था के प्रथम आठ वर्ष उन्होंने योरोप में बिताए और 1921 में ही उन्होंने पहली बार भारत का दर्शन किया। अन्तरराष्ट्रीय मिश्र विवाह का उनकी कला के विकास में अपरिमित लाभ हुआ। उनको अपने भारतीयत्व का उचित अभिमान था। माता के कारण उनका योरोपीय सस्कृति व कला से घनिष्ट सपर्क रहा और वे आधुनिक कला का सत्यार्थ ज्ञात करने में सफल हुईं। अमृता की चित्रकला में अभिरुचि को देख कर माता ने उनको 1929 में पेरिस के एकोल द बोजार में प्रविष्ट कराया। वहा के पांच साल के कलाध्ययन से उन्होंने पाश्चात्य अंकनपद्धतियो पर प्रभुत्व प्राप्त किया। तीन साल तक उन्होंने लगातार एकोल द बोजार के प्रथम पुरस्कार प्राप्त किये। 1932 मे उनके चित्र ग्राद सलो में प्रदर्शित हुए व एक साल पश्चात् वे उसकी सदस्या चुनी गयी। केवल कला-विद्यालयीन अध्ययन से वे संतुष्ट नहीं थी। 1933 व 1934 में उन्होंने पेरिस के सग्रहालयो, कलावीथिकाओ व प्रदर्शनियो मे प्राचीन प्रसिद्ध कलाकृतियो एवं आधुनिक कलाकृतियो का परिशीलन किया। वे इस निष्कर्ष पर पहुची कि प्राचीन हों या आधुनिक हो श्रेष्ठ कलाकृतिया उन्ही अपरिवर्तनीय मूलाधार तत्वो पर आधारित होती हैं। उन्होंने अपने कलासम्बन्धी विचारो को निम्न शब्दो में व्यक्त किया है "श्रेष्ठ कला में चित्रक्षेत्रीय एव रचनात्मक सौंदर्य पर बल देकर, केवल रूप के आवश्यक तत्वो का विचार करके सरलीकरण किया जाता है; उसमें विषय के आकर्षण का विचार नही होता। बाह्य रूप का अनुकरण नही किया जाता; उसको आत्मिक बनाया जाता है। अजन्ता, एलोरा, इजिप्त, चीन, जापान, मध्ययुगीन, योरपीय प्रभाववादी व उत्तरप्रभाववादी कलाओं का चैतन्यपूर्ण व सार्थ आत्मिकीकरण उनको बहुत पसन्द था। रवीन्द्रनाथ के काव्य से उनकी चित्रकला अमृता को अधिक हृदयस्पर्शी प्रतीत हुई। प्राचीन शैलियों के अधानुकरण के लिये उन्होंने 'पुनरुत्थान शैली' के कलाकारो की कटु निंदा की।

1933 के करीब सेजान के अध्ययन से उन्होने आकारों को सरलीकृत करना शुरू किया जिससे उनकी मानवाकृतियों को स्मारकीय स्वतन्त्र व उदात्त रूप प्राप्त हुआ। सेजान से आरम्भिक प्रेरणा प्राप्त की जाने पर भी गोग्वें की कला के प्रति अमृता ने अधिक आत्मीयता अनुभव की। गोग्वें स्वय पाश्चात्य यथार्थवादी कला से पौर्वात्य आलकारिक प्रतीकवादी शैलियों को पसन्द करते थे और उनका सश्लेषणवाद भारतीय कलादर्शन से घनिष्ठ समानता रखता था। किंतु इससे भी जिस गुण के कारण अमृता गोग्वें की कला से प्रभावित हुई थी वह था प्राचीन प्रतीकवाद का गोग्वें द्वारा परिवर्तित नया स्वाभाविक रूप। अमृता ने अनुभव किया प्राचीन कांगड़ा व बसोली शैलियों का गोग्वें के निर्दिष्ट मार्ग से आधुनिकीकरण किया जा सकता है। किन्तु केवल वैचारिक मार्गदर्शन से कार्यसिद्धि होने वाली नही थी; गोग्वें की कला को प्रेरणा के अतिरिक्त अधिक महत्त्व नही दिया जा सकता। गोग्वें के उदा-

हरण से उनको पक्का विश्वास हुआ कि सजीव कलानिर्मिति के लिये कलाकार का जीवन से सम्पूर्ण तादात्म्य अनिवार्य है एवं वे भारत आने के लिये तड़पने लगीं।

भारत आते ही अमृता ने भारतीय जीवन का—जो मुख्यतया श्रमजीवी ग्रामीण जीवन था—निकट से आत्मीयतापूर्ण अध्ययन किया। भारतीय साधारण जन-जीवन के उनके चित्रों में 'पहाड़ी स्त्रियां', 'भारतीय मां', 'कहानी कथन', 'बालवधू'[6] बहुत ही प्रभावपूर्ण व प्रसिद्ध हैं। दक्षिण भारत की यात्रा करके उन्होंने वहां के साधारण लोगों के जीवन को चित्रित किया; इस समय के उनके चित्र 'ब्रह्मचारी', 'वधू का शृंगार', 'फल बेचनेवाले'[7] विशेष प्रसिद्ध है। दक्षिण भारत की यात्रा में अमृता ने अजन्ता को पहली बार देखा व उससे वे बहुत प्रभावित हुईं। अजन्ता, मुगल व बसौली शैलियों के अध्ययन से अमृता ने अपनी शैली के विकास में काफी लाभ उठाया किंतु केवल भारतीय होने के कारण उनका अंधानुकरण करने का वे कड़ा विरोध करती। उन्होंने लिखा "कम से कम एक कारण से मुझे प्रसन्नता है कि मैंने कला की शिक्षा योरोप में पाई। इसने ही मुझे अवसर दिया कि मैं अजन्ता, मुगल व राजपूत चित्रकारी को समझ सकूं व उन्हें पसन्द कर सकूं..। होता यह है कि उसको समझने का अधिकांश भारतीय चित्रकार ढोंग तो करते है, लेकिन वास्तव में वह गलत ढंग से समझी जाती है"।

अमृता की कला में न केवल भारतीय सामान्य जनों के सरल निरिच्छ जीवन का सहानुभूतिपूर्ण चित्रण है बल्कि उसमें कला के मूल तत्वों का, आधुनिक कला-दर्शन के अनुसार, विकास करके समकालीन भारतीय कलाकारों को मार्गदर्शन किया है। किन्तु उनके अन्त तक उनकी कला भारत में कोई समझ नहीं पाये। 1941 में उनकी निराशावस्था में मृत्यु हुई, जिस समय उसकी आयु केवल 28 साल की थी।

रवीन्द्रनाथ टैगोर व अमृता शेरगिल ने आधुनिक कलापद्धतियों से आरम्भ कर के अपनी कला को भारतीय रूप प्रदान किया। यामिनी राय एक ऐसे कलाकार हैं जिन्होंने बगाल की ग्रामीण कलाओं से प्रेरणा लेकर उनको आधुनिक रूप देने के प्रयत्न किये। बगाली ग्रामों में अक्सर ग्रामीण चित्रकार या पटुआ हुआ करते जो मिट्टी के बरतनों, तश्तरियों या कपड़ों पर चित्रण करते या त्यौहारों पर रगीन मूर्तियां बनाते एवं कपड़े पर धार्मिक कथाओं का चित्रण करते जो 'पट' नाम से प्रसिद्ध था। इसके अतिरिक्त कलकत्ता में कालीघाट-बाजार-चित्रण नाम से एक ग्रामीण शैली प्रचलित थी जिसमें देवताओं, पक्षियों, जानवरों व दैनंदिन जीवन को चित्रित किया जाता था। इन शैलियों की विशेषता थी चमकीले समतल रंगों का प्रयोग, स्पष्ट मोटी बाह्य रेखा से प्रतीकात्मक, सरल आकारों का प्रयोग व अलंकरण।

यामिनी राय का जन्म 1883 में पश्चिम बगाल के बाकुरा जिले में हुआ। इस जिले में सथाल लोगों की बस्तियां थी और 'पट चित्रण' भी काफी प्रचलित था; दोनों बातों का यामिनी राय की भविष्य की कला पर काफी प्रभाव पड़ा।

1903 में यामिनी राय ने कलकत्ता कलाविद्यालय मे अध्ययन शुरू किया। इस समय वहां नैसर्गिकतावादी एवं पुनरुत्थान शैलियो का द्विविध प्रभाव था। आरंभ में उन्हों व्यक्तिचित्रण करके अर्थार्जन शुरू किया किन्तु उससे वे असंतुष्ट थे। 1925 से उन्होंने कालीघाट शैली के अनुसार स्पष्ट रेखा व चमकीले रगो मे चित्रण शुरू किया जिसका उनका चित्र 'संथाल लड़की' (1925) आरम्भिक उदाहरण है। धीरे-धीरे उनकी रेखा अधिक निर्भीक लयबद्ध व सामर्थ्यवान् तथा रंगसगति अधिक सतेज व आकर्षक बन गयी। यामिनी राय के इन प्रयोगो की तुलना पिकासो के नीग्रो काल में किये प्रयोगों से की जा सकती है, यद्यपि बाद में गतिरोध पैदा होकर यामिनी राय की कला में कृत्रिमता आ गयी। अब निजी विकसित शैली मे यामिनी राय ने सथाल जातियो के जीवन को चित्रित किया। 1937 में उन्होने ईसा के जीवन को चित्रित करना शुरू किया व 'ईसा व शिष्य', 'ईसा का शीर्ष' आदि चित्र बनाये। उनके चित्रो मे पौराणिक विषयो एव जानवरों के चित्र भी है। 1940 से उनके चित्रो की विदेशों मे माग बढ़ती गयी व उसके साथ ही उनके चित्रण मे यांत्रिक कृत्रिमता आ गयी। अत्यधिक अलंकारिता के कारण यामिनी राय की कला सर्जनशील की अपेक्षा चित्ताकर्षक तथा अभिव्यक्ति में कमजोर बन गयी।

निकोलस रोरिक (1874–1947)—जन्म से रशियन होते हुए भारतीय दर्शन, सस्कृति व हिमालय के गूढ प्राकृतिक सौन्दर्य के प्रति निकोलस रोरिक को जो असीम प्रेम था उसके कारण उनकी गणना निस्सदेह, निष्ठावान भारतीयों में करनी होगी। भारतीय कलाक्षेत्र मे उनकी श्रेष्ठता के अनुसार उनको ख्याति नही मिली इसके कई कारण है; वे व्यावसायिक स्पर्धा-क्षेत्र मे नही उतरे क्योंकि इसका विचार करने की उनको फुरसत नही थी; वे विरक्त पुरुष थे व चिरंतन आत्मिक शांति की खोज में चित्रण, लेखन व अध्ययन करते रहते जो उनके लिये अन्तिम ध्येय-प्राप्ति के साधन मात्र थे। उन्होने आधुनिक कलाकारो के समान केवल कलात्मक प्रयोग करने मे रुचि नही ली बल्कि प्राचीन मध्ययुगीन कलाकारो के समान कला को सर्वशक्तिमान सर्वव्यापी अज्ञात शक्ति की उपासना के समान माना। पहाडो के प्राकृतिक दृश्य-चित्रण व काव्यनिर्मिति में व्यस्त प्राचीन चीनी कलाकारों के समान वे सच्चे साधनारत कलाकार थे। अतः वर्तमान भौतिकवादी युग के व्यावसायिक दृष्टिकोण के कलाकारों के लिये उनका अनुसरण कठिन है।

रोरिक का बचपन रशिया की पुरातन सस्कृति के अवशेषो से सपन्न नोवगोराट शहर के निकट बिता जो उनकी स्वाभाविक धार्मिक वृत्ति के पोषक रहा। उन्होंने आरभिक कला-शिक्षा रशियन चित्रकार आर्खिप कुइंजी से प्राप्त की। बीसवी सदी के आरभिक काल मे बनाये उनके चित्रो में भी चमकीली पारदर्शक रंगसगति, सायकालीन प्रकाश का प्रभाव, आकारो का सरलीकृत ठोसपन वगैरह गुणो का आभास है उनकी भविष्य की परिपक्व कला की कुछ विशेषताएँ

थी। नोवगोराट छोड़ने के बाद उन्होंने इटाली, नार्वे, फ्रांस आदि देशों की यात्राएँ की व इंग्लैण्ड व अमेरिका में भी निवास किया किन्तु इसका उनकी निजी कला पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा। उन्होंने एशिया में भी प्रवास किया। वहां उत्तरी प्रदेश के तालाब, वन, पहाड़ आदि के प्राकृतिक सौन्दर्य से वे मुग्ध हुए व उस पर काव्य लिखा व चित्र बनाये जिनमें 'पवित्र झरना', 'सागर पार के मेहमान' आदि चित्र है। इन चित्रों से उनकी आध्यात्मिक रुचि व प्रकृति प्रेम का प्रमाण मिलता है। उन्होंने योरप व अमेरिका में अपने चित्रों की प्रदर्शनियां की जिनकी काफी प्रशंसा हुई। किन्तु मन ही मन वे पाश्चात्य भौतिकवादी जीवन से उदासीन थे व वे भारत आये। यहां की संस्कृति, दर्शन व हिमालय के सौन्दर्य से वे विलुब्ध हुए व उनको सांसारिक दुःख व चिन्ता से मुक्त होकर आत्मिक शान्ति प्राप्त करने का मार्ग मिला। उन्होंने हिमालय के आंचलिक प्रदेश कुलू को अपना निवास स्थान बनाया व अपने जीवन के अन्तिम 25 वर्ष अध्ययन, लेखन व हिमालय के दृश्यों के चित्रण में शान्ति पूर्वक बिताये।

उन्होंने हिमालय के असंख्य चित्र बनाये जिनको हम केवल निसर्ग-चित्र नहीं कह सकते। ये चित्र आध्यात्मिक भाव से ओतप्रोत है। मानव व प्रकृति की आंतरिक एकात्मकता उनकी कला व जीवन दर्शन का सार है। इनमें से कुछ चित्र प्राचीन भारतीय कथाओं पर आधारित हैं जैसे कि 'कल्कि-अवतार', 'ऋषि चरक' आदि। उनके हिमालय के दृश्य ऐसे दिखायी देते हैं जैसे कि उनमें किसी अज्ञात शक्ति का संचार है व इस विचार से उनकी तुलना आत्मतत्वीय चित्रों से की जा सकती है। किंतु दोनों में पर्याप्त अंतर है; आत्मतत्वीय चित्र गूढ अतृप्त आत्माओं के निवास से भयानक लगते हैं तो रोरिक के चित्र दिव्य शक्ति के अस्तित्व से आश्वासक प्रतीत होते है। उनके चित्रों की तुलना अभिव्यजनावादी कलाकार नोल्डे व होडलर के स्वीत्जलैंड के पहाडी दृश्यों से करना बोधप्रद है। नोल्डे के समान रोरिक ने कुछ चित्रों में कल्पनावाद को स्थान दिया है जैसे कि कल्कि को बादल के रूप में चित्रित किया है जिस तरह नोल्डे ने पहाड़ों को काल्पनिक मानव के सदृश्य रूप में चित्रित किया है। किंतु नोल्डे के पहाड अभिव्यंजनावादी ऐंठन के कारण अप्रसन्न लगते हैं जबकि रोरिक के पहाड़, बादल आदि तत्व आकारों के उदात्तीकरण के कारण दिव्यत्व लिये हुए हैं। वास्तव में परम्परागत भारतीय कला व आधुनिक पाश्चात्य कला में यही मूलभूत अन्तर है कि पाश्चात्य कला में आकारों के ऐंठन (Distortion) पर अभि-व्यक्ति के लिये बल दिया गया है जबकि भारतीय कला की अभिव्यक्ति आकारों के उदात्तीकरण (Sublimation) पर आधारित है।

युद्ध के समय पुरातन व ऐतिहासिक स्मारकों व कलाकृतियों की रक्षा के हेतु आन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर प्रयत्न कर के रोरिक ने एक समझौता तैयार किया जो 'रोरिक संधि'* नाम से जाना जाता है। रोरिक रविन्द्रनाथ टैगोर के मित्र थे; वे

एक दूसरे को 'आत्मिक बन्धु'* समझते व उनमे भिन्न विषयो पर चर्चाए व विचारो का आदान प्रदान होता रहता।

1947 में रोरिक का निधन हुआ। उनके चित्रो की प्रदर्शनी के उद्‌घाटन के समय जवाहरलाल नेहरू ने उनकी सशोधक वृत्ति, विद्वता, पुरातत्व एव धार्मिक विषयो का ज्ञान व कला की महानता की मुक्तकठ प्रशसा की।

उपरिनिर्दिष्ट इनेगिने प्रयत्नो के अतिरिक्त भारत मे दोनो विश्वयुद्धो के बीच के काल मे आधुनिक कला की दिशा मे कोई सर्जनात्मक प्रयत्न नही हुए। बम्बई कलाविद्यालय के निर्देशक ग्लैडस्टन सालोमन ने हेवेल का अनुसरण करके विद्यार्थियो को अजंता शैली का अनुसरण करने को प्रोत्साहित किया किन्तु उस प्रयत्न को सफलता नही मिली। उनके पश्चात् आये हुए निर्देशक जेरार्ड ने विद्यार्थियो को प्रभाववादी अकनपद्धतियो से परिचित कराया व उस दिशा मे मार्गदर्शन किया। आधुनिक कलाकारो के चित्रों की प्रतिकृतिया देखकर एव पुस्तको के अध्ययन से कला के विद्यार्थी आधुनिक कला के प्रयोगो से वैयक्तिक रूप से परिचित हो रहे थे किंतु उसका विशेष परिणाम नही हुआ। द्वितीय विश्वयुद्ध के भय से योरप से जो शरणार्थी विदेशों में चले गये उनमे से एक चित्रकार लँगहेमर बम्बई आये। उनके विशुद्ध रंगो के मोटी परतो मे निर्भीक तूलिकासचालन के साथ मे चित्रण-चाकू से किये यथार्थ विषयों के चित्रण का वहा के युवा कलाकारों पर काफी प्रभाव पड़ा।

द्वितीय विश्वयुद्ध की समाप्ति के करीब आधुनिक कला की दिशा मे प्रगति करने के विचार से भारत के बडे शहरों के नवकलाकार प्रयत्नशील हुए। बम्बई मे रजा, आरा, सौजा, हुसेन वगैरह कलाकारो ने सम्मिलित हो कर प्रगतिशील कलाकारो के मण्डल की स्थापना की; कलकत्ता मे सुभो टैगोर, गोपाल घोष, परितोष सेन आदि कलाकारो के प्रयत्नों से नवीन कलाकारो ने पुनरुत्थान शैली के विरोध मे आधुनिक कलापद्धतियों को अपनाने का निश्चय कर के एक कलाकार मडल बनाया जिसमें बाद मे रामकिंकर, अवनि सेन, सुनील माधव सेन शामिल हुए। सभी कलाकारो का विश्वास था कि परपरा से एकनिष्ठ रहने मे कूपमडूक वृत्ति है जिससे कला का विकास नही हो पाता; कला को, राष्ट्रीय बधनो को तोड़ कर, विश्वव्यापी रूप दिया जाना चाहिये। दोनो मंडलो की प्रदर्शनिया हुई तथा दोनो ने एकदूसरे से सम्पर्क प्रस्थापित किया। कुछ वर्षों के अन्दर ही दिल्ली मे 'दिल्ली शिल्प चक्र', मद्रास में 'मद्रास प्रगतिशील कलाकार मडल' व काश्मीर मे 'प्रगतिशील कलाकार मंडल' प्रस्थापित हुए। किंतु इन मंडलों का आरंभिक जोश जल्द ही समाप्त हुआ। मंडलों के उत्साही सदस्यो मे से कुछ सदस्य अधिक अध्ययन के लिये विदेशों मे चले गये, कुछ सदस्य भिन्न स्थानो पर नौकरी या व्यवसाय के हेतु जा बसे। किन्तु इन मंडलों ने कलाकारों, कलाप्रेमियो तथा कला के विद्यार्थियो का आधुनिक कला की ओर ध्यान आकृष्ट करने का महत्त्वपूर्ण कार्य किया। इसके

अतिरिक्त मार्ग, रूपलेखा व इलस्ट्रेटेड वीकली इन नियतकालिकों ने लेखों व प्रतिकृतियों द्वारा आधुनिक कला के प्रसार में काफी सहायता की। दिल्ली में ललित कला अकादमी की प्रस्थापना होकर वार्षिक प्रदर्शनियां की जाने लगी व आधुनिक कला में भारतीय कलाकारों द्वारा किया गया कार्य लोगों के सम्मुख आया। ललित कला अकादेमी ने 'ललित कला' व 'ललित कलाकन्टेम्परेरी' का नियतकालिक प्रकाशन शुरू किया एवं समकालीन कलाकारों पर व्यक्ति व कला की परिचायक पुस्तकें प्रकाशित की। ललित कला अकादेमी के अतिरिक्त बम्बई की 'बॉ । आर्ट सोसायटी', 'आर्ट सोसायटी ऑफ इंडिया' तथा दिल्ली की 'ऑल इण्डिया फाइन आर्टस् एण्ड क्राफ्टस् सोसायटी' ने आधुनिक कला का प्रदर्शनियों द्वारा काफी प्रसार किया। अन्त में उल्लिखित संस्था ने समकालीन कला की कुछ अंतरराष्ट्रीय प्रदर्शनियां आयोजित की व 1968 से ललित कला अकादेमी ने 'अन्तरराष्ट्रीय त्रिवार्षिक'[10] प्रदर्शनियों का आयोजन शुरू किया। इन प्रदर्शनियों के अतिरिक्त कला के अधिक अध्ययन के हेतु भारतीय विद्यार्थियों का विदेशगमन, विदेशी कलाकारों की कृतियों का भारतीय शहरों में प्रदर्शन, विचारगोष्ठी, विदेशी वकालातों द्वारा आयोजित सांस्कृतिक तथा कलात्मक कार्यक्रम वगैरह आदानप्रदान ने भारतीय कलाक्षेत्र में आधुनिक कला ने प्रभुत्व जमाया। बड़े शहरों में कई कलावीथिकाएं खुल गयी व कलाकारों की एकल प्रदर्शनियां शुरू हुई। केन्द्रीय सरकार का अनुसरण करके राज्यस्तरीय प्रयत्न शुरू हुए व जगह-जगह कला को प्रोत्साहन देने के उद्देश्य से कलासंस्थाएं खोली गयी। इतने प्रयत्नों व प्रसार के बावजूद हम यह नहीं कह सकते कि भारत में आधुनिक कला ने वास्तव में जड़ पकड़ी है।

सर्जनशील कला मुख्य रूप से स्वतन्त्र आंतरिक प्रेरणा से जन्म लेती है व इस बात को सोच कर परिशीलन करने पर यही दिखायी देता है कि अधिकतर भारतीय आधुनिक कला विदेशों में किये गये प्रयोगों का अनुकरण मात्र है जिसके कई कारण हैं।

स्वतन्त्र होते ही आशा की जा रही थी कि अब भारत प्रत्येक क्षेत्र में उन्नति करेगा व कला क्षेत्र इसके लिये अपवाद नहीं था। किन्तु इस आशा के अनुसार, देश की परिस्थिति, सामाजिक जीवन, परम्परा, विकास आदि विभिन्न राष्ट्रीय पहलुओं का विचार कर के कलानिर्मिति को दिशा नहीं मिली, और यह भी नहीं कहा जा सकता कि जो भी कलानिर्मिति हुई उसके पीछे कोई कलात्मक ध्येय था। सर्जनशील कला के लिये अनिवार्य है कि कलाकार के मन में कोई निजी तड़प हो या उसके सम्मुख कोई सामाजिक ध्येय हो। किन्तु स्वातन्त्र्य-प्राप्ति के बाद अधिकतर कलाकार ख्याति या व्यावसायिक यश के अतिरिक्त किसी अन्य ध्येय से प्रेरित नहीं थे। परिस्थितिवश कलाक्षेत्र से सम्बन्धित व्यक्तियों की अदूरदर्शिता व राजनीतिक क्षेत्र में हो रही उथलपुथल के कारण कलाकार का विदेशों में मान्यता प्राप्त करना सफलता के लिये आवश्यक हुआ जिसका संकुचित ध्येय के कलाकारों

ने लाभ उठाया। अमेरिकी या योरपीय आधुनिक कला से समरूपता, कला की श्रेष्ठता का मापदण्ड बन गयी। परिणामस्वरूप महत्त्वाकांक्षी कलाकार पाश्चात्य कला के भ्रष्ट अनुसरण में व्यस्त हुए। भारतीय आधुनिक कलाकारों की कृतियां अधिकतर विदेशी लोग, वकालातें व पाश्चात्य संस्कृति व रहन-सहन का अंधानुकरण करनेवाले धनी लोग खरीदते व इसका भी समकालीन भारतीय कला के विकास पर अनिष्ट परिणाम हुआ। इस परिस्थिति के बावजूद भारतीय कलाकरों ने पाश्चात्य आधुनिक अंकनपद्धतियों पर जो प्रभुत्व प्राप्त किया है वह सराहनीय है व आशा की जा सकती है कि भविष्य में इस प्रभुत्व को योग्य मार्गदर्शन मिल कर भारतीय कला फिर मौलिक सर्जन की दिशा में अग्रसर होगी, अपना स्वतंत्र रूप प्राप्त करेगी व भारतीय सामाजिक धारा जुड़ कर उसका एक आकर्षक एवं महत्वपूर्ण अंग बनेगी।

समकालीन भारतीय कला में प्राचीन भारतीय कलाशैलियों से ले कर पाश्चात्य आधुनिक अनियंत्रित कला तक सब का समिश्र रूप में विविधतापूर्ण दर्शन है। कुछ प्रमुख प्रसिद्ध भारतीय कलाकारों की कला के संदर्भ में निम्न विचार व्यक्त किये जा सकते हैं।

ए. ए. आलमेलकर व रसिक रावल ने जलरंगों में, समकालीन जीवन से विषयों को चुन कर, चित्रण किया व उनकी चित्रांतर्गत मानव व प्राणियों की आकृतियां परंपरागत भारतीय रेखात्मक शैली के आधुनिक रूप हैं। आलमेलकर ने अवसर गत्ते पर प्रथम पतले रंगों में व बाद में सूखे, चमकीले रंगों को ले कर चित्रण किया जिससे उनके चित्र प्रकाशीय हिलावट व चमकीली रंगसंगति से आकर्षक बने हैं। तीखी रेखा के प्रयोग व अत्यधिक आलंकारित्व के कारण उनके चित्रों में राजपूत शैली के चित्रों की प्रसन्न सौम्यता का अभाव है। रसिक रावल प्रथम पतले व पारदर्शक भिन्न रंगों को एक साथ बहाकर पार्श्वभूमि को वस्तु-निरपेक्ष रूप देते व उस पर बारीक रेखा से लंबी अल्पवस्त्रधारी मानव या पालतू जानवरों की आकृतियों को समतल रंगों में चित्रित करते। रेखांकन पर भारतीय परंपरागत शैली का प्रभाव होते हुए भी, रंगक्षेत्रों के आपसी विरोध, अलंकरण व प्रतीकात्मता का अभाव, आकारों का सुदीर्घीकरण आदि कारणों से रावल के चित्र दर्शन में पाश्चात्य अभिव्यंजनावादी शैली के सदृश हैं। आलंकारित्व, समतल रंगांकन, आकारों के सरलीकरण, मोटी रेखा के प्रयोग व धार्मिक विषयों के चयन के विचारों से श्रीनिवासुलु की कला लोककला से प्रेरित है व उसको उन्होंने अभ्यास, लयबद्धता व चमकीले रंगों की आकर्षक रंगसंगति से विकसित व वैयक्तिक रूप प्रदान किया है। गौतम वाघेला ने लोककला व राजपूत कला का समिश्र रूप में विकास कर के सीमित रंगों में धार्मिक विषयों का प्रभावी चित्रण किया है। हुसेन व बद्रीनारायण की कला के प्रमुख प्रेरणास्रोत लोककला व खिलौनाकारी हैं। लोककला समान सरलीकरण के अलावा हुसेन आकारों को पिकासो की

अतिरिक्त मार्ग, रूपलेखा व इलस्ट्रेटेड वीकली इन नियतकालिकों ने लेखों व प्रतिकृतियों द्वारा आधुनिक कला के प्रसार में काफी सहायता की। दिल्ली में ललित कला अकादमी की प्रस्थापना होकर वार्षिक प्रदर्शनियां की जाने लगी व आधुनिक कला में भारतीय कलाकारों द्वारा किया गया कार्य लोगों के सम्मुख आया। ललित कला अकादेमी ने 'ललित कला' व 'ललित कलाकन्टेम्परररी' का नियतकालिक प्रकाशन शुरू किया एवं समकालीन कलाकारों पर व्यक्ति व कला की परिचायक पुस्तकें प्रकाशित की। ललित कला अकादेमी के अतिरिक्त बम्बई की 'बॉ । आर्ट सोसायटी', 'आर्ट सोसायटी ऑफ इंडिया' तथा दिल्ली की 'ऑल इण्डिया फाइन आर्टस् एण्ड क्राफ्टस् सोसायटी' ने आधुनिक कला का प्रदर्शनियों द्वारा काफी प्रसार किया। अन्त में उल्लिखित संस्था ने समकालीन कला की कुछ अंतरराष्ट्रीय प्रदर्शनियां आयोजित की व 1968 से ललित कला अकादेमी ने 'अन्तरराष्ट्रीय त्रिवार्षिक'[10] प्रदर्शनियों का आयोजन शुरू किया। इन प्रदर्शनियों के अतिरिक्त कला के अधिक अध्ययन के हेतु भारतीय विद्यार्थियों का विदेशगमन, विदेशी कलाकारों की कृतियों का भारतीय शहरों में प्रदर्शन, विचारगोष्ठी, विदेशी वकालातों द्वारा आयोजित सांस्कृतिक तथा कलात्मक कार्यक्रम वगैरह आदानप्रदान ने भारतीय कलाक्षेत्र में आधुनिक कला ने प्रभुत्व जमाया। बड़े शहरों में कई कलावीथिकाएं खुल गयी व कलाकारों की एकल प्रदर्शनियां शुरू हुई। केन्द्रीय सरकार का अनुसरण करके राज्यस्तरीय प्रयत्न शुरू हुए व जगह-जगह कला को प्रोत्साहन देने के उद्देश्य से कलासंस्थाएं खोली गयी। इतने प्रयत्नों व प्रसार के बावजूद हम यह नहीं कह सकते कि भारत में आधुनिक कला ने वास्तव में जड़ पकड़ी है।

सर्जनशील कला मुख्य रूप से स्वतन्त्र आंतरिक प्रेरणा से जन्म लेती है व इस बात को सोच कर परिशीलन करने पर यही दिखायी देता है कि अधिकतर भारतीय आधुनिक कला विदेशों में किये गये प्रयोगों का अनुकरण मात्र है जिसके कई कारण है।

स्वतन्त्र होते ही आशा की जा रही थी कि अब भारत प्रत्येक क्षेत्र में उन्नति करेगा व कला क्षेत्र इसके लिये अपवाद नहीं था। किन्तु इस आशा के अनुसार, देश की परिस्थिति, सामाजिक जीवन, परम्परा, विकास आदि विभिन्न राष्ट्रीय पहलुओं का विचार कर के कलानिर्मिति को दिशा नहीं मिली, और यह भी नहीं कहा जा सकता कि जो भी कलानिर्मिति हुई उसके पीछे कोई कलात्मक ध्येय था। सर्जनशील कला के लिये अनिवार्य है कि कलाकार के मन में कोई निजी तड़प हो या उसके सम्मुख कोई सामाजिक ध्येय हो। किन्तु स्वातंत्र्य-प्राप्ति के बाद अधिकतर कलाकार ख्याति या व्यावसायिक यश के अतिरिक्त किसी अन्य ध्येय से प्रेरित नहीं थे। परिस्थितिवश कलाक्षेत्र से सम्बन्धित व्यक्तियों की अदूरदर्शिता व राजनीतिक क्षेत्र में हो रही उथलपुथल के कारण कलाकार का विदेशों में मान्यता प्राप्त करना सफलता के लिये आवश्यक हुआ जिसका संकुचित ध्येय के कलाकारों

ने लाभ उठाया । अमेरिकी या योरपीय आधुनिक कला से समरूपता, कला की श्रेष्ठता का मापदण्ड बन गयी । परिणामस्वरूप महत्वाकांक्षी कलाकार पाश्चात्य कला के भ्रष्ट अनुसरण में व्यस्त हुए । भारतीय आधुनिक कलाकारों की कृतियां अधिकतर विदेशी लोग, वकालातें व पाश्चात्य संस्कृति व रहन-सहन का अंधानुकरण करनेवाले धनी लोग खरीदते व इसका भी समकालीन भारतीय कला के विकास पर अनिष्ट परिणाम हुआ । इस परिस्थिति के बावजूद भारतीय कलाकारों ने पाश्चात्य आधुनिक अंकनपद्धतियों पर जो प्रभुत्व प्राप्त किया है वह सराहनीय है व आशा की जा सकती है कि भविष्य में इस प्रभुत्व को योग्य मार्गदर्शन मिल कर भारतीय कला फिर मौलिक सर्जन की दिशा में अग्रसर होगी, अपना स्वतंत्र रूप प्राप्त करेगी व भारतीय सामाजिक धारा जुड़ कर उसका एक आकर्षक एवं महत्वपूर्ण अंग बनेगी ।

समकालीन भारतीय कला में प्राचीन भारतीय कलाशैलियों से ले कर पाश्चात्य आधुनिक अनियंत्रित कला तक सब का समिश्र रूप में विविधतापूर्ण दर्शन है । कुछ प्रमुख प्रसिद्ध भारतीय कलाकारों की कला के संदर्भ में निम्न विचार व्यक्त किये जा सकते हैं ।

ए. ए. आलमेलकर व रसिक रावल ने जलरंगों में, समकालीन जीवन से विषयों को चुन कर, चित्रण किया व उनकी चित्रांतर्गत मानव व प्राणियों की आकृतियां परंपरागत भारतीय रेखात्मक शैली के आधुनिक रूप हैं । आलमेलकर ने अक्सर गत्ते पर प्रथम पतले रंगों में व बाद में सूखे, चमकीले रंगों को ले कर चित्रण किया जिससे उनके चित्र प्रकाशीय हिलावट व चमकीली रंगसंगति से आकर्षक बने हैं । तीखी रेखा के प्रयोग व अत्यधिक अलंकारित्व के कारण उनके चित्रों में राजपूत शैली के चित्रों की प्रसन्न सौम्यता का अभाव है । रसिक रावल प्रथम पतले व पारदर्शक भिन्न रंगों को एक साथ बहाकर पार्श्वभूमि को वस्तु-निरपेक्ष रूप देते व उस पर बारीक रेखा से लंबी अल्पवस्त्रधारी मानव या पालतू जानवरों की आकृतियों को समतल रंगों में चित्रित करते । रेखांकन पर भारतीय परंपरागत शैली का प्रभाव होते हुए भी, रंगक्षेत्रों के आपसी विरोध, अलंकरण व प्रतीकात्मता का अभाव, आकारों का सुदीर्घीकरण आदि कारणों से रावल के चित्र दर्शन में पाश्चात्य अभिव्यंजनावादी शैली के सदृश हैं । अलंकारित्व, समतल रंगांकन, आकारों के सरलीकरण, मोटी रेखा के प्रयोग व धार्मिक विषयों के चयन के विचारों से श्रीनिवासुलु की कला लोककला से प्रेरित है व उसको उन्होंने अभ्यास, लयबद्धता व चमकीले रंगों की आकर्षक रंगसंगति से विकसित व वैयक्तिक रूप प्रदान किया है । गौतम वाघेला ने लोककला व राजपूत कला का समिश्र रूप में विकास कर के सीमित रंगों में धार्मिक विषयों का प्रभावी चित्रण किया है । हुसेन व बद्रीनारायण की कला के प्रमुख प्रेरणास्रोत लोककला व खिलौनाकारी हैं । लोककला समान सरलीकरण के अलावा हुसेन आकारों को पिकासो की

नीग्रोकालीन ऐंठन दे कर, रंगों की मोटी परतों में व स्पष्ट बाह्य रेखा से अंकित करते एवं आरम्भिक विश्लेषणात्मक घनवाद का इतना सीमित प्रयोग करते कि उससे उनके चित्रों के विषय प्रतिपादन को हानि नहीं पहुंचती। हुसैन ने भिन्न विषयों को चित्रित किया है जिनमें व्यक्तिचित्र, पौराणिक कथाएं—रामायण, महाभारत जैसी—रागरागिनियां, समकालीन घटना—आपातकाल की घोषणा, चन्द्रमा पर मानव का अवतरण—वगैरह विषय है। जानवरों के चित्रों में उनके घोड़ों के चित्र विशेष प्रसिद्ध है। किसी भी विषय को ले कर वे अक्सर चित्रमालिका तैयार करते, जिसका 'मदर टेरेसा चित्रमालिका' उदाहरण है; इसमें उन्होंने मैडोना के मातृवात्सल्य को सामाजिक महत्त्व की दृष्टि से चित्रित किया है। बद्रीनारायण लोक कला के समान मोटी व स्पष्ट बाह्य रेखा से सरलीकृत आकारों को चित्रित करते एवं उनकी कला पर बिजाटाईन पच्चीकारी का भी प्रभाव है। उन्होंने सामाजिक दृश्यों के अलावा ईसा के जीवन की घटनाओं के प्रभावपूर्ण चित्र बनाये हैं जो दर्शन में रूओ के अभिव्यंजनावादी धार्मिक चित्रों के सदृश है किन्तु उनमें निराशा व पीड़ा के भाव नहीं है जो रूओ के चित्रों में है।

विनोद बिहारी मुखोपाध्याय की शैली में भारतीय कला की रेखात्मकता व गोथिक कला के सरलीकृत ठोसपन का समिश्र स्वरूप होने से वह भित्तिचित्रण के लिये बहुत उपयुक्त सिद्ध हुई। भित्तिचित्रण के अलावा उन्होंने दैनिक जीवन के प्रसंगों को ले कर चित्र बनाये जो आध्यात्मिक भावना से भरे हुए है। शैलोज मुखर्जी, हेब्बार, चावडा, बेन्द्रे व बी. प्रभा की कला में भारतीय परंपरागत शैली की लयबद्ध रेखा, यथार्थवाद, व पाश्चात्य आधुनिक कला के विभिन्न गुणों का समन्वय है। दैनिक जीवन से चुने हुए दृश्यों को शैलोज मुखर्जी ने गतिमान लयबद्ध बाह्यरेखा से आकारों को अंकित करके व रोमांसवादी उन्मुक्तता, सीमित छायांकन, चमकीली रंगसंगतियों के साथ चित्रित किया, व उनके चित्र बहुत ही आकर्षक बन गये है। उनके चित्रों में पनघट, खेत आदि ग्रामीण जीवन के दृश्यों की प्रचुरता है। हेब्बार की रेखा के अंतर्गत गतित्व व लय के अतिरिक्त मानव शरीर के गहरे अध्ययन का प्रभाव है जिसकी वजह से उनकी कला अभिव्यंजनावाद से भी यथार्थवाद के अधिक निकट है व चित्रविषय भी सुलभता से समझ में आता है। विषय के महत्त्व के अलावा उन्होंने सतह की बुनावट, रंगसंगति की आकर्षक योजना, कुशल संयोजन व गतित्व-दर्शन की ओर विशेष ध्यान दिया है। उनके चित्रों के विषय अक्सर शहरी या ग्रामीण जीवन के दृश्य होते है जैसे कि मां व शिशु, चक्की, बाजार, रंगपंचमी, गृहनिर्माण आदि। उन्होंने अपने चित्रों में आवश्यकतानुसार क्षेत्रों का घनवादी विभाजन भी किया है। चावडा की रेखा में लहरों की वक्रता व गतित्व है व उसके अनुकूल उनके चित्रों के विषय भी है जो अधिकतर नृत्य या गतिपूर्ण क्रियाओं से सम्बन्धी है। शरीर-रचना-शास्त्र के गहरे अध्ययन एवं प्रत्यक्ष देख कर किये मानव के विभिन्न मुद्राओं में चित्रण के कारण

उनकी मानवाकृतिया यथार्थ व सजीव प्रतीत होती हैं। वेंद्रे नैसर्गिक रूप-सौंदर्य की अभिवृद्धि का विशेष ख्याल करते व उनकी नारी-आकृतिया बसौली शैली की नारी-आकृतियो के समान सुन्दर हैं। उन्होने रेखा से भी छटाओं के विरोध पर अधिक बल देकर आकारो को उभारा है व छायाप्रकाश के स्थान पर हलके गहरे क्षेत्रो का घनवादी तरीको से काल्पनिक प्रयोग किया है। 'पनघट', 'कांटा', 'ख्वाब' आदि चित्र पूर्ण रूप से घनवादी पद्धति के हैं फिर भी उनके विषय सरलता से समझ में आते है। उनकी रगसगति चमकीली व आकर्षक होती है व उसमे भारतीय परपरा का दर्शन है। उन्होने प्रयोग के तौर पर वस्तुनिरपेक्ष चित्रण भी किया किन्तु उससे उनको सतोष नही मिलने से उन्होने फिर निजी पूववर्ती शैली मे चित्रण प्रारम्भ किया। बी. प्रभा ने मोदिल्यानी के समान, किन्तु स्पष्ट बाह्य-रेखा से अंकित, मानवाकृतियो को सुदीर्घ रूप दे कर चित्रित किया है किन्तु उनमें मोदिल्यानी के समान आतरिक भावदर्शन व काव्य का अभाव है, यद्यपि सुन्दर रगसगति, प्रभावपूर्ण कुशल सयोजन व सादगी से उनके चित्र बहुत ही आकर्षक होते है। उन्होने अधिकतर मछुआरिनें, देहाती स्त्रियां, मा व शिशु जैसे ग्रामीण विषयो को लेकर चित्रण किया है। सबावाला की कला स्पष्ट रूप से घनवादी है व उनका घनवाद वियों के समान नियमबद्ध व आलकारिक है। बरसों तक घनवादी चित्रण करने के बाद 1980 से आसपास उन्होने घनवाद को छोड़ कर, धार्मिक विषयो के चित्र बनाना प्रारम्भ किया जिनमें 'पवित्र कुंज', 'शिष्य', 'भिक्षु' आदि शीर्षक के चित्र है। इन चित्रो की मानवाकृतियां पिकासो की शास्त्रीयताकालीन कला या गोथिक कला के समान ठोसपन लिये हुए है एव शैली विषयानुकूल है; चित्र काफी प्रभावपूर्ण है।

चित्रकार कृष्णाजी आरा ने फूलदानो या वस्तुसमूहों के चित्रो मे इटालियन आत्म तत्त्वीय चित्रकार मोरादी के समान गूढ आत्मिकता व स्मृतिव्याकुलता के भाव हैं यद्यपि आरा की अंकनपद्धति पूर्णरूप से भिन्न है। उन्होने पारदर्शक पतले रंगो की हलकी परतों पर गहरे या काले रंगो से, जापानी सुमी शैली के समान, मोटी रेखा एवं रगो का फैलाव के प्रयोग से चित्रण किया है। राजपूत कला के रागरागिनियो के चित्रों से प्रेरित प्रतीकात्मकता व पाश्चात्य अभिव्यजनावादी कलाकार ग्रोस के समान बारीक रेखाओ से युक्त चित्रण लक्ष्मण पै की विशेषताएं हैं। उन्होने ग्रामीण जीवन, निसर्गदृश्य, पौराणिक कथाए आदि विभिन्न विषयों को लेकर चित्रण किया है। अमेरिका जाकर रहे फ्रान्सिस न्यूटन सोजा ने नव-नवीन संयोग करने मे रुचि ली। किंतु वस्तुनिरपेक्ष चित्रण का कड़ा विरोध किया। उनके चित्रों के विषय अधिकतर ईसाई धर्म से सबधित है व उन्होने बिजान्टाइन कला एव राजपूत कला का आधुनिक रूप देने के प्रयत्न किये हैं। एक अन्य भारतीय चित्रकार एस. एच. रजा ने पेरिस को अपना निवास स्थान बनाया, व फ्रेंच चित्रकार निकोल द स्ताल के समान विस्तृत क्षेत्रो पर, चित्रण चाकू

से, मूल रंगों का प्रयोग करके, मोटी परतों की चौड़ी धज्जियों में दृश्य-चित्र बनाये। इन चित्रों में अधिकतर स्वीटज़लैंड के पहाड़ो दृश्य व फ्रान्स के शहरी दृश्य हैं। सतीश गुजराल ने प्रारंभ में मेक्सिकन चित्रकार ग्रोरोज्को की शैली का अनुसरण कर के मानव की प्रगतिकता, निराशा व दर्द के अभिव्यंजनावादी चित्र बनाये। उनके कुछ चित्रों में वीरान दृश्यों के अन्तर्गत केवल मानवछायाओं को अंकित किया है जिससे चित्र किरिको के समान पारमतत्वीय प्रभाव डालते हैं। कुछ वर्ष बाद उन्होंने खुरदरी पृष्ठभूमि पर मोटी रेखा से अंकित मानव सदृश्य आकृतियों का चित्रित कर के दार्शनिक अभिव्यक्ति के चित्र बनाये। उन्होंने कोलाज व मोंताज पद्धति के भी बहुत से चमकीली रंगसंगति के चित्र बनाये हैं जो रहस्यात्मक हैं।

मोहन सामंत, गायतोंडे, शांति दवे, जी. आर. संतोष, ज्योति भट्ट, जेराम पटेल व स्वामिनाथन् की कला पाश्चात्य अनियंत्रित कला व पदार्थ चित्रण से प्रभावित है।

अतियथार्थवादी चित्रकारों में से रामचन्द्रन, विकास भट्टाचारजी, गणेश पाइन व परमजीतसिंह ने काफी प्रभावी चित्रण किया है। रामचन्द्रन के खालहीन मानवाकृतियों से युक्त मुख चित्रों में फ्रान्सिस बेकन के चित्रों की भयानकता है। गणेश पाइन के चित्रों में पॉल क्ले की आतरिकता है व उनकी मानवाकृतियां किसी दैवी शक्ति से सम्मोहित लगती हैं। विकास भट्टाचारजी के चित्र भूतप्रेतों की दुनिया के सदृश डरावने हैं। परमजीतसिंह के मानवरहित व गूढ़ प्रकाश से व्याप्त दृश्य एडवर्ड हाप्पर के या पारमतत्वीय चित्रों के समान रहस्यमय है।

पिराजी सागर मुख्य रूप से खुरदरी सतह, मोटी रेखा व एठनदार मानवाकृतियों की योजना करके चित्र बनाते है व उनके मानव अनोखे अस्तित्ववादी दर्द से व्यथित दिखायी देते हैं। उनको हम मुंश व नोल्ड की परम्परा के अभिव्यंजनावादी चित्रकारों में शामिल कर सकते है।

तन्त्र-कला :—करीब 25 वर्ष पहले भारतीय कलाक्षेत्र में तन्त्र-कला नाम से कुछ नये रूप-रंग के चित्रों की निर्मिति शुरू हुई जिसके प्रणेताओं में के. सी. एस. पनिक्कर थे और उसके विकास में विशेष प्रयत्नशील रहे जी. आर. सतोष। पनिक्कर के चित्रों को देखते ही ऐसा लगता है कि हम बड़े पैमाने पर बनायी किसी अद्भुत प्रभाव की तात्रिक रचना को देख रहे हैं। अब प्रश्न उठता है कि केवल इस सादृश्य से ही ऐसी रचना को कलाकृति मानना कहां तक उचित है और यह भी निर्विवाद है कि ऐसी कृति का कोई तात्रिक महत्त्व नहीं होता। वास्तविकता यह है कि 'तंत्र-कला' शब्दप्रयोग ही विरोधभासी है। तन्त्र कोई कला न होकर सिद्धि की विद्या है जिसका कलासर्जन से कोई सम्बन्ध नहीं है। हां, यह सभव है कि तन्त्र-कला नाम से बनायी गयी रचना में वस्तु-निरपेक्ष कलात्मक गुण प्रतीत हो सकते है। जैसे कि पनिक्कर के चित्रों में हम देख सकते है। पर ऐसी स्थिति में उसको तन्त्र-कला के बजाय वस्तु- निरपेक्ष कला

के अन्तर्गत पहचानना उचित है। यहां तिब्बत की परम्परागत थका-पताका-शैली का विचार सामने आता है। कहा जाता है कि ये चित्र विशेष साधना व तन्त्र-प्रयोग के साथ बनाये जाते हैं व उनमें मनोकामनाओं की पूर्ति करने का सामर्थ्य होता है। किंतु इसका समाधान तन्त्र-विद्या मे विश्वास करनेवाला एवं उसका गहरा अध्ययन किया हुआ व्यक्ति ही दे सकता है। इसका विचार आधुनिक कला के अन्तर्गत अप्रासंगिक है।

बीसवी सदी के छठे दशक के बाद बहुसंख्य नये भारतीय कलाकार पाश्चात्य आधुनिक शैलियों के अनुसरण में लग गये और सार्वजनिक संस्थाओं की प्रदर्शनियों में आधुनिक कला के अतिरिक्त अन्य शैलियों के चित्रों का दर्शन दुर्लभ हो गया। नवीन अंकनपद्धतियो पर प्रभुत्व प्राप्त करने के हेतु या अध्ययन के विचार से विदेशी शैलियो का अनुकरण कला के विकास की दृष्टि से सामयिक आवश्यकता है। किंतु केवल अंकनपद्धतियो पर प्रभुत्व प्राप्त करने से सर्जनशील कलानिर्मिति नही की जाती जिसके लिये कलाकार में आतरिक प्रेरणा का होना आवश्यक है। समसामयिक प्रदर्शनियो का अवलोकन करने पर निराशा होती है। इनमें बहुसंख्य कृतिया केवल पाश्चात्य कला का अनुकरण मात्र दिखायी देती है। ये कलाकृतिया भारतीय गृहों या सार्वजनिक स्थानो के लिये समुचित नही लगती। इसके मुख्य कारण हैं कलाकारो में भारतीय जीवनदर्शन व परम्परा के प्रति अनास्था, पाश्चात्य भौतिक जीवन के प्रति मोह व एकमात्र व्यावसायिक दृष्टिकोण। ये कलाकृतियां केवल विदेशी खरीददारो के लिये, या उन लोगों के लिये जिनका पाश्चात्य ढंग का रहन-सहन है, बनायी गयी है ऐसे यदि प्रतीत होता है तो कोई आश्चर्य नही है।

समसामयिक पाश्चात्य कला यहाँ के लोगों के जीवन दर्शन को प्रतिमित करती है और वहां के वातावरण व संस्कृति का एक अनिवार्य अंग बन गयी है। विशुद्ध कलासर्जन के अलावा पाश्चात्य कलाकार मिनिमल कला, अधिष्ठापन, स्थल-विशिष्ट–शिल्प, वातावरणीय कला-प्रयोजना, घटना-मचन, मनोवर्धक कला-कार्यक्रम वगैरह नामो से ज्ञात, वहां के परिवेश व मानसिकता के अनुरूप मिश्रमाध्यम कलाकृतियो व कार्यक्रमों द्वारा लोगो के जीवन को भावपूर्ण अनुभूतियों से सम्पन्न करने के लिये उत्साह से कार्य करते है, जबकि यहा के कलाकारो का जनसम्पर्क नही के बराबर है। पाश्चात्य देशों मे आधुनिक कलाकारों द्वारा किये संशोधन व सर्जनकार्य से वास्तुकला, शहर-निर्माण, प्रयुक्त-कला के सभी क्षेत्र—विज्ञापन, फर्नीचर, पुस्तकचित्रण, वस्त्रालंकरण, वस्तुरचना आदि—नाटक, नृत्य वगैरह काफी विकसित हुए हैं; दस्तकारी को भी लाभ पहुँच कर उसकी उन्नति हो गयी है। पिकासो, मातिस, शागाल, से लेकर नयी पीढी के समसामयिक कलाकारो तक सभी ने प्रयुक्त कला के विभिन्न क्षेत्रो में कार्य कर के उसको नया रूप देने के प्रयत्न किये है। भारत में अभी प्रयुक्त कला व दस्तकारी को निम्न

व्यक्तिगत रुचि वगैरह तर्क बाह्य तत्त्व कार्य करते हैं। इन्हीं प्रणालियों की देन है अजीब समीक्षक व निर्णायक वर्ग जिनके निर्णय हमेशा वादविवाद को जन्म देते हैं।

मौलिक शैली को विकसित करने से पहले, कला के मूलाधार तत्त्वों से व निजी कलात्मक व्यक्तित्व से परिचित होने के लिये पूर्ववर्ती तथा विदेशी कला का अध्ययन, अनुकरण व अनुसरण करना जरूरी होता है। इसके बिना अकनपद्धति पर प्रभुत्व प्राप्त नहीं किया जा सकता। आधुनिक कला इसके लिये अपवाद नहीं है। अनुकरण व बाह्य प्रभाव व्यक्तिगत मौलिकताओं को उभारने में सहायक होते हैं। कलाकार की महानता इसमें है कि अध्ययन से निजी कलात्मक व्यक्तित्व का विकास होने पर वह स्वतंत्र रूप से सर्जन करने में कहां तक सफल होता है। अतः प्रारम्भिक अनुकरण व मौलिक सर्जन इनमें कोई अतर्विरोध नहीं है। प्रत्येक श्रेष्ठ आधुनिक कलाकार से पूर्ववर्ती कला से व कभी विदेशी कला से बहुत कुछ अपनाकर अपनी कला को मौलिक रूप दिया। प्रभाववाद के विकास में जापानी कला ने कितना मार्गदर्शन किया यह हमने देखा। जापानी छापचित्रों के समतलत्व, रेखात्मकता, सयोजन, अधूरी मानवाकृतियों के अंकन के तरीकों को देगा, गोग्वं, वान गो व तुलुज लोत्रेक ने स्पष्ट रूप से अपनाया है। गोग्वं ने बोरोबुदुर पैगोडा के शिल्प की एवं वान गो ने हिरोशिगे के प्रकृतिचित्र की अनुकृतियां कीं। पिकासो व ब्राक ने आइबीरियन मूर्तियों से प्रेरणा लेकर घनवाद का विकास किया। मातिस व पौल क्ले इस्लामी कक्षा के रगाकन व आलकारित्व से प्रभावित थे। चीनी स्याही शैली ने मार्क टोबी व धब्बावादी चित्रकारों को प्रेरित किया।

आधुनिक कलाकार पूर्ववर्ती कलाकारों के कितने ऋणी थे यह भी हमने देखा। पुसें रोमन कला को, सेजान पुसें को व पिकासो सेजान को मार्गदर्शक मान कर आगे बढ़े। जभी तो देगा ने दग्रो से कहा था कि "हरेक के मातापिता होते हैं"। क्रांतिकारी आंदोलनों को भी पूर्ववर्ती सदृश कार्य से सहायता लेनी पड़ती है। अनुकरण का अर्थ यह नहीं है कि पूर्ववर्ती सीमा में अनुबद्ध होकर रहना बल्कि आगे बढ़ने के लिये पूर्व-कार्य को जानना। योरप के भिन्न देशों के आधुनिक कलाकारों ने एक दूसरे से कितना लाभ उठाया इसका भी हमने अध्ययन किया। अतः मौलिकता भी अध्ययन व बाह्य प्रभाव पर कितनी आधारित है यह समझना आवश्यक है।

आम अनभिज्ञ आदमी की धारणा है कि आधुनिक कलाकार केवल 'कला के लिये कला' को ध्येय मानकर 'स्वान्तः सुखाय' चित्रण करता है व उसे सामाजिक परिस्थिति या मानवजीवन से सम्बन्धित विषयों से कोई लेना देना नहीं होता; किन्तु उसका यह मत कितना भ्रान्तिपूर्ण है यह इतिहास के अध्ययन से सिद्ध होता है। आदिम कला शिकार व मन्त्रतन्त्र से सम्बन्धित थी, ग्रीक कला का विषय पौराणिक गाथाएं था, मध्ययुगीन कला ने बायबल, रामायण, महाभारत, बौद्धधर्म, जैनधर्म को चित्रित किया, उसके पश्चात् राजाश्रय पर फलीफूली कला ने दरबारी

जीवन का चित्रण किया और उसी प्रकार आधुनिक कला समकालीन जीवन व मानसिकता को प्रतिमित करती है। राजा व धर्म का प्रभुत्व समाप्त होकर पीड़ित जनता की स्वाधीनता व अभ्युत्थान की आकांक्षाएं पनपने लगी व यथार्थवादी कलाकारों ने सहानुभूतिपूर्वक उनकी व्यथाओं व आकांक्षाओं को चित्रित किया। जिस तरह मध्ययुगीन कला पर धार्मिक ग्रंथों में उल्लिखित विचारों का प्रभाव था उसी तरह आधुनिक कला पर समकालीन साहित्य द्वारा प्रसृत विचारों का प्रभाव है। कलाकारों का साहित्यिकों से घनिष्ठ संपर्क रहता व उनमें विचारों का आदान-प्रदान होता। प्रतीकवाद का जन्म मालार्मे व वर्लेन के साहित्य से हुआ व अभिव्यंजनावाद का जर्मन साहित्य से। अतियथार्थवाद को फ्राइड के मनोविश्लेषण से प्रेरणा मिली व उसके सूत्रधार थे साहित्यिक ब्रेतो, एल्वार व रेवार्दी। भविष्यवाद में फासिज्जम के आत्यंतिक विचारों का प्रकटीकरण है। पॉप कला में भौतिकतावाद से ग्रस्त समाज का चित्रण है तो मनोवर्धक कला में नशेबाज दुनिया का प्रतिरूप है। वस्तुनिरपेक्ष कला, घनवाद व ऑप कला को हम जीवन से विमुख नहीं मान सकते। मोंद्रियान व वान डोसबुर्ग ने लिखा है कि वे विश्वरचना के अंतर्गत जो गणितीय सिद्धांत हैं उनके अनुसार रचना करके मानवजीवन में सुसंवादित्व प्रस्थापित करना चाहते हैं। वे सोचते थे कि जीवन के अंगप्रत्यंग में विशुद्ध सौंदर्य का अंतर्भाव होने से कला का स्वतंत्र रूप से अस्तित्व नहीं रहेगा व जीवन स्वयमेव सुन्दर व कलापूर्ण बनेगा। इसी विचार से आकारनिष्ठ कला व नेत्रीय कला प्रेरित हुई थीं। पोलाक की चित्रण पद्धति व धब्बावाद का मूल विचार था सर्जनक्रिया को कलाकार के अहम् से मुक्त करके सौन्दर्य को अपने आप स्वाभाविक रूप में प्रकट होने देना। इस दृष्टि से वे नैसर्गिकतावादी चित्रकारों से भी निसर्ग के अधिक निकट व उत्कट भक्त थे। साठोत्तरी कला में परिवेश को कलात्मक अनुभूति से संपन्न करने के प्रयत्न हो रहे हैं। आधुनिक कलाकारों के सम्मुख कोई सामाजिक विचार नहीं था यह मत अर्थात् अयथातथ्य है। पिकासो ने 'ग्वेर्निका' को चित्रित करने के पश्चात् स्पष्ट किया था कि समाज के प्रति निष्कर्त्तव्य होना कलाकार के लिये संभव नहीं है। वान गो ने लिखा कि वे ऐसे चित्रों की निर्मिति करना चाहते हैं जो गरीब परिवारों के दीवारों को सजाएं।

प्राचीन धार्मिक या दरबारी कला से आधुनिक कला की जो प्रमुख भिन्नता है वह है उसका विखंडित रूप। डार्विन का उत्क्रांतिवाद, अस्तित्ववादी दर्शन, मनोविश्लेषण व वैज्ञानिक विकास ने कलाकारों को भिन्न दिशाओं में निर्दिष्ट किया। कुछ कलाकार आंतरिक जीवन की अभिव्यक्ति के प्रयत्नों में जुट गये जिससे अभिव्यंजनावाद, अतियथार्थवाद व आत्मतत्त्वीय चित्रण ने जन्म लिया तो कुछ जड़वादी कलाकार बाह्य सौंदर्य के विकास के प्रयत्नों में लगे जिससे घनवाद, नवलचीलवाद, विशुद्धवाद जैसे रचनाप्रधान वादों ने जन्म लिया। न्यूयार्क शैली के कुछ कलाकार ताओवाद व जैन दर्शन से प्रभावित होकर कार्य करने लगे।

